


द्वादश पत्रांबु रूहं मलवरर्यूंकार संयुतं कूटं।
तन्मध्ये नाम युतं विलिखेत क्लींकार सं रुद्धं।।

बारह दल के कमल की कर्णिका में क्लींकार से संरुद्ध नाम सहित लिखे। मलवर यूंकार सहित कूटाक्षर क्षकार वाले क्ष्म्ल्वर्यूं में देवदत्त नाम सहित लिखे इस अक्षर की पार्श्व में अर्थात् दोनों तरफ क्लीं लिखे।

विलिखेत् जयादि देवी: स्वाहांतोकार पूर्विका दिक्षु:।
जभमह पिंडोपेता विदिक्षु जंभादिका स्तद्वत।।

जयादि चारों देवियों के नाम को ॐ आदि में और स्वाहा अंत में लगाकर चारों दिशाओं में लिखें- ॐ जये स्वाहा पूर्व दल में ॐ विजये स्वाहा, दक्षिण

# सम्पादकीय

मंत्र शास्त्र भारत का ऐसा विज्ञान है जिसके चमत्कारों को सुन देख कर सम्पूर्ण विश्व चकित है। इस प्राचीन विज्ञान का अधिकांश विवरण अब प्राय: लुप्त हो चला है जिसके कारण हमें बहुधा इसकी सत्यता तथा प्रामाणिकता पर ही संदेह होने लगता है। फिर भी यह एक शाश्वत शास्त्र है। इसकी सत्यता केवल साधना से ही प्रमाणित हो सकती है। मंत्र, तंत्र, यंत्र से होने वाली अप्रभावना का मुख्य कारण ज्ञान तथा साधना का अभाव ही है। आज हर व्यक्ति केवल यही चाहता है कि उसे कोई ऐसा मंत्र बता दिया जाय जिसे पढ़ने मात्र से ही चमत्कारिक परिणाम प्राप्त कर ले। परन्तु मंत्र शास्त्र की प्रत्येक पुस्तक में उल्लेख है कि पुस्तक में लिखा मंत्र निष्प्रभावी होता है क्योंकि प्रत्येक मंत्र को जागृत करने के लिए विधीवत साधना की आवश्यकता होती है। प्राचीन काल में साधक ऋषि, मुनि ऐसी साधनाऐं करते थे तब उनको तदनुसार सिद्धियाँ प्राप्त होती थीं। मंत्र की सिद्धि कर मनुष्य अपना कार्य सिद्ध कर लेते थे। मंत्र साधना मधु मक्खियों के छाते में हाथ डालने के समान है प्राय: मंत्र सिद्ध करने वालों को या तो उसे बीच में ही छोड़ना पढ़ता है। या फिर कुछ कमी रहने के कारण सिद्धि नहीं मिलती, मंत्र सिद्धि करने वाले व्यक्ति में अनेक गुणों का होना आवश्यक है। यदि व्यक्ति शुद्ध आचरण के साथ मन वचन काय को वश में करके मंत्र साधना करता है तो उसको सिद्धि अवश्य ही मिलती है।

मंत्र महा विज्ञान में इस कमी को पूरा करने का प्रयास किया गया है कि जैसा नाम है उसी प्रकार के मंत्र यंत्र भी इसमें दिए गए हैं।

आज कल जन मानस की आस्था मंत्रों के उपर से कम होती जा रही है कोई कहता है कि मंत्र यंत्र ये सब कपोल कल्पित बातें हैं। यदि मंत्र शक्ति का लोगों ने दुरुपयोग किया है जिसके फल स्वरूप आज हमारे मन में एक गलत धारणा बन गई।

मंत्र के प्रति दृढ विश्वास और अटूट श्रद्धा ही व्यक्तियों को सिद्धि प्रदान कराती है। सच्ची श्रद्धा से कठिन कार्य भी सुसाध्य हो सकते हैं। मंत्र में अचिन्त शक्ति है विधी पूर्वक सिद्ध करने पर मंत्र सिद्ध होते हैं। और नाना प्रकार के इष्ट पदार्थों की पूर्ति करते हैं।

जो विशिष्ट प्रभावक शब्दों द्वारा निर्मित किया हुआ वाक्य होता है वह मंत्र कहा जाता है। बार-बार जाप करने पर शब्दों के पारस्परिक संघर्षण के कारण वातावरण में एक प्रकार की विद्युत तरंगें उत्पन्न होने लगती हैं तथा साधक की इच्छित भावनाओं को बल मिलने लगता है। फिर वह जो चाहता है वही होता है मंत्र के लिए उसके हिसाव से जाप्य की संख्या, शब्द, बीजाक्षर, अक्षर तथा विभिन्न मंत्रों के लिए विभिन्न प्रकार की मालाएँ, वस्त्र, आसन, दिशाएँ क्रियायें आदि पर विशेष ध्यान दिया जाता है तभी मंत्र सिद्ध होता है।

इस पुस्तक में इन सभी की जानकारी विशेष रूप से दी गई है। पाठक वृन्दों को यदि कोई भूल नजर आवे तो सूचित करने की कृपा करें ताकि आगामी संस्करण में सुधार किया जा सके।

एतद् गोप्यं महागोप्यं न देयं यस्य कस्यचित

मंत्र साधना में सफलता का मूल आधार चित्त की एकाग्रता है। मंत्र अपने आप में देवता है अत: लौकिक एवं पारलौकिक सिद्धियों एवं सफलताओं के लिए इससे बढ़कर अन्य कोई साधन नहीं है।

अनादि मूल मंत्रोऽयं सर्व विघ्न विनाशनः।

मंङ्गलेषु च सर्वेषु प्रथमं मङ्गलं मत।।

द्रव्यार्थिक नय की अपेक्षा यह मंगल सूत्र अनादि है और पर्थार्थिक नय की अपेक्षा सादि है इस प्रकार यह नित्यानित्य रूप भी है। यह णमोंकार मंत्र अनादि निधन है। सम्पूर्ण मंत्रों का मूल स्तरूप होने के कारण इसको मूल मंत्र भी कहते है इस मंत्र के माध्यम से सम्पूर्ण विघ्न नष्ट हो जाते हैं। सम्पूर्ण मंगलों में यह मंगल एवं प्रथम मंगल है। इस मंत्र से चौरासी हजार मंत्रों का उद्भव हुआ है। जो इस मंत्र को श्रद्धा से स्मरण करता है उसके पापों का नाश स्वतः ही हो जाता है।

बारह अंगों का लोप होने पर भी पूर्व ज्ञान उसके बाद तक भी बना रहा। उसमें विद्यानुवाद का अस्तित्व तो बहुत बाद तक बना रहा तथा दिगम्बर जैनाचार्यों ने इसको लिपीबद्ध कर मंत्रों के अस्तित्व को जीवन दान दिया। आज जैन भंडारों में सैकड़ों ग्रन्थ हस्त लिखित भरे पढ़े हैं। उनका सही रूप में उपयोग भी नहीं हो पा रहा है। अतः मन में विचार आया कि गोपनीय विद्या समाज के सामने लाया जाय ताकि समाज के बुद्धिमान श्रावक इससे लाभ ले सकें।

इस कृति को पढ़कर विधीपूर्वक जो साधना करेगा उसके सभी मनोरथ पूरे होंगे। अन्त में पुनः पाठकों से अनुरोध करूँगा कि वे सीधे ही मंत्र का प्रयोग या अनुष्ठान प्रारम्भ ना करें उन्हें अपने गुरु से सम्यक ज्ञान प्राप्त कर लेना चाहिए। यद्यपि एक मंत्र और उससे संबन्धित अनुष्ठान को पूर्ण करने के लिए बहुत अधिक विधि विधान की आवश्यकता होती है उसका ज्ञान गुरु से ही प्राप्त होता

है। अतः साधक को चाहिए कि गुरु चरणों में बैठकर विनय पूर्वक अपने अनुकूल साधना करें।

मुझे विश्वास है कि यह ग्रन्थ प्रत्येक साधक को वरदान स्वरूप सिद्ध होगा और वे अपने इक्छाओं की पूर्ति कर सकेगें।

जैन मन्दिर
गुलाब वाटिका दिल्ली

**ब्र. धर्मचंद शास्त्री**
प्रतिष्ठाचार्य
ज्योतिषाचार्य
**मंत्र, यंत्र, तंत्र विशेषज्ञ**

# सूचि-पत्रम

# आदि मंगल

ओंङ्कारं विन्दु संयुक्तं, नित्यं ध्यायन्ति योगिनः।
कामदं मोक्षदं चैव, ओंङ्काराय नमो नमः।।१।।

अविरल शब्द घनौघ- प्रक्षालित सकल भूतकलङ्का।
मुनि भिरुपासित तीर्था, सरस्वती हरतु नो दुरिताम्।।२।।

अज्ञान तिमिरान्धानां, ज्ञानाज्जन-शलाकया।
चक्षुरुन्मीलितं येन, तस्मै श्री गुरवे नमः।।३।।

नमस्तस्यै सरस्वत्यै, विमलज्ञान मूर्तये।
विचित्रा लोक यांत्रेयं, यत्प्रसादात्प्रवर्तते।।४।।

गुरु-भक्त्या वयं सार्ध-द्वीप-द्वितय-वर्तिनां।
वन्दामहे त्रिसंख्योन-नवकोटि-मुनीश्वरान्।।५।।

अज्ञान तिमिरान्धानां, ज्ञानाञ्जशलाकया।
चक्षुरुन्मीलिनं येन, तस्मै श्रीगुरवे नमः।।६।।

गुरवः पान्तु वो नित्यं, ज्ञान दर्शन नायकाः।
चारित्रार्णव गम्भीरा, मोक्षमार्गोपदेशकाः।।७।।

# जिन पंजर स्तोत्र

ॐ ह्रीं श्रीं अर्हं, अर्हद्भ्यो नमो नमः।
ॐ ह्रीं श्रीं अर्हं, सिद्धभ्यो नमो नमः।
ॐ ह्रीं श्रीं अर्हं, आचार्यभ्यो नमो नमः।
ॐ ह्रीं श्रीं अर्हं, उपाध्यायेभ्यो नमो नमः।
ॐ ह्रीं श्रीं अर्हं श्री गौतम स्वामी प्रमुख सर्वसाधुभ्यो नमो नमः।

एषो पंच नमस्कारः सर्वपापक्षयंकरः।
मंगलाणं च सर्वेषां, प्रथमं भवति मंगलं।।
ॐ ह्रीं श्रीं अर्हं जये विजये, अर्हं परमात्मने नमः।
कमलप्रभ सूरींद्र-भाषितं जिन पंजरम्।।३।।
एकभुक्तोपवासने त्रिकालं यः पठेदिदम्।
मनोभिलषितं सर्वं, फलं स लभते ध्रुवं।।
भूशायी ब्रह्मचर्य्येण, क्रोध लोभ विवर्ज्जितः।
देवताग्रे पवित्रात्मा, षण्मासै-र्लभते फलं।।४।।
अर्हन् स्थापयेन्मूर्ध्नि - सिद्ध चक्षुर्ललाटके।
आचार्यं श्रोतयो मर्ध्ये, उपाध्यायन्तु नासिके।।५।।
साधुवृंदं मुखस्याग्रे, मनः शुद्धिं विधाय च।
सूर्य चंद्र निरोधेन, सुधीः सर्वार्थ सिद्धये।।६।।
दक्षिणे मदनद्वैषी, वाम पार्श्वे स्थितो जिनः।
अंग संधिषु सर्वज्ञः, परमेष्ठी शिवंकरः।।७।।
पूर्वस्यां जिनो रक्षत् आग्नेय्यां विजितेन्द्रियः।
दक्षिणस्यां पर-ब्रह्म, नैऋृत्यां च त्रिकालवित्।।८।।

पश्चिमायां जगन्नाथो, वायव्ये परमेश्वर:।
उत्तरां तीर्थकृत्सर्व, ईशाने च निरंजन:।।९।।

पातालं भगवान्नार्ह,- न्नाकाशे पुरुषोत्तम:।
रोहिणी प्रमुखा देव्यो, रक्षंतु सकलं कुलम्।।१०।।

ऋषभो मस्तकं रक्षेदजितोऽपि विलोचने।
संभव: कर्ण युगले, नासिकां चाभिनन्दन:।।११।।

ओष्ठौ श्री सुमति रक्षेत् दंतान्पद्मप्रभो विभु:।
जिह्वां सुपार्श्व देवोऽयं, तालु चंद्र प्रभाभिध:।।१२।।

कंठं श्रीसुविधी रक्षते् हृदयं श्री सुशीतल:।
श्रेयांसो बाहु युगलं, वासुपूज्य: कर- द्वयं।।१३।।

अंगुलीं विमलो रक्षते् अंनतोऽसौ नखानपि।
श्री धर्मोप्युदरास्थीनि, श्री शांति-र्नाभिमंडलं।।१४।।

श्री कुंथो गुह्यकं रक्षते्, अरो रोमकटीतले।
मल्लिररु पृष्टि वंशं, पिंडिकां मुनिसुव्रत:।।१५।।

पादांगुलि-र्नमी रक्षते् श्री नेमीश्चरणं द्वयम्।
श्री पार्श्वनाथ: सर्वांगं, वर्द्धमानश्चिदात्मकम्।।१६।।

पृथ्वी जल तेजस्क, वाय्वाकाशमयं जगत्।
रक्षेद शेष मो पेभ्यो, वीतरागो निरंजन:।।१७।।

राजद्वारे स्मशाने च, संग्रामे शत्रु संकटे।
व्याघ्र चौरादि सर्पादि, भूत प्रेत भयाश्रिते।।१८।।

अक़ाले मरणे प्राप्ते, दारिद्र्यापत्समाश्रितें ।
अपुत्रत्वे महादु:खे, मूर्खत्वे रोग पीडिते ।।१९।।

डाकिनी शाकिनी ग्रस्ते, महाग्रह गणादिते ।
नद्युत्तारेऽध्ववैषम्ये, व्यसने चापदि स्मरेत् ।।२०।।

प्रातरेव समुत्थाय, य: पठेज्जिनपंजरं ।
तस्य किंचिद् भयं नास्ति, लभते सुख सम्पद: ।।२१।।

जिन पंजर नामेदं य:, स्मरत्यनु वासरम् ।
कमलप्रभ राजेन्द्र श्रीयं स लभते नर: ।।२२।।
प्रात: समुत्थाय पठेत्कृतज्ञो, य स्तोत्र मेतज्जिनपिंजरस्य ।
आसाद येत स: कमल प्रभाख्यं, लक्ष्मीं मनोवांछित पूरणाय ।।२३।।

**विधि**– स्नान कर शुद्ध वस्त्र पहन कर शरीर को धूप देय, एक भुक्त उपवास करें। ब्रह्मचर्य से भूमि पर सोवे तथा कषाय रहित होकर त्रिकाल पढ़े छह मास तक निरन्तर। अन्त में अगर, गूगल, गोले से होम करें। मंत्र १०८ जपे। सभी कार्य सिद्ध होए।

–०–

# भस्म पंजर स्तोत्र

परमेष्ठी नमस्कार, सारं नवपदात्मकं।
आत्मरक्षाकरं वज्र, पंजराभं स्मराम्यहम्।।१।।

ॐ णमो अरिहंताणं, शिर स्कंधर- संस्थितम्।
ॐ णमो सिद्धाणं, मुखे मुखपटांबरं।।२।।
ॐ णमो आयरियाणं, अंग रक्षाति शायिनीम्।
ॐ णमो उवज्झायाणं, आयुधं हस्तयोर्दृढं।।३।।
ॐ णमो लोए सव्व साहूणं, मोचके पादयोः शुभे।
एसो पंच णमोकारो, शिला वज्र मयीतले।।४।।
सव्व पावप्पणासणो, वप्रो वज्रमयो बही।
मंगलाणं च सव्वेसिं, खादिरांगार खातिकां।।५।।
स्वाहा तं च पदं ज्ञेयं, पढमं हवई मंगलं।
वप्रो परि वज्र मयं, पिधानं देह रक्षणे।।६।।
महा प्रभाव रक्षेयं, क्षुद्रो पद्रव नाशिनी।।
परमेष्ठि पदोद्भूता, कथिताः पूर्व सूरिभिः।।७।।
यश्चै कुरुते रक्षां, परमेष्ठिपदैः सदा।
तस्य न स्याद्भयं व्याधि, राधिश्चापि कदाचन।।८।।

–०–

## गुरु का महत्व

गुरुदेव भवेन्माता, गुरुरेव भवेत् पिता।
गुरुरेव सखा चैव, गुरुरेव भवेद्धितं।।

गुरुः स्वामी गुरुर्भर्ता, गुरुविद्या गुरुर्गुरः।
स्वर्गो गुरुर्गुरुर्मोक्षो, गुरुर्बधुः गुरुः सखा।।

गुरुपदेशादिह मंत्रबोधः प्रजायते शिष्यजनस्य सम्यक्।
तस्माद्गुरुपासनमेव कार्यं, मंत्रान्बुभुत्सोर्विनयेन नित्यम्।।

प्रत्येक मनुष्य को पहले किसी योग्य गुरु के चरणों में बैठकर शिष्य बनने की योग्यता प्राप्त करनी चाहिए और फिर गुरु की आज्ञा पाने पर मंत्र की आराधना में लगना चाहिए। शिष्य को आदि से अन्त तक तन-मन और धन से सेवा करते हुए विनय करते रहना चाहिए। क्योंकि मंत्र विधि से सब आपत्तियों से प्राणों की रक्षा करने के कारण गुरु ही माता, गुरु ही पिता और गुरु ही हितकारी होता है। इसके अतिरिक्त साधक के योग्य उत्तम उपदेश देने के कारण गुरु ही स्वामी, गुरु ही भर्त्ता, गुरु ही विद्या, स्वर्ग और मोक्ष का दाता है तथा गुरु ही मित्र होता है। शिष्य को गुरु के उपदेश से ही भली प्रकार मंत्र का ज्ञान होता है। अतः ज्ञान की इच्छा रखने वाले को सदा ही विनय पूर्वक गुरु की उपासना करनी चाहिए। मंत्र गुरु से ही ग्रहण करना चाहिए।

## गुरु के लक्षण

अथातः संप्रवक्ष्यामि मंत्रिलक्षण मुत्तमम्।
यो मंत्रादि विधौ प्रोक्तस्सज्जातीयस्त्रिवर्णभृत्।।

रत्नत्रय धन: शूर: कुशलो धार्मिक: प्रभु:।
प्रबुद्धाखिल शास्त्रार्थ:, परार्थ निरत: कृती।।
शांत: कृपालुनिर्द्वेष:, प्रपन्न: शिष्यवत्सल:।
षट्कर्म कर्म वित्साधु, सिद्धविद्यो महायशा:।।

सत्यवादी जितासूर्यो, निरासो निरहंकृति:।
लोकज्ञ: सर्व शास्त्रज्ञे, तत्त्वज्ञो भाव संयुत:।।

मंत्र सिद्ध कराने वाले गुरु में निम्नलिखित लक्षण होने चाहिए। वह बीजाक्षरों को बनाने और मंत्रों को शुद्ध करने में समर्थ हो। वह बीजकोष, मंत्र व्याकरण और मंत्र सामान्य विधान का अच्छा ज्ञान रखने वाला हो। उत्तम वर्णवाला, साहसी, धार्मिक, सब शास्त्रों का अर्थ जानने वाला, दूसरों का उपकार करने में आनन्द मानने वाला, कृतज्ञ, शान्त, कृपालु, चतुर, शिष्यों से प्रेम करने वाला, लोक को पहचाने वाला, यशस्वी, तेजस्वी, सत्यवादी, ईर्ष्या रहित, अभिमान न करने वाला और द्वेष रहित पुरुष ही मंत्रों को सिद्ध कराने में गुरु बन सकता है–

## शिष्य के लक्षण

दक्षो जितेन्द्रियो मौनी, देवताराधनोद्यत:।
निर्भयो निर्मदो मंत्री, जप होम रत: सदा।
धीर: परिमिताहार:, कषायरहित: सुधी।।
सुदृष्टि र्विगतालस्य: पाप भीरु दृढ व्रत:।
शीलोपवाससंयुक्तो, धर्म दानादि तत्पर:।।
मंत्राराधन शूरो धर्म दयास्वगुरु विनय शीलयुत:।

मेधा विगतनिद्रः प्रशस्तचित्तोऽभिमानरतः ।।
देव जिन समय भक्तः सविकल्पः सत्वाक् विदग्धाश्च ।
वाक्पटुरपगतशंकः शुचि रार्द्रमना विगतकामः ।।
गुरु भणित मार्ग वर्ती, प्रारब्धस्यांत दर्शनोद्युक्तः ।
बीजाक्षराव धारी, शिष्यः स्यात्सद्गुणोपेतः ।।

मंत्र साधन करने वाले शिष्य में निम्नलिखित गुण होना चाहिए– जो बुद्धिमान, चित्तको व इन्द्रियों को संयम में रखने वाला, मौन से रहने वाला, देवता की आराधना करने को उद्यत हो, भय से रहित, मान से रहित, सदा जप और होम में रत रहने वाला, धीर, संयमित आहार करने वाला, कषाय से रहित, सुधी, सम्यग्दृष्टि, आलस्य रहित, पाप से डरने वाला, ग्रहण किए व्रतों को दृढ़ता से निर्वाहने वाला, शील तथा उपवास से युक्त, धर्म तथा दानादि में लीन, मंत्र सिद्ध करने में वीर, दया भाव रखने वाला, अपने गुरु की विनय करने वाला, जप के समय ब्रह्मचर्य का पालन करने वाला, मेधावी, निद्रा को जीतने वाला, प्रसन्न रहने वाला, स्वाभिमानी, देव और शास्त्र की आराधना व भक्ति करने वाला, निशंक, सच बोलने वाला, पवित्र मन वाला, कामदेव को जीतने वाला, गुरु के बताये मार्ग पर चलने वाला, बीजाक्षरों को पहचानने वाला तथा अपने भाग्य के फल को भोगने को तैयार रहने वाला ही शिष्य हो सकता है।

## मंत्र साधना के अयोग्य पुरुष

सम्यग्दर्शन दूरो वाक्कुंठ श्छांद सो भय समेतः ।
शून्य हृदयोप लज्जो, मंत्रश्रद्धा विहीनश्च ।।

आलस्यो मंद बुद्धिश्च, मायावी क्रोधनो विटः ।
गर्वी कामी मदोद्रिक्तो, गुरुद्वेषी च हिंसकः ।।
अकुलीनोऽतिबालश्च, वृद्धोऽशीलोदयश्च नः ।
चर्मादि श्रृंग केशादि-धारी चाधर्मवत्सलः ।।

ब्रह्महत्यादिदोषोढ्यो, विरूपो व्याधि पीडित: ।
ईदृशो न भवेद्योग्यो, मंत्रवादेषु च सर्वथा।।

निम्न दोषों वाला मनुष्य कभी मंत्र साधक नहीं बन सकता, अत: गुरु कों उचित है कि उसको मंत्र न दे- .

जो सम्यग्दर्शन से दूर हो, पाप करने वाला, कुंठित वाणी वाला, भय करने वाला शून्य हृदय,, मंत्रों में श्रद्धा न रखने वाला, आलसी, मंद बुद्धि, मायावी, क्रोधी, भोगी, इन्द्रिय लोलुपी, कामी, गुरु से द्वेष रखने वाला, हिंसक, शील रहित, अंग-भंग, अत्यन्त बालक, अत्यन्त वृद्ध, १६ वर्ष से कम उम्र वाला, रोगी हो वह साधक नहीं हो सकता।

## जाप्य के प्रकार

### मानसिक, वाचनिक और कायिक

## मानसिक जाप

मन में मंत्र का जाप करना, यह कार्य सिद्धि के लिए होता है।

## वाचनिक जाप

उच्च स्वर में मंत्र पढ़ना, यह पुत्र प्राप्ति के लिए होता है।

## काययिक जाप

बिना बोले मंत्र पढ़ना, जिसमें होठ हिलते रहें। यह धन प्राप्ति के लिए होता है या किया जाता है।

इन तीनों जाप्यों में मानसिक जाप्य श्रेष्ठ है जांप उंगलियों पर या माला द्वारा करना चाहिए। माला चाहे सूत की हो या स्फटिक, सोना, चाँदी या

मोती आदि की हो सकती है।

विश्व शान्ति के लिए आठ करोड़ आठ लाख आठ हजार आठ सौ आठ जाप करें। कम से कम सात लाख जाप करें। यह जाप नियमबद्ध होकर निरन्तर करें, सूतक पातक में भी छोड़े नहीं। विश्व शान्ति के लिए दिनों का प्रमाण कर लेना चाहिए।

पुत्र प्राप्ति, नवग्रह शान्ति, रोग-निवारण आदि कार्यों के लिए एक लाख जाप करें। आत्मिक शान्ति के लिए सदा जाप करें। दिनों का कोई नियम नहीं है।

जप पूर्ण होने पर भगवान् का अभिषेक पूजा करके यथा शक्ति दान पुण्य करें।

## आसन तथा वस्त्र विधान

१. बाँस– बाँस की चटई पर बैठकर जाप करने से दरिद्र हो जाता है।

२. पाषाण– पाषाण पर बैठकर जाप करने से व्याधि पीड़ित हो जाता है।

३. भूमि– भूमि पर जाप्य करने से दु:ख प्राप्त होता है।

४. पट्टे– पट्टे पर बैठकर जाप करने से दुर्भाग्य प्राप्त होता है।

५. घास– घास की चटाई पर बैठकर जाप करने से अपयश प्राप्त होता है।

६. पत्तों– पत्तों के आसन पर बैठकर जाप करने से भ्रम हो जाता है, तथा मन चंचल होता है।

७. कथरी– कथरी पर बैठकर जाप करने से मन चंचल होता है।

८. चमड़े– चमड़े पर बैठकर जाप करने से ज्ञान नष्ट हो जाता है।

९. कंबल– कंबल पर बैठकर जाप करने से मान भंग हो जाता है।

१० नीले रंग– नीले रंग के वस्त्र पहनकर जाप करने से बहुत दु:ख हो जाता है।

११. **हरे रंग**– हरे रंग के वस्त्र पहनकर जाप करने से मान भंग हो जाता है।

१२. **श्वेत वस्त्र**– श्वेत वस्त्र पहन कर जाप करने से यश की वृद्धि होती है।

१३. **पीले रंग**– पीले रंग के वस्त्र पहन कर जाप करने से हर्ष बढ़ता है।

१४. **लाल रंग**– ध्यान में लाल रंग के वस्त्र श्रेष्ठ हैं। धन धान्य की वृद्धि करता है।

१५. **दर्भासन**– सर्व कार्य सिद्ध करने के लिए दर्भासन (डाभ का आसन) उत्तम है।

गृहे जप फलं प्रोक्त वने शत गुणं भवेत्।
पुण्यारामे तथारण्ये सहस्र गुणितं मतम्।।
पर्वते दश सहस्रं च नद्यां लक्ष मुदाहृतम्।
कोटि देवालये प्राहुरनन्तं जिन सन्निधौ।।

घर में जो जाप का फल होता है उससे नौ गुना फल बन में जाप करने से होता है। पुण्य क्षेत्र तथा जंगल में जाप करने से हजार गुणा फल होता है। पर्वत पर जाप करने से दस हजार गुणा, नदी के किनारे जाप करने से एक लाख गुणा, देवालय (मन्दिर) में जाप करने से करोड़ गुणा और भगवान के समीप जाप करने से अनन्त गुणा फल मिलता है।

## अंगुली विधान

**अंगुष्ठ जपो मोक्षाय, उपचारे तु तर्जनी मध्यमा धन सौख्याय, शान्त्यर्थं तु अनामिका कनिष्ठा सर्व सिद्धि दा तर्जनी शत्रु नाशायइत्यपि पाठान्तरोऽस्ति हि।**

मोक्ष के लिए अंगुठे के जाप करें, उपचार (व्यवहार) के लिए तर्जनी से, धन और सुख के लिए मध्यमा अंगुलि से, शान्ति के लिए अनामिका से और सब कार्यों की सिद्धि के लिए कनिष्ठा से जाप करें। शत्रु नाश के लिए तर्जनी अंगुली से जाप करें।

**अँगुष्ठ**– अँगुठे को अँगुष्ठ कहंते हैं।
**तर्जनी**– अंगुठे के साथ की अंगुली का तर्जनी कहते हैं।
**मध्यमा**– तीसरी बीच की अँगुली को मध्यमा कहते हैं।
**अनामिका**– चौथी यानि मध्यमा के पास की अँगुली को (अँगुष्ठ से चौथी को) अनामिका कहते हैं।
**कनिष्ठा** पाँचवीं सबसे छोटी अँगुली को कनिष्ठा कहते हैं।

अंगुष्ठेन तु मोक्षार्थं धर्मार्थं तर्जनी भवेत्।
मध्यमा शान्तिकं ज्ञेया सिद्धिला भायऽनामिका।।१।।

जाप्य विधि में मोक्ष तथा धर्म के वास्ते अँगुष्ठ के साथ तर्जनी से, शान्ति के लिए मध्यमा तथा सिद्धि के लिए अनामिका अंगुली से जाप्य करें।

कनिष्ठा सर्व सिद्धार्थ एतत् स्याज्जाप्य लक्षणाम्।
असंख्यातं च यज्जप्तं तत् सर्वं निष्फलं भवेत्।।२।।

कनिष्ठा सर्व सिद्धि के लिए श्रेष्ठ है, ये जाप के लक्ष्य जाने बिना मर्यादा किया हुआ सब जाप्य निष्फल होता है अर्थात् किसी मंत्र का २१ बार जाप्य लिखा है तो वहां २१ से कम या अधिक जाप्य नहीं करना, ऐसा करने से वह निष्फल होता है। मंत्र सिद्ध नहीं होता।

अंगुल्ग्रेण यज्जप्तं यज्जप्तं मेरु लंघने।
व्यग्र चित्तेन यज्जप्तं तत् सर्वं निष्फलं भवेत्।।३।।

अंगुली के अग्र भाग से जो जाप किये जायें तथा माला के ऊपर जो तीन दाने मेरु के हैं, उनको उल्लंघन करके जो जाप्य

किया जाय तथा व्याकुल चित्त से जो जाप्य किया जाय वह सब निष्फल होता है।

माला सपंच वर्णानां सुमाना सर्व कार्यदा।
स्तम्भने दुष्टसंत्रासे जपेत् प्रस्तर कर्कशान्।।४।।

सब कार्यों में पांचों वर्णों के फूलों की माला श्रेष्ठ है, परन्तु दृष्टों को डराने में तथा स्तम्भन करने व कीलने में कठोर (सख्त) वस्तु के मणियों की माला से जाप्य करें।

धर्मार्थी काम मोक्षार्थी जपेद वै पुत्र जीविकाम्।
शान्तये पुत्र लाभाय जपे दुत्तमालिकाम्।।५।।

मंत्र साधन करने वाला धर्म के लिए, काम और मोक्ष के लिए तथा शान्ति के लिए पुत्र प्राप्ति के वास्ते मोती आदि की उत्तम माला से जाप्य करें। शान्ति से यह उपद्रव हो उसकी शान्ति करना। अन्य कामों में नवीन माला से जाप्य करें।

शान्ति अर्द्ध रात्रि वारुणि दिक् ज्ञान मुद्रा पंकजासन।
मौक्तिक मालिका स्वच्छे स्वेते पू० चन्द्र नाड़ी क्रा।।६।।

शान्ति के प्रयोग में मंत्र जाप्य करने तथा आधी रात के समय पश्चिम दिशा की ओर मुख करके ज्ञान-मुद्रा सहित कमलासन युक्त मोतियों की माला से स्वच्छ स्वेत बाएँ योग पूरक चन्द्र नाड़ी के चलते का उच्चारण करता हुआ जाप्य करें।

स्त्भनं पूर्वान्हे वज्रासने पूर्व दिक् शंभुमुद्रा।
स्वर्ण मणि मालिका पीताम्बर वर्ण ठः ठः।।७।।

स्तम्भन (रोकना तथा कीलना) के प्रयोग में पूर्वाहन अर्थात् दोपहर से पहले काल में वज्रासनयुक्त पूर्व दिशा की तरफ मुख करके स्वर्ण के मणियों की माला से पीले रंग के वस्त्र पहने हुए ठः ठः पल्लव उच्चारण करता हुआ जाप्य करें।

शत्रुच्चाटनें च रुद्राक्ष विद्वेषारिष्टजंप्जा।
स्फाटिकी सूत्रजामाला मोक्षार्थानां तू निर्मला।।८।।

दुश्मन का उच्चाटण करने के लिए रुद्राक्ष की माला, वैर करने के लिए अरिठा की माला, मोक्षाभिलाषियों को स्फटिक मणि की तथा सूत्र की माला श्रेष्ठ है।

उच्चाटनं वायव्यदिक् अपरहनकाल कुक् क्कुटासन।
प्रवाल मालिका धूम्रा च फटित् तर्ज न्यगुष्ठयोगेन।।६।।

उच्चाटन इसके प्रयोग में वायव्य कोण (पश्चिम और उत्तर के बीच में) की तरफ मुख करके अपराहन (दोपहर के बाद) में कुक्कुटासनयुक्त मूँगे की माला से धुँवे के रंग व फट् पल्लव लगाकर अँगूठा और तर्जनी से जाप करें।

वशीकरण पूर्वा स्वस्तिकासन उत्तरदिक् कमलमुद्रा।
विद्रुममालिका जपा कुसुम वर्ण वषट् ।।१०।।

वशीकरण अर्थात् वश में करना इसके प्रयोग में पूर्वाहन, दोपहर के पहले काल में स्वस्तिकासन युक्त उत्तर दिशा की तरफ मुख करके कमल मुद्रा सहित मूँगे की माला से जपें। कुसुमवर्ण वषट् पल्लव उच्चारण करता हुआ जाप्य करें।

आसन डाभ, रक्त वर्ण, यन्त्रोद्धार! रक्त पुष्प, वाम हस्त, डाभ के आसन पर बैठ कर लाल कपड़े सहित यंत्रोद्धार.... लाल फूल रखता हुआ बायें हाथ से जाप्य करें।

आकृष्टि पूर्वाहन् दण्डासनं अंकुश मुद्र दक्षिणदिक्।
प्रवाल माला उदयार्क वर्ण वौषट् स्फुट अंगुष्ठ मध्यमाभ्यंतु।।११।।

आकृष्टि– बुलाना इसके प्रयोग में पूर्वाहन् (दोपहर से पहले) काल में दण्डासनयुक्त अंकुश मुद्रा-सहित दक्षिण दिशा की तरफ मुख करके

मूँगे की माला से उदयार्कवण.... षाट उच्चारण करता हुआ अंगूठे और बीच की अंगुली से जाप्य करें।

निषिद्ध सम्ध्यासमय भद्र पीठासन ईशान दिक् वज्रमुद्रा।
जीवापोता मालिका धूम्र बहुभ कनिष्ठांगुष्ठयोगेन।।१२।।

निषिद्ध कर्म या मारण कर्म समय में भद्र पीठासन युक्त ईशान (उत्तर और पूर्व दिशा के बीच) की तरफ मुख करके वज्र युक्त अरीठा की माला से धूप खेता हुआ या होम करता हुआ अंगूठे और कनिष्ठा से जाप करें।

इन मंत्रों का जाप्य भगवान् की वेदी के सामने देव स्थान में जाप्य करना चाहिए या घर में एकान्त स्थान में जाप्य करें। किन्तु घर में होम और पुण्याहवाचन करके णमोकार मंत्र का चित्र और जिनेन्द्र भगवान का चित्र, या यंत्र के समीप दीप और धूपदानी समक्ष रख कर, आसन पर बैठकर और शुद्ध वस्त्र पहनकर जाप्य करें। उस स्थान पर बच्चों आदि का उपद्रव या शोर नहीं होना चाहिए। मंत्र की जाप्य, अत्यन्त शुद्ध, भक्ति के साथ करनी चाहिए। मंत्र में किसी प्रकार की आकुलता, चिन्ता, दुःख, शोक आदि भावनाएँ नहीं रहनी चाहिए। जाप्य करते समय मन को स्थिर रखना चाहिए। पूर्व या उत्तर दिशा की ओर मुख करके जाप्य देनी चाहिए, मौन रखना चाहिए। जितने दिन जाप्य करें, एकाशन, किसी रस का त्याग, वस्त्र आदि का परिमाण करें। जमीन, चटाई या तख्ते पर सोवें, जाप्य समाप्त होने तक ब्रह्मचर्य व्रत रखें। मंत्र की जाप्य पुष्य, हस्त और मूल आदि शुभ नक्षत्रों में आरम्भ करना चाहिए। प्रात: दोपहर और शाम को जाप्य करें। सुबह ५ बजे उठकर स्नानादि से निवृत्त होकर शुद्ध वस्त्र पहन कर जाप्य दें। श्वेत वस्त्र पहनें। यदि घर में जाप्य करनी हो तो भगवान् का दर्शन-पूजन करने के पश्चात् करनी चाहिए। दोपहर को शुद्ध वस्त्र पहनकर तथा संध्या को मन्दिर में दर्शन करने के पश्चात् शुद्ध वस्त्र पहनकर जाप्य करें।

**नोटः–** जो बिना रक्षा मंत्र के मंत्र साधन करते हैं वे अक्सर व्यन्तरों से डराये जाकर अधबीच में मंत्र छोड़ देने से पागल हो जाते हैं। इसलिए जब कोई मंत्र सिद्ध करने बैठे तो मंत्र जपना आरम्भ करने से पूर्व इनमें से कोई रक्षा-मंत्र जरूर जप लेना चाहिए। इससे मंत्र साधन करने में कोई उपद्रव नहीं हो सकेगा और कोई ब्यन्तर वगैरह रूप बदलकर ध्यान में विघ्न नहीं डाल सकेगा। सीमा के अन्दर आ नहीं सकेगा।

## मंत्र साधन करने वाले के लक्षण

निर्जित मदनाटोपः प्रशमित कोपो विमुक्त विकथालापः।
देव्यर्चनानुरक्तो जिनपद भक्तौ भवेन्मंत्री।।१।।

जिससे कामदेव को जीता है और जिनके क्रोधादि शान्त हैं, जो विकथाओं से दूर रहने वाला है, देवियों की पूजा करने में जिसका चित्त अनुरक्त है, और जिनेन्द्र प्रभु के चरण कमलों की भक्ति वाला है, वह मंत्री हो सकता है याने मंत्र साधन करने वाला हो सकता है।

मंत्राराधन शूरः पाप विदूरो गुणेन गम्भीरः।
मौनी महाभिमानी मंत्री स्यानीदृशः पुरुषः।।२।।

जो मंत्राराधना करने में शूरवीर है पाप क्रियाओं से दूर रहने वाला है, गुणों में गम्भीर है, मौनी महान् स्वाभिमानी है, ऐसा पुरुष ही मंत्रवादि हो सकता है।

गुरुजन हितोपदेशी गततेन्द्रो निद्रया परित्यक्ताः।
परिमित भोजन शीलः स स्यादाराधको मंत्राः।।३।।

जिसने गुरुजनों से उपदेश को प्राप्त किया है, तन्द्रा जिसकी खत्म हो चुकी है और जिसने निद्रा लेना छोड़ दिया है, जो परिमित भोजन करने वाला है, वहीं मंत्रों का आराधक हो सकता है।

निर्जित विषय कषायोधर्मामृत जनित हर्षगत कायः ।

गुरुतर गुण सम्पूर्णः समवेदा राधको देव्याः मन्त्रा ।।४।।

जिसने सम्पूर्ण विषय कषायों को जीत लिया है, धर्मामृत का सेवन करने से जिसकी काय हर्ष युक्त है, उत्तम गुणों से संयुक्त है, ऐसा पुरुष ही मंत्राराधना कर सकता है।

शुचिः प्रसन्नो गुरुदेव भक्तो दृढ़ व्रतः सत्य दया समेतः।

वक्षः पटुर्बीज पदाव धारी मंत्री भवेदीदृश एव लोके ।।५।।

एते गुणायस्य न सन्ति पुंसः क्वचित् कदाचिन्न भवेत् स मंत्री।

करोति चेद्दपं वशात् स जाप्यं प्राप्नोत्यनर्थ फणिशेखरायाः ।।६।।

जिसका बाह्य और अभ्यन्तर से चित्त शुद्ध है, प्रसन्न है, देव शास्त्र गुरु का भक्त है, व्रतों को दृढ़ता से पालन करने वाला है ऐसा व्यक्ति ही लोक में मंत्राराधना कर सकता है।

उपरोक्त गुणों से जो पुरुष युक्त नहीं है, वह मंत्र साधन का अधिकारी किसी भी हालत में नहीं होता है। अगर अभिमान से संयुक्त होकर मंत्र साधना कोई करता है तो वह मंत्रों के अधिष्ठाता देवों के द्वारा अनर्थ को प्राप्त होता है।

## मंत्र साधना की विधि

- जो पुरुष मंत्र साधन के लिए जिस किसी स्थान में जावें, प्रथम उस क्षेत्र, के रक्षक देव से प्रार्थना करे कि मैं इस स्थान में, इतने काल तक ठहरूँगा, तब तक के लिए आज्ञा प्रदान करो, और किसी प्रकार का उपसर्ग होवे तो उसका निवारण करें – क्योंकि, जैन मुनि भी जब कहीं किसी स्थान पर जाकर ठहरते हैं तो उस स्थान के रक्षक देव को कहते हैं कि इतने दिन तक तेरे स्थान में ठहरेंगे तू क्षमा भाव रखना। इसी प्रकार गृहस्थीयों को अवश्य ही उपरोक्तानुसार रक्षक देव से आज्ञा लेनी चाहिए।

● जब मंत्र साधन करने के वास्ते जावो तब तहां तक हो ऐसे स्थान में मंत्र, सिद्ध करो जहां मनुष्यों का गमनागमन न हो जैसे जैन तीर्थ, सम्मेदशिखर जी, मांगी तुङ्गी जी, सिद्धवरकूट रेवा नदी के तट पर या सोनागिरी एकान्त स्थान में हैं, या बाग-बगीचों या मकानों में, पहाड़ों में तथा नदी के किनारे पर या निर्जन स्थान में, ऐसे स्थानों में मंत्र सिद्ध करने को जाना चाहिए। जब उस स्थान में प्रवेश करो, वहाँ ठहरो तो मन, वचन, काय से उस स्थान का जो रक्षक देव या यक्ष आदि है उसका योग्य विनय मुख से यह उच्चारण करे कि हे इस स्थान के रक्षक देव मै, अपने इस कार्य की सिद्धि के वास्ते तेरे स्थान में रहने के लिए आया हूं। तेरी रक्षा का आश्रय लिया है, इतने दिनों तक निवास के लिए आज्ञा प्रदान कीजिए। अगर मेरे ऊपर किसी तरह का संकट, उपद्रव या भय आवे तो उसे निवारण कीजिए।

● जब मंत्र साधन करने जावे तो, साथ में एक सेवक जो रसोई की वस्तु लाकर, रसोई बनाकर तुमको भोजन करा दिया करे। तुम्हारा धोती-दुपट्टा धो दिया करे, तब तुम मंत्र साधन करने बैठो, तब तुम्हारे सामान की चौकसी रखे।

● जो मंत्र साधन करना हो पहले विधि पूर्वक जितना-जितना हर दिन जप सके उतना ही हर दिन जप कर सवा लाख पूरा कर मंत्र साधना करे, फिर जहाँ काम पड़े उसका जाप जितना करें। १०८ बार या २७ बार या जैसा मंत्र की विधि में लिखा हो, उतनी बार जपने से कार्य सिद्ध होवे। मंत्र शुद्ध अवस्था में जपे। शुद्ध भोजन खाये। और मंत्र में जिस शब्द के दो-दो का अंक हो उस शब्द का दो दो बार उच्चारण करें।

● जब मंत्र जपने बैठे, पहले रक्षा-मंत्र सकलीकरण कर अपनी रक्षा कर लिया करें, ताकि जाप्य में विघ्न न डाल सकें। अगर रक्षा मंत्र जप कर मंत्र जपने बैठे तो सांप, बिच्छू, भेड़ियां, रीछ, शेर, बकरा उसके बदन को न छू सकें। दूर ही ठहर जावें। मंत्र पूर्ण होने पर जो

देवी-देव सांप वगैरह बनकर उसको डराने आवें तो जो रक्षा मंत्र जप कर जाप करने बैठे उसके अंग को वह छू नहीं सके। सामने से ही डरा सकें। जप मंत्र पूर्ण होने को आवे तब देव पूर्ण विक्रिया से साँप वगैरह डराने आवे तो डरें नहीं। चाहे प्राण जावे तो डरे नहीं तो मंत्र सिद्ध होय। मनोकामना पूर्ण होय। यदि बिना मंत्र रक्षा के (रक्षा मंत्र के) जपने बैठे तो पागल हो जावे। इस वास्ते पहले रक्षा-मंत्र जप कर, पश्चात् दूसरा मंत्र जपना चाहिए।

● मंत्र जहाँ तक हो सके ग्रीष्म ऋतु में करना चाहिए ताकि धोती दुपट्टा में सर्दी न लगे। मंत्र सिद्ध करने में धोती दुपट्टा दो ही कपड़े रखें। व कपड़े शुद्ध हों, उनको पहने हुए शौच को ना जावें, खाना नहीं खावें, पेशाब नहीं जावें, सोवें नहीं, जब जप कर चुके तो उन्हें अलग उतार कर रख देवें, दूसरे वस्त्र पहन लिया करें, यह वस्त्र नित्य हर दिन स्नान कर बदन पौंछ कर पहना करें। वह वस्त्र सूत के पवित्र वस्तु के हों। ऊन, रेशम वगैरह अपवित्र वस्तु के न हों। स्त्री सेवन न करें। गृह कार्य छोड़कर एकान्त में मंत्र जप सिद्ध करें।

● मंत्र में जिस रंग की माला लिखी हो उसी रंग की माला आसन आदि। धोती दुपट्टा भी उसी रंग का हो तो और भी श्रेष्ठ है, यदि माला उसी रंग की न होवे तो सूत की माला उस रंग में रंग लेवें। जब मंत्र जपने बैठें तो इतनी बातों का ध्यान रखें।

● पहले सब काम ठीक करके मंत्र जपें।

● आसन सबसे अच्छा डाभ का लिखा है, या सफेद या पीला या लाल- जैसा जिस मंत्र में चाहिए वैसा ही बिछावें।

● ओढ़नी की धोती-दुपट्टा सफेद उम्दा हो या जिस रंग का जिस मंत्र में चाहिए। वैसा हो।

● शरीर की शुद्धि करके परिणाम ठीक करके धीरे-धीरे तसल्ली के साथ जाप्य करें, अक्षर शुद्ध पढ़ें।

● मंत्र पद्मासन में बैठकर जपें। जिस प्रकार बैठी हुई जैन प्रतिमाओं

का आसन होता है, बाँया हाथ गोद मे रखकर दाहिने हाथ से जपे। जो मंत्र बाए हाथ से जपना लिखा हो तो वहाँ दाहिना हाथ (गोद) में रखकर बायें हाथ से जपें।

- जहां स्वाहा लिखा हो वहां धूप के साथ जपे यानी धूप अग्नि में खेवे।
- जहां दीपक लिखा हो, वहां घी का दीपक आगे जलाना चाहिए।
- जिस जिस अंगुली से जाप्य लिखा हो उसी अँगुली और अँगूठे से जाप्य जपे।

## सकलीकरण

दृष्टे मृष्टे भुवि न्यस्ते, सन्निविष्टः सु विष्टरे।
समीप स्थापना द्रव्यो, मौनमा कर्मिक दधे।।१।।

**मंत्र– ॐ क्ष्वीं भूः शुद्धयतु स्वाहा।**

**मंत्र– ॐ ह्रीं अर्हं क्ष्मं ठं आसन निक्षिपयामी स्वाहा।**

**मंत्र– ॐ ह्रीं ह्युं ह्युं णिसिहि आसने उपविशामि स्वाहा।**

**मंत्र– ॐ ह्रीं मौन स्थिताय मौनव्रतं गृण्हामि स्वाहा।**

शोधये सर्व पात्राणि, पूजार्थानपि वारिभिः।
समाहितो यथाम्नायं, करोमि सकली क्रियाम्।।२।।

**मंत्र– ॐ ह्रां ह्रीं हूँ ह्रौं ह्रः नमोऽर्हते भगवते श्रीमते पवित्रतर जलेन पात्रशुद्धिं करोमि स्वाहा।**

इस मंत्र से हाथ में पानी लेकर सर्व पूजा के बर्तनों की शुद्धि करें।

**मंत्र– ॐ ह्रीं अर्हं झ्रौं झ्रौं वं मं हं सं तं पं झ्वीं क्ष्वीं हं सः असिआ समस्त तीर्थ जलेन शुद्ध पात्रे निक्षिप्त पूजा द्रव्याणि शोधयामि स्वाहा।**

सर्वपूजा द्रव्यों का शोधन करें।

**मंत्र–ॐ ॐ ॐ रं रं रं झौं झौं झौं असि आ उ सा दर्भासने उपवेशनं करोमि स्वाहा।**

यह मंत्र पढ़ कर दर्भ के आसन पर बैठे। पश्चात्–

मैं अग्नि मण्डल में पर्यङ्कासन से बैठा हुआ हूँ और मेरे चारों और हवा से प्रज्वलित अग्नि से यह सप्त धातुमय शरीर जल रहा है, ऐसा चिंतवन करें।

**मंत्र–ॐ ह्रीं ॐ क्रों दर्भेराच्छादनं करोमि स्वाहा।**

**मंत्र–ॐ ह्रीं अर्हं भगवतो जिनभास्करस्य बोधसहस्त्र किरणैर्ममनोक मै धन द्रव्यं शोषयामि घे घे स्वाहा।**

यह पढ़ कर ऐसा विचार करे कि मेरे कर्म शोषण हो रहे हैं।

**मंत्र–ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः ॐ ॐ ॐ रं रं रं ह्म्ल्व्र्यूं ज्वल ज्वल प्रज्वल प्रज्वल संदह संदह कर्ममलं दह दह दुखं पच पच पापं हन् हन् हूं फट् घे घे स्वाहा।**

इति कर्म दहन ध्यानम्।

इस मंत्र को पढ़ कर विचार करें कि हमारे सर्व कर्म जल गये हैं।

**मंत्र–ॐ ह्रीं अर्हं श्री जिनप्रभजन मम कर्म भस्म विधूननं कुरु कुरु स्वाहा।**

इस मंत्र को पढ़ करके विचार करें कि कर्म जल कर उनकी राख उड़ गई है।

ॐ पंच ब्रह्म मुद्राग्रन्यस्त गुर्वमृताक्षरैः।
क्षरत्सुधौघैः सिंचामि सुधा मंत्रेण मुर्धनि।।

अब यहां पर पंच गुरु मुद्रा बनाकर और उसको मस्तक पर उलटा रखकर अमृत बीज मंत्र से अपनी शुद्धि करें। निम्नलिखित अमृत मंत्र से हाथ में लिए हुए जल को मंत्रित कर अपने सिर पर डालें–

**मंत्र–ॐ अमृते अमृतोद्भवे अमृतवर्षिणी अमृतं स्रावय स्रावय सं सं क्लीं क्लीं ब्लूं ब्लूं द्रां द्रां द्रीं द्रीं द्रावय द्रावय हं झं झ्वीं क्ष्वीं हं स: असि आ उ सा मम् सर्वाङ्ग शुद्धिं कुरु कुरु स्वाहा।**

इति अमृत प्लावनम्।

शून्याक्षरादि गुरु पंच पदान्कनीय।
स्याद्यंगुली त्रितय पर्वसु चाग्र भागे।।
अंगुष्ठ तर्जनीकया क्रमश: कराभ्याम्।
विन्यस्य हस्त युगलं मुकुली करोमि।।

यहां पर दोनों हाथों को मिलाकर मुकुलित करें अर्थात् हाथ जोड़ं और हाथ जोड़े जोड़े ही निम्नलिखित मंत्र के अनुसार अङ्गन्यास -अङ्गरक्षण करें अर्थात् जिस स्थान का नाम आया है उस स्थान का स्पर्श करें।

**मंत्र–ॐ ह्रां णमों अरहंताणं स्वाहा।**

**ॐ ह्रीं सिद्धाणं स्वाहा।**

**ॐ ह्रूं णमों आयरियाणं स्वाहा।**

**ॐ ह्रौं णमो उवज्झायाणं स्वाहा।**

**ॐ ह्रः णमो लोए सव्व साहूणं स्वाहा।**

हस्तसंघटनं करोमी

## करन्यास मंत्र

**ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः** वं मं हं सं तं पं अ सि आ उ सा स्वाहा।

हस्त द्वय मुकुलीकरण मंत्र

अर्ह नाथस्य मंत्र हृदय सर सिजे सिद्ध मंत्रं ललाटे।
प्राच्यामाचार्य मंत्रं पुनर्वटुवटे पाठकाचार्य मंत्रं।।
वामे साधो स्तुतिं मे शिरसि पुनरिमानं स योनीभि देशे।
पार्श्वाभ्यां पंच शून्यैः सह कवच शिरोऽङ्ग न्यास रक्षा करोमि।।

**मंत्र–ॐ ह्रां णमो अरहंताणं रक्ष रक्ष स्वाहा।**

हृदय

**मंत्र–ॐ ह्रीं णमो सिद्धाणं रक्ष रक्ष स्वाहा।**

मुखम

**मंत्र–ॐ ह्रूं णमो आइरियाणं रक्ष रक्ष स्वाहा।**

दक्षिणांग

**मंत्र–ॐ ह्रौं णमो उवज्झायाणं रक्ष रक्ष स्वाहा।**

वांमागं

**मंत्र–ॐ ह्रां णमो अरहंताणं रक्ष रक्ष स्वाहा।**

ललाट भाग

**मंत्र–ॐ ह्रीं णमो सिद्धाणं रक्ष रक्ष स्वाहा।**

ऊर्ध्व भाग

**मंत्र–ॐ ह्रीं णमो आयरियाणं रक्ष रक्ष स्वाहा।**

शिरो दक्षिण भाग

**मंत्र–ॐ ह्रौं णमो उवज्झायाणं रक्ष रक्ष स्वाहा।**

शिरो अपर भाग

मंत्र–ॐ ह्ः णमो लोए सव्वसाहूणं रक्ष रक्ष स्वाहा।

शिरो वाम भाग

मंत्र–ॐ ह्रां णमो अरहंताणं रक्ष रक्ष स्वाहा।

दक्षिण कुक्षि

मंत्र–ॐ ह्रीं णमो सिद्धाणं रक्ष रक्ष स्वाहा।

वाम कुक्षं

मंत्र–ॐ ह्रूं णमो आइरियाणं रक्ष रक्ष स्वाहा।

नाभि प्रदेशं

मंत्र–ॐ ह्रौं णमो उवज्झायाणं रक्ष रक्ष स्वाहा।

दक्षिण पार्श्व

मंत्र–ॐ ह्ः णमो लोए सव्व साहूणं रक्ष रक्ष स्वाहा।

वाम पार्श्व

(इति अङ्गन्यास)

विन्यस्य कर तर्जन्यां, पंच ब्रह्म पदावलिं।
बध्नामि स्वात्म रक्षायै, कूट शून्या क्षरै र्दिशः।।

नीचे लिखे मंत्रों से दिशा बंधन करें।

मंत्र–ॐ क्षां ह्रां (पूर्वे)। ॐ क्षीं ह्रीं (अग्नौ)। ॐ क्षीं ह्रीं (दक्षिणे)। ॐ क्षें ह्रे (नैऋते)। ॐ क्षैः हैं (पश्चिमे)। ॐ क्षों ह्रों (वायव्ये)। ॐ क्षौं ह्रौं (उत्तरे)। ॐ क्षं ह्रं (ईशाने)। ॐ क्षः ह्ः (भूतले)। ॐ क्षीं ह्रीं (उर्द्धे)। ॐ नमोऽर्हते श्रीमते समस्त दिग्बंधनं करोमि स्वाहा।

ऊपर लिखे मंत्रों से क्रम क्रम पूर्वक एक-एक दिशा में तर्जनी अंगुली

घुमावे। तर्जनी अंगुली पर अ सि आ उ सा केशर से लिखें, दाएं हाथ की तर्जनी अंगुली पर लिखना चाहिए।

**ॐ ह्रां णमो अरहंताणं अर्हद्भ्यो नमः।**

**ॐ ह्रीं णमो सिद्धाणं सिद्धेभ्यो नमः।**

परमात्य ध्यान मंत्र का यहां पर ध्यान करें।

जिनेन्द्र पादार्चित सिद्ध शेषया, सिद्धार्थ दर्वायवचंदनाक्षतान्।
उपासका नामपि मूर्ध्नि निक्षिपन्, करोमि रक्षां मम शान्ति का नाम्।।

**मंत्र— ॐ नमोऽर्हते सर्वं रक्ष रक्ष हूं फट् स्वाहा।**

इस मंत्र से पुष्प या पीली सरसों को ७ बार मंत्रित करें और सर्व दिशा में फैकें। तथा मंत्र बोलते हुए सब दिशाओं में ताली बजावें व तीन बार चुटकी बजावें।

सिद्धार्थ नभि मंत्रितान्सह्य वैरादाय यज्ञ क्षितौ।
स्वां विद्यामभिरक्षणाय, जगतां शांत्यै सतां श्रेयसे।।
सर्वासु प्रचुरान् दिशासु, पर विद्या छेदनार्थं।
किराभ्यर्हत्याग विधि, प्रसिद्ध कलि कुंडाख्येन मंत्रेण च।।

**मंत्र—ॐ ह्रीं अर्हं श्री कलिकुंड स्वामिन् स्क्रां स्क्रीं स्क्रूं स्क्रें स्क्रैं स्क्रों स्क्रं स्क्रः हूं क्षूं फट् इतीन् घातय विघ्नान् स्टोटय् स्फोटय् पर विद्यां छिन्द छिन्द आत्म विद्यां रक्ष रक्ष हूं फट् स्वाहा।**

इस मंत्र से जौ और सरसों मंत्रित कर दाहिनी दिशा में डालें।

इत्थं सदैव सकलीकरणं यथाव।
त्वं भाकयतिमशोषा मलंध्य शक्तिः।
भूतो रोगादिं विष किलिवष दुःख मुग्रं।
निर्जित्य निश्चय सुखान्यनु भूयतेऽसौ।

।। इति सकलीकरणं।।

## माला विधान एवं फल

दुष्ट या व्यंतर देवों के उपद्रव दूर करने, स्तम्भन विधि के लिए, रोग शान्ति के लिए या पुत्र प्राप्ति के लिए मोती की माला या कमल बीज माला से जाप करने चाहिए। शत्रु उच्चाटन के लिए रुद्राक्ष की माला, सर्व कार्य की सिद्धि के लिए पंच वर्ण के पुष्पों से जाप करनी चाहिए। हाथ की अंगुलियों पर जाप करने से दस गुना फल मिलता है आँवले की माला पर जप करने से सहस्र गुना फल मिलता, लौंग की माला से पाँच हजार गुणा। स्फटिक की माला पर दस हजार गुणा, मोतियों की माला पर लाख गुणा, कमल बीज पर दस लाख गुणा, सोने की माला पर जाप करने से करोड़ गुणा फल मिलता है। माला के साथ भाव शुद्धि होनी चाहिए।

## मंत्र सिद्ध होगा या नहीं उसको देखने की विधि

जिस मंत्र की साधना करना हो उस मंत्र के अक्षरों को ३ से गुणा करें, फिर अपने नाम के अक्षरों को और मिला देवें, उस संख्या में १२ का भाग देवें, शेष जो रहे, उसका फल निम्नानुसार जानें:-

५-९ बाकी बचे तो मंत्र सिद्ध होगा। ६-१० बचे तो देर से सिद्ध होगा।

७-११ बचे तो अच्छा होगा। ८-१२ बचें तो सिद्ध नहीं होगा।

कोई मंत्र अगर अपने नाम से मिलाने पर ऋणी या धनी आता हो, तो उस मंत्र के आदि में ॐ ह्रीं श्रीं क्लीं इनमें से कोई भी बीच के साथ जोड़ देने पर मंत्र अवश्य सिद्ध हो जायगा।

### आवश्यक सूचना

मंत्रों के आराधन में निम्नलिखित बातों का ध्यान रखना आवश्यक है।

१. मंत्र पर पूर्ण श्रद्धान हो।

२. मन में ग्लानि न हो, चित्त शान्त हो और शरीर स्वस्थ हो।

३ मंत्र की साधना के समय ध्यान इधर-उधर न रखे, मंत्र में ही निहित हो पन की प्रवृत्ति को चलायमान नहीं करे।

४ मंत्र की माधना के समय भयभीत न होवे।

५. मैं अमुक कार्य के लिए अमुक मंत्र की साधना कर रहा हूं ऐसा किसी से नहीं कहे किन्तु गुप्तरूप से मन्त्र को सिद्धि करे।

६. शुद्ध एकान्त स्थान में मंत्र की साधना करे।

७. मंत्र साधना की समाप्ति तक स्थान परिवर्तन नहीं करे।

८. जिस मंत्र की जो साधन विधि है तद्रूप ही कार्य करे अन्यथा प्रवृत्ति करने से विघ्न बाधाएँ उपस्थित हो सकती हैं और सिद्धि में भी आशंका हो सकती है।

९. प्रारम्भ से समाप्ति पर्यन्त दीपक, धूपदान, आसन, माला, वस्त्र आदि चीजों में परिवर्तन नहीं करे।

१०. एक समय शुद्ध सात्त्विक भोजन करे।

११. जमीन या पाटे पर शयन करे।

१२. ब्रह्मचर्य व्रत से रहे।

१३. हर एक मंत्र शुभ मिति से प्रारम्भ करे।

१४. धोती, दुपट्टा, बनयान प्रति दिन धो कर सुखा देवे।

१५. स्नान करने के बाद ही मन्त्र पाठ करे।

१६. धूप बाजारू न खरीदे, शोध कर अपने घर पर ही बनावे।

१७. तिलक लगावे।

१८. घृत का दीपक बराबर जलावे।

१९. मंत्र प्रारम्भ करने से पूर्व प्रतिदिन अंगशुद्धि एवं सकलीकरण अवश्य करे।

२० चोटी में गांठ अवश्य लगा लेवे।

२१. बार बार आसन न बदले। एक ही आसन से बैठ कर मंत्र की साधना करे।

# मंत्र जपने के लिए आसन

पद्मासनं श्रितो पादौ, जङ्घाभ्यामुत्तराधरे।
ते पर्यङ्कासनं न्यस्तापूर्वो वीरासनं क्रमौ।।

## पर्यंकासन

इसे सुखासन भी कहते हैं। दोनों जंघाओं के नीचे का भाग पाँव के ऊपर करके बैठे यानि पालथी मार कर बैठें और दाहिना व बायां हाथ नाभि कमल के पास ध्यान मुद्रा में रखें।

## वीरासन

दाहिना पैर बाँयी जंघा पर व बायाँ पैर दाहिनी जंघा पर रख कर स्थिरता से बैठें।

## वज्रासन

वीरासन की मुद्रा में पीठ की तरफ से लेकर दाहिने पैर का अंगुठा दाहिने

हाथ और बायें पैर का अंगुठा बाँये हाथ से पकड़ें तो वज्रासन होता है।

## पद्मासन

दोनों जंघाओं से दोनों पैरों के संश्लेषण को पद्मासन कहते हैं। अर्थात्– दाहिने पैर के नीचे बाएँ पैर को या बाएँ पैर के ऊपर दाहिने पैर को अथवा बाएँ पैर के नीचे दाहने पैर को या दाहिने पैर के ऊपर बाएँ पैर को रखकर पालथी मारने को पद्मासन कहते हैं।

## भद्रासन

पुरुष चिन्ह के आगे पाँव के दोनों तलुये मिलाकर उनके ऊपर दोनों हाथ की अंगुली परस्पर एक साथ एक करने के बाद दोनों अंगुलियाँ ठीक तरह से दीखती रहें इस प्रकार हाथ जोड़कर बैठना भद्रासन है।

## दण्डासन

जिस आसन में बैठने से अंगुलियाँ, गुल्फ व जंघा से स्पर्श करें, इस प्रकार पाँवों को लम्बे कर बैठना दण्डासन कहा जाता है।

## उत्किटिकासन

गुदा और ऐडी के संयोग से दृढ़ता पूर्वक बैठे तो उत्किटिकासन कहा जाता है।

## गो दोहिकासन

गाय दुहने को बैठते हैं, इस तरह बैठना, ध्यान करना गो दोहिकासन है।

## कायोत्सर्गासन

खड़े-खड़े दोनों भुजाओं को लम्बी कर घुटने की तरफ बढ़ाना या

बैठे-बैठे काया की अपेक्षा नहीं रख कर ध्यान करना कायोत्सर्गासन कहलाता है।

# मुद्राओं का स्वरूप

## सुरभिमुद्रा या धेनुमुद्रा

दोनों हाथ जोड़कर दाहिने हाथ की छिंगुरी को बाएँ हाथ की अनामिका (छिंगुरी के पास की) अँगुली से मिलाना।

बायें हाथ की तर्जनी को दाएं हाथ की बीच की अँगुली से मिलाना।

बायें हाथ की तर्जनी को दाहिने हाथ की बीच की अँगुली को लगाकर और दोनों हाथों के अँगूठा जोड़ना। इस प्रकार अँगुलियों को मिलाने से जो एक विशेष आकृति बनेगी, उसी को 'सुरभि मुद्रा' या धेनु मुद्रा' कहते हैं।

## पंञ्च गुरु मुद्रा

अपने दोनों हाथों को सीधाकर हाथों की आठों अँगुलियों को एक सीध में रखनी चाहिए। फिर दोनों अनामिका अँगुलियों को मिली हुई खड़ी करना चाहिए। पश्चात् दोनों हाथों की मध्यमा अँगुलियों को तर्जनी अँगुलियों से दबाना चाहिए। पीछे दोनों कनिष्ठा (छिगुरी) अँगुलियों को अँगूठे से दबाना चाहिए। इस प्रकार करने से पाँच अंगुलियां ऊपर को खड़ी हुई दिखाई देंगी तथा पांच दबी हुई अदृश्य रहेंगी। इसी को 'पंचगुरुमुद्रा' कहते हैं।

## आह्वानन् मुद्रा या आकर्षिणी मुद्रा

दोनों हाथों को खोलकर एक साथ मिलाकर फैलाना। फिर दोनों अंगूठे दोनों अनामिकाओं के मूलस्थान में रखना इससे हाथों की जो आकृति बनती है वह 'आह्वानन् मुद्रा' कहलाती है।

## स्थापिनी मुद्रा

उसी आकर्षिणी मुद्रा सहित दोनों हाथों को उलटा रखने से 'स्थापिनी मुद्रा' होती है। अर्थात् आकर्षिणी मुद्रा में जो दोनों हथेली ऊर्ध्वमुख थी, वे ही अँगूठों को जहां के तहां रखकर अधोमुख कर देने से जो आकृति होती है उसे 'स्थापिनी मुद्रा' कहते हैं।

## सन्निधीकरण मुद्रा

दोनों हाथों की मुट्ठी बांधकर मिलाने से और दोनों अँगूठे ऊपर की ओर रखने से 'सन्निधीकरण मुद्रा' होती है। सन्निधीकरण करते समय में सन्निधीमुद्रा से हृदयस्पर्श और नमस्कार करना चाहिए।

हस्ताभ्याम अंजिलीं कृत्वा-नामिकामूल पर्वाणि।
अंगुष्ठौ नाक्षिपेत्सेयं, मुद्रस त्वावाहिनी मता।।
अधोमुखी चेयं चेत्स्यात्, स्थापिनी मुद्रिका मता।
उच्छिताङ्गुष्ठयुष्ट्योस्क-संयोगात्सन्नधापिनी।।१।।

## जिन मुद्रा

जिन मुद्रान्तरं कृत्वा पादयोश्चतुङ्गरलम्।
ऊर्ध्व जानोरबस्थानं, प्रलम्बित भंजद्वयम्।।२।।

दोनों पैरों का चार अङ्गुल प्रमाण अन्तर (फासला) रखकर दोनों भुजाओं को नीचे लटकाकर कायोत्सर्ग रूप से खड़ा होना 'जिनमुद्रा' कहलाती है।

# योग मुद्रा

जिनाः पद्मासनादीना-मङ्कमध्ये निवेशनम्।
उत्तानकर युग्मस्य, योग मुद्रां बभाषिरे।।३।।

पद्मासन, पर्यङ्कासन और वीरासन इन तीनों आसनों को गोद में नाभि के समीप दोनों हथेलियों को चित्त सीधा कर रखने को जिनेन्द्र देव 'योग मुद्रा' कहते हैं।

# वन्दना मुद्रा

मुकुलीकृत माधाय जठरोपरि कूर्परम्।
स्थितस्य वन्दना मुद्रा, कर द्वन्दं निवेदिता।।४।।

दोनों हाथों को मुकुलित कर उनकी कुहनियों को उदर पर रखकर खड़े हुए पुरुष के हाथों से उस विशेषाधिकार को बन्दना मुद्रा कहते हैं। अर्थात् दोनों कुहनियों को पेट पर रखकर दोनों हाथों को मुकुलित करना 'बन्दना मुद्रा' कहलाती है।

# मुक्ता शुक्ति मुद्रा

मुक्ता शुक्तिर्मता मुद्रा, जठरोपरि कूर्परम्।
ऊर्ध्वजानों करद्वन्दं, संलग्नाङ्गुलि सूरिभिः।।५।।

दोनों हाथों की अंगुलियों को मिलाकर दोनों कुहनियों को उदर पर रखकर खड़े हुए पुरुष के हाथों, अंगुलियों और कुहनियों के विशेष आकार को आचार्य 'मुक्ता शुक्ति मुद्रा' कहते हैं।

**भावार्थ**– दोनों कुहनियों को पेट पर रखकर दोनों हाथों को जोड़कर अंगुलियों को मिला देना 'मुक्ताशुक्ति मुद्रा' है।

## विनय मुद्रा

कमलों के दल के समान मुकुलित कर दोनों हाथों को जोड़ना 'विनय मुद्रा' कहलाती है।

## नमस्कार मुद्रा

दोनों हाथों की हथेलियां परस्पर चिपका कर हाथ जोड़कर दोनों अँगूठे जोड़ कर माथे (कपोल) से लगाकर नमस्कार करने को 'नमस्कार मुद्रा' कहते हैं।

## ज्ञानमुद्रा

पद्मासन से या सुखासन से बैठ कर अपनी बायीं जंघा पर बाँया हाथ चित्त रखकर उसकी ज्ञानमुद्रा करे। अर्थात् बाएँ हाथ के अँगूठे से तर्जनी अंगुली को दबाकर रखे तथा शेष तीनों अंगुलियां जैसी की तैसी हो लम्बी रहने देवें। और दृष्टि नासिकाग्र पर रखकर दाहिना हाथ ऊपर ऊंचा उठाकर १०८ मणि की माला हाथ में लेकर बैठना 'ज्ञानमुद्रा' कहलाती है। एकाग्रचित्त से विधि पूर्वक माला फेरना 'जाप' कहलाता है। अथवा 'दर्जन्यंगुष्ठयोगेन ज्ञानमुद्रेति भाषिता' अर्थात्– तर्जनी अँगुली को नवाकर अँगूठे की जड़ से लगाना शेष तीनों अँगुलियां खड़ी रखना 'ज्ञानमुद्रा' है।

## आहार मुद्रा

मुनिराज जब आहार के लिए जाते हैं तब अपने बायें हाथ में पीछी और कमण्डलु लेकर दाहिने हाथ की पांचों अँगुलियों को मिलाकर उन मिली हुई अँगुलियों को कन्धे पर रख लेते हैं उनकी इस मुद्रा को 'आहर मुद्रा' कहते हैं।

## आचमन मुद्रा

अपने दाहिने हाथ की हथेली, पांचों ही अंगुलियों को लम्बा कर चित्त रखे। अनन्तर तर्जनी (अंगूठे के पास की अंगुली) को अंगूठे के नीचे लगा देवें तथा उसके ऊपर अंगुठें को दबाकर रखे और बाकी की तीनों अंगुलियां जैसी की तैसी ही लम्बी रहने देवें। इससे हाथ की हथेली अपने आप गड्ढारूप बन जाती है। इसी को 'आचमन मुद्रा' कहते हैं।

## अमृत स्नान या प्रोक्षण करने की मुद्रा

अमृत स्नान दोनों हाथों की हथेलियों को परस्पर जोड़कर सब अंगुलियों परस्पर मिलाते हुए मिटा देवें और केवल अंगूठे के पास की दोनों हाथों की दोनों ही अंगुलियां (तर्जनी) लम्बी करते हुए परस्पर जोड़ देवें, इससे जो आकृति बनती है। उसे 'अमृत स्नान मुद्रा या प्रोक्षण मुद्रा' कहते हैं।

## पूजन के उपकरण

उच्चासन (चौकी बाजौटा वगैरह) मेरु, पीठ अभिषेक की सामग्री। जल-फलादि रखने के बर्तन, कल्कचूर्ण, और सर्वोषधि आदि को जितने आवश्यक हों उतने बर्तन। जल भरने के लिए एक घड़ा। पाँच कलशों से चतुष्कोण को चार छोटे और बीच का एक बड़ा तथा छटवें, कलश के लिए एक इस प्रकार छह कलश। अर्पित (चढ़ाई हुई) द्रव्य रखने के लिए एक थाली। जलधारा छोड़ने के लिए एक बर्तन।

अष्टविधार्चन द्रव्य, अक्षत (चांवल) आदि रखने के लिए एक थाली।

इस थाली को ढ़ांकने के लिए एक वस्त्र। जलधारा के लिए एक भृगार (झारी), अष्टगंध के साथ पिसा हुआ गाढ़ा चन्दन (गन्ध) रखने के लिए एक कटोरी। पूजा द्रव्य (जल, फलादि) चढ़ाने के लिए एक रकाबी। रकाबी आदि पोंछने के लिए एक छोटा सा वस्त्र।

दीपक के लिए एक आरती। आरती पर एक दयापात्र (ढक्कन)। धूप जलाने के लिए एक धूप पात्र (धूपदानी)। जिनमन्दिर में प्रवेश करते समय अपने पैरों को धोने के लिए घर से जल लाने का एक लोटा। इनके सिवाय मण्डप, चँदेवा आदि जो कुछ विशेष आवश्यक हो वह वस्तु प्रथम ही संग्रह कर लेना चाहिए।

## पंञ्चामृताभिषेक का द्रव्य

जल, इक्षुरस, आमरस, घी दूध, दही, ये पिछले पांच पंञ्चामृत कहलाते हैं।

## पूजा विधान (अष्ट विधार्चन द्रव्य)

**जल–** स्वच्छ, सुगन्धित और प्रासुक होना चाहिए। जल को प्रासुक करने के लिए इलायची, कपूर या लवंग केशर पीसकर मिला देने से उसमें सुगन्ध आ जाती है। और वह जल प्रासुक हो जाता है। गरम किया हुआ जल भी प्रासुक होता है।

**चन्दन–** शुद्ध कश्मीरी केशर या अष्टगन्ध के साथ घिसा हुआ गाढ़ा चन्दन (गंध) इस को कटोरी में रखना चाहिए और इसमें पानी नहीं मिलाना चाहिए।

**पुष्प–** सुन्दर सुगंन्धित साबुत चावलों को ही शुद्ध जल से धोकर ही काम में लेवे टूट चूरा चावलों को काम में न लेवें चावल साबुत ही चढ़ाये।

**पुष्प–** यत्नाचार पूर्वक तोड़े गये, ताजे, शुद्ध और प्रासुक जल से कई बार भलीभांति धोये हुए गुलाब, चम्पा, चमेली, कमल, बकुल मालती आदि अनेक

सुगन्धित फूल। प्रयत्न करने पर भी यदि उक्त प्रकार फूलों को उपलब्धि न हो सके तो केशर से रंगकर पीले किये गये चांवलों को या लौंग में पुष्पों की कल्पना करके चढ़ावें। परन्तु ऐसी कल्पना सदा के लिए नहीं होनी चाहिए।

**चरु**– (नैवेद्य) दाल, रोटी, खीर, आदि अन्न और फेनी, घेवर, बरफी, पेड़ा, लड्डू आदि मिठाई। ये सब पकवान नैवेद्य कहलाते हैं। ये ताजे और दिगम्बर मुनि के आहार योग्य शुद्ध बनाकर चढ़ाना चाहिए। वर्तमान में लोगों ने शुद्ध खान-पान को छोड़ दिया। इसलिए नारियल-गोला के छोटे टुकड़ों को या अशुद्ध अन्न और पकवान को नैवेद्य में चढ़ाकर सन्तोष कर लेते हैं। यह प्रमाद का प्रभाव है। नैवेद्य में शुद्ध (मुनिराज के आहार योग्य) पकवान चढ़ाना ही योग्य है।

**दीप**– दीप पात्र (आरती) में शुद्ध घी भरकर रुई की बत्ती जलाकर बनाना चाहिए। दीप चढ़ाते समय असली कपूर भी जलाकर चढ़ा सकते हैं। आजकल कोई-कोई लोग देखादेखी गरी के टुकड़े केशर से रंगकर पीले करके उनमें दीपक की कल्पना करके चढ़ाते हैं। परन्तु यह विधि शास्त्र सम्मत नहीं है। क्योंकि इस प्रकार दीप बनाने की विधि का किसी भी शास्त्र में प्रमाण नहीं मिलता। इसलिए शास्त्र सम्मत दीपक उपरोक्त प्रकार की बनाना चाहिए। डालडा मिश्रित घी को आरती या पकवान के काम में नहीं लाना चाहिए।

**नोट**– पुजारी की अवस्था में दियासलाई की डिब्बी (पेटी-माचिस) नहीं छूना चाहिए। क्योंकि उस पर जो कागज चिपका रहता है वह अपवित्र वस्तु (सरेस) से चिपका होता है। इसलिए इस अशुद्धता से बचना चाहिए।

**धूप**– रूवीमस्तंगी, छेलछबीला, कपूर, चंदन, अगर, तगर कपूरकाचरी, नागरमाथा, सुगन्धवाला आदि सुगन्धित चीजें शोध बीनकर कूटकर बनी हुई अष्टांग धूप। इस प्रकार अष्टांग धूप की सुलभता न हो तो बढ़िया सुगन्धि मलयागिर चन्दन जो तुरन्त का तैयार किया गया चूर्ण (बुरादा) भी अग्नि में खेकर धूप का काम लिया जा सकता है। धूप अग्नि में ही चढ़ाना चाहिए। जिससे जिनालय में सर्वत्र सुगन्ध फैल जाय।

**फल**– सेव, संतरा, पिस्ता, केला, अनार, आम मोसम्बी आदि पके व ताजे फल। या श्रीफल (नारियल) छुहारा, बादाम, सुपारी आदि सूखे फल, ये फल यथेच्छ और यथा शक्ति चढ़ाये जा सकते हैं।

**अर्घ्य**– जल, चंदन, अक्षत, पुष्प, चरु (नैवेद्य), दीप, धूप और फल इन आठों द्रव्यों का मिश्रण कहलाता है। लिखा भी है कि–

**जलेन गन्धे सद्क्षतैश्च, पुष्पेण शाल्यन्न चरुत्करेण।**
**दीपेन धूपेन फलेन भक्त्या, सुरासुरार्च्यं जिन मर्चयामि अष्ट विधार्चने।।**

नोट–"आठों द्रव्यों को एक साथ चढ़ाया जाय'' इसका मतलब यह नहीं हैं कि– अक्षत, पुष्प या पीले चांवल (कल्पित पुष्प), बनावटी नैवेद्य व गरी के टुकड़े, एक दो चिटक प्रमाण धूप तथा बादाम आदि दो चार फल ये सब परस्पर मिलाकर उसमें चार बूंद गन्ध मिश्रित जल छीटक कर थाली में रख देवें। और उसी को अर्घ्य द्रव्य मानकर उसमें से अपनी अंगुलियों से जितना हाथ में आ जाय उतना द्रव्य उठाकर रकाबीया प्लेट से चढ़ा देवें। अर्घ्य चढ़ाने का मतलब यह नहीं है। किन्तु अर्घ्य चढ़ाते समय वह ध्यान रखना आवश्यक है कि एक एक द्रव्य का नाम लेते हुए आठों द्रव्य एक रकाबी में रखकर रकाबी से ही द्रव्य चढ़ाना चाहिए। अंगुलियों से या हाथ की हथेली में रखकर अर्घ्य कदापि नहीं चढ़ाना चाहिए।

# अक्षरों की शक्ति, लिंग, वर्ण की सूचि

अकार से लेकर हकार पर्यन्त एक एक अक्षर का लक्षण स्वरूप आदि

| क्रं | अक्षर | अक्षरों की शक्ति व कार्य | लिंग | वर्ण |
|---|---|---|---|---|
| १. | अकारस्य | अतीव बली, गंभीर | पु. | हेमवर्ण |
| २. | आकारस्य | महाद्युति कारक | स्त्री. | श्वेत |
| ३. | इकारस्य | मन्द स्वर, क्षत्रिय | नपु. | हेम |
| ४. | ईकारस्य | दिव्य शक्ति कारक | स्त्री. | श्वेत |
| ५. | उकारस्य | वश्याकर्षण कारक | स्त्री | धूम्र |
| ६. | ऊकारस्य | फल शूलधर | स्त्री | रक्त |
| ७. | ऋकारस्य | सर्व विघ्न विनाशक | नपुं. | ? |
| ८. | ॠकार | व्यभिचार, मोहन | नपुं. | कपिल |
| ९. | ऌकार | सर्व विघ्नकारी | नपुं. | पीत |
| १०. | ॡकार | उच्चाटन कारक क्षत्रिय | नपुं. | पीत |
| ११. | एकार | शुभ कारक | नपुं. | ? |
| १२. | ऐकार | वश्याकर्षण शक्ति | नपुं. | अग्नि |
| १३. | ओकार | सर्वमंत्र, संसाधन, | - | तप्तकांचन |
| १४. | औकार | स्तंभन शक्ति | | पीत |
| १५. | अंकार | प्रसन्न, अतिमधुर | | पीत |
| १६. | अःकार | शुभ कर्म शासन | नपु. | धूम्र |
| १७. | ककार | स्तंभ, शांतिक, पौष्टिक वश्याकर्षणकारी | | पीत |
| १८. | खकार | चिंतित मनोरथकारी | नपुं. | |
| १९. | गकार | सर्वशान्तिकर क्षत्रिय | पुं. | |
| २०. | घकार | उच्चाटन, छेदन, मोहन, स्तंभनकारी, सर्वशान्ति कर | | |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| | | महाशक्ति क्षत्रिय | नपु. | धूम्र |
| २१ | डकार | दुष्ट स्वर, दुर्दष्टि | नपुं. | |
| २२. | चकार | सुस्वर, सुमनप्रिय ब्राह्मण | | श्वेत |
| २३ | छकार | आकर्षणादि रौद्रकर्म कारक<br>सर्वकार्य सिद्धिकारक | | श्याम |
| २४. | जकार | वश्याकर्षण सत्यावादी | | |
| २५. | झकार | धर्म-अर्थ-काम-मोक्षकारी,<br>सत्यवादी वश्याकर्षणकारी | पुं. | पीत |
| २६. | ञकार | महाक्रूर स्वर, सर्वजीव भयंकर | | कृष्ण |
| २७. | टकार | मृदुस्वर | पुं. | कपिल |
| २८. | ठकार | रक्षा, स्तम्भन, मोहन,<br>कार्य सिद्धि क्षत्रिय | | |
| २९. | डकार | रक्षा स्तम्भन, मोहनकारी,<br>शुभ स्वर | | शंख |
| ३०. | ढकार | दुष्ट निग्रह, शिष्ट प्रतिपालन,<br>वश्याकर्षण | | रक्त |
| ३१. | णकार | शापानुग्रहकारी | नपुं. | कृष्ण |
| ३२. | तकार | चन्द्रादि देवता पूजित | पुं. | - |
| ३३. | थकार | सर्व कामादि | | |
| ३४. | दकार | निष्ठुर ध्वनि, मरकन्दुन्मोक्षण,<br>मंत्र साधन | नपुं. | कृष्ण |
| ३५. | धकार | रौद्र कार्य कारक, रौद्रदृष्टि | | कषाय |
| ३६. | नकार | रौद्रदृष्टि, रौद्रकर्म | | कृष्ण |
| ३७. | पकार | सर्वदुष्ट विनाशक | पुं. | - |
| ३८. | फकार | व्याधि, विष, दुष्टग्रह विनाशक | | |

|  |  |  |  |  |
|---|---|---|---|---|
|  |  | महादिव्यशक्ति प्रसंगप्रिय | पु. |  |
| ३९. | बकार | वश्याकृष्टि प्रसंगाप्रिय |  | इंगुल |
| ४०. | भकार | विकृतरूप, रौद्रकान्ति, सिद्धिकर |  |  |
| ४१. | मकार | अनन्त योजन प्रभा शक्ति, |  |  |
|  |  | सर्वव्यापि, सर्वसाधक |  | उदयार्क |
| ४२. | यकार | व्यभिचार कर्मप्रिय, सर्वगर्भकर्तारं, सर्वलोक प्रिय | नपुं. | अरूपी |
| ४३. | रकार | सर्व होम प्रिय, रौद्र शक्ति, परविद्याछेदक, आत्म कर्म साधक स्तंभनादिक कर्मकर | नपुं | आदित्य |
| ४४. | लकार | स्तम्भन मोहनकारक, सर्वजीवधारक |  | पीत |
| ४५. | वकार | वश्याकर्षण, निर्विष, शान्तिकारक श्वेत |  |  |
| ४६. | शकार | वश्याकर्षण, शान्तिक, पौष्टिक कर्ता |  | रक्त |
| ४७. | षकार | स्तभन, मोहनकारी | पुं. | नील, |
| ४८. | सकार | सर्वकर्म कर्ता वश्याकर्षण कर्ता | पुं. | श्वेत |
| ४९. | हकार | सर्वव्यापि, सर्वकर्मकर्ता, सर्वमंत्राग्रणी मन: स्थायी विजय, चिन्तित मनोरथ साधक त्रिकाल, त्रिलोक दर्शक | नपुं. |  |
| ५०. | क्षकार | सर्वरक्षाकर, सर्वप्रिय, सर्वकाल ज्ञान महीश्वर, सकल मंत्रप्रिय | पुं. | पीत |

# वर्गों की शक्ति

**श्वेताक्षरं धनार्थं पीताक्षरमाकृष्टि स्तंभन मोहनार्थं हरिताक्षरं कृष्णांक्षरं च व्यभिचार करं तत स्तत त्कर्म करोति।**

श्वेत अक्षर धन के लिए, पीत अक्षर आकर्षण स्तंभन और मोहन के लिए, हरा और काला अक्षर व्यभिचार करने वाला होता है। यह अपने अपने कार्यो को करते हैं।

**ई ऊ वरुणं स्त्री। ऋ ऋ लृ ल ङ च ण न म पदा ए ऐ उ ऊ विकल्पेन स्त्री नाम करोति जयमा विल्पेनषंडा: शेषाक्षराणि पुमांस:।**

इ ऊ स्त्री लिंग हे ऋ ऋ लृ ल ङ ञ ण न म पद ए ऐ उ ऊ यह विकल्प से स्त्री लिंग है जय और म विकल्प से नपुंसक अक्षर कहे जाते गये हैं। शेष अक्षर पुल्लिंग है।

**गण नाम इते त्रिधा वा अक्षरं विकल्पेन प्रयोजनमीति**

इस प्रकार अक्षरों के तीन प्रकार के गण कहे। नाम का विकल्प से प्रयोग करना चाहिए। इस प्रकार नपुंसक अक्षर कहे गये हैं।

**इ ष लृ लृ ऊ ऐ वं पीताक्षरं = ई ष लृ लृ और ऊ नपुंसक और पीत अक्षर है ऋ ऋ ष ण य द दा क्ष रा संभाविकं कृच्छं विकल्प स्यभेदानि।**

कार्य कारण संबंध स्यान्या सर्वाक्षरास्तिल तंदुल मिश्र व त्तिष्टंति ऋ ऋ ष ण य द क्ष और र कठिन भेद और कार्य कारण संबंध वाले कार्यों को करते हैं । शेष अक्षर मिले हुए तिल और चावलों के समान रहते हैं।

✠

## बुद्धि मनुष्यता मात्रा मंत्र वत् कार्यं

मंत्र को जानने वाला मनुष्यता की विशेषता बुद्धि से सब काम ले।

अकारो आकारस्य प्रतिषेधका: बिन्दु सर्वसंहिता: शांतिकं पौष्टिकं वश्याकर्षणानि करोति।

## गर्भपात नाशन मंत्र

**मंत्र– ॐ ह्रीं श्वीं श्रीं अर्हं ॐ घोरगुण परक्कमाणं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अप्रति चक्रे फट् विचक्राय असि आउसा झ्रौं झ्रौं स्वाहा।**

इस मंत्र का जाप्य करने से चींटी कान खजूरे व गर्भपात का भय नष्ट होता हैं।

## ग्रहों के नाशन मंत्र

**मंत्र– ॐ ह्रीं श्वीं श्रीं अर्हं ॐ णमो घोर गुण ब्रह्मचारीणं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अप्रति चक्रे फट् विचक्राय असि आउसा झ्रौं झ्रौं स्वाहा।**

यह मंत्र ब्रह्म राक्षस और ग्रहों को नष्ट करता है।

## अपमृत्यु नाशन मंत्र

**मंत्र– ॐ ह्रीं श्वीं श्रीं अर्हं ॐ णमो खेलोसहिपत्ताणं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अप्रति चक्रे फट् विचक्राय असि आउसा झ्रौं झ्रौं स्वाहा।**

इस मंत्र से कहीं भी अपमृत्यु नहीं हो सकती है।

## वैर नाशन मंत्र

**मंत्र– ॐ ह्रीं श्वीं श्रीं अर्हं ॐ णमो आमोसहि पत्ताणं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अप्रति चक्रे फट् विचक्राय असि आउसा झ्रौं झ्रौं स्वाहा।**

## चिन्ता नाशक मंत्र

**मंत्र– ॐ ह्रीं श्वीं श्रीं अर्हं ॐ णमो जल्लोसहि पत्ताणं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अप्रति चक्रे फट् विचक्राय असि आउसा झ्रौं झ्रौं स्वाहा।**

यह मंत्र चिंता से फंसे रहने को नष्ट करता है।

## उपसर्ग निवारण मंत्र

**मंत्र– ॐ ह्रीं क्ष्वीं श्रीं अर्हं ॐ णमो सव्वोसहि पत्ताणं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अप्रति चक्रे फट् विचक्राय असि आउसा झ्रौं झ्रौं स्वाहा।**

इस मंत्र से मनुष्यों और देवताओं के उपसर्ग दूर होते हैं।

## रोग शान्त करने का मंत्र

**मंत्र– ॐ ह्रीं क्ष्वीं श्रीं अर्हं ॐ णमो मणवलिणं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अप्रति चक्रे फट् विचक्राय असि आउसा झ्रौं झ्रौं स्वाहा।**

इस मंत्र से सभी प्रकार के रोग शांत होता है।

## जानवर रक्षा मंत्र

**मंत्र– ॐ ह्रीं क्ष्वीं श्रीं अर्हं ॐ णमो वचिवलीणं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अप्रति चक्रे फट् विचक्राय असि आउसा झ्रौं झ्रौं स्वाहा।**

इस मंत्र से जानवरों की बीमारी नष्ट होती है।

## गौ मारी रक्षा मंत्र

**मंत्र– ॐ ह्रीं क्ष्वीं श्रीं अर्हं ॐ णमो कायवलिणं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अप्रति चक्रे फट् विचक्राय असि आउसा झ्रौं झ्रौं स्वाहा।**

इस मंत्र से गायों की बीमारी नष्ट होती है।

## गंडमाला रक्षा मंत्र

**मंत्र– ॐ ह्रीं क्ष्वीं श्रीं अर्हं णमो खीरसवीणं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अप्रति चक्रे फट् विचक्राय असि आउसा झ्रौं झ्रौं स्वाहा।**

इस मंत्र से १८ प्रकार के गंडमाला आदि रोगों को नष्ट करता है इसकी सिद्धि में दिन ४१ तक गाय का दूध जप कर पीएं।

## शीत ज्वरों के शमन मंत्र

**मंत्र– ॐ ह्रीं इ्वीं श्रीं अर्हं ॐ णमो सप्पिसवीणं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अप्रति चक्रे फट् विचक्राय असि आउसा झ्रौं झ्रौं स्वाहा।**

वह मंत्र रोज आने वाले, दूसरे दिन वाले, तेइया चौथी या पाक्षिक मासिक और वार्षिक आदि सभी शीत ज्वरों को नष्ट करता है।

## रोग नाशक मंत्र

**मंत्र– ॐ ह्रीं इ्वीं श्रीं अर्हं ॐ णमो महुर सवीणं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अप्रति चक्रे फट् विचक्राय असि आउसा झ्रौं झ्रौं स्वाहा।**

यह मंत्र सब रोगों को नष्ट करता है।

## उपसर्ग रक्षा मंत्र

**मंत्र– ॐ ह्रीं इ्वीं श्रीं अर्हं ॐ णमो अमियसविणं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अप्रति चक्रे फट् विचक्राय असि आउसा झ्रौं झ्रौं स्वाहा।**

यह मंत्र समस्त प्रकार के उपसर्गों को नष्ट करता है।

## आकर्षण मंत्र

**मंत्र– ॐ ह्रीं इ्वीं श्रीं अर्हं ॐ णमो अक्षीण महाणसाणं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अप्रति चक्रे फट् विचक्राय असि आउसा झ्रौं झ्रौं स्वाहा।**

इस मंत्र की जाप्य से आकर्षण होता है।

## बंधन मुक्ति मंत्र

**मंत्र–ॐ ह्रीं इ्वीं श्रीं अर्हं ॐ णमो वड्ढमाणाणं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अप्रति चक्रे फट् विचक्राय असि आउसा झ्रौं झ्रौं स्वाहा।**

इस मंत्र से बंधन मुक्त होता है।

## राजा आदि को वशीकरण मंत्र

मंत्र– ॐ ह्रीं झ्वीं श्रीं अर्हं ॐ णमो लोए सव्व सिद्धाय दणाणं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अप्रति चक्रे फट् विचक्राय असि आउसा झ्रौं झ्रौं स्वाहा।

इस मंत्र से राज पुरुषादिक का वशीकरण होता है।

## समाधि मरण करने का मंत्र

मंत्र– ॐ ह्रीं झ्वीं श्रीं अर्हं ॐ णमो भयवद्दो महदि महावीर वड्माण बुद्ध ऋषीणं चेदि ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अप्रति चक्रे फट् विचक्राय असि आउसा झ्रौं झ्रौं स्वाहा।

इस मंत्र से पुरुष समाधि सुख को पाता है।

## गणधर वलय मंत्र का प्रभाव

शुक्ल चतुर्दश्यां पंचम्यामष्टम्यां वा गुर्वादि प्रमाणिको भव्यः। उपोष्य श्रुचि भूत्वा शर्वर्या सर्वज्ञ पूजनं परिसमाप्य। पश्चात परमेष्टिनं गणधर वलय चक्रं च गंधादिभिरभ्यर्च्यं। पश्चात् चंदन कुष्ट क्षोदेन मंत्री स्व दक्षिणा कर्ण मालिप्य।

जीवित मरण लाभालाभादिषु मध्ये।
विविक्षितं किमपि कार्य संप्राधार्य तदानीमेव।।

मंत्रः- ॐ णमो जिणाणं प्रभृति यावदागास गामीणं तावत् प्रमाणेन झ्रौं झ्रौं स्वाहा।

शुक्ल पक्ष की चतुर्दशी पंचमी या अष्टमी को गुरु आदि की पूजन में तत्पर भव्य पुरुष उपवास करके स्नानादि से पवित्र होकर रात्रि में ही सर्वज्ञ भगवान की पूजन को समाप्त करके इसके पश्चात् परमेष्ठि गणधर वलय चक्र की चंदनादि से पूजन करें। इसके पश्चात् चंदन कूठ के चूर्ण से मंत्री

अपने दाहिने कान को लीपकर जीवन-मरण लाभ और अलाभ में से जानने योग्य किसी कार्य का निश्चय करके उसी समय "ॐ णमो जिणाणं से लगाकर ॐ णमो आगास गामीणं'' तक तथा झ्रौं झ्रौं स्वाहा मंत्र से दाहिने कान को हाथ से छूता हुआ एक सौ आठ बार अभिमंत्रित करे, फिर एकांत स्थान में बाईं करवट से सोकर स्वप्न में जो कुछ भी देखता है वह सत्य होता है। अथवा जप काल में जो शब्द बिना बोलने वाले को देखे हुए सुनाई दे। वह सब सत्य होता है।

## रोग निवारण मंत्रः

**मंत्रः- ॐ णमो जिणाणं ॐ णमो आमोसहियपत्ताणं ॐ णमो सव्वोसहिपत्ताणं झ्रौं झ्रौं स्वाहा।**

**अष्टोत्तर शत सुगंध पुष्पैः प्रजपन्मंत्री गुल्म, शूल, प्लीहा, गंडमाला, कुष्ट, ज्वारातिसारान् व्याधीन्नन्यानऽपि शमयेत् गोशीर्ष चंदनेन यथोक्तयंत्र मुर्द्धाष्टोत्तर शतेन सित सुगंध कुसमैर्जप्त्वा पानीयेन तदगंधं द्रवीकृत्य पाययेत् व्याधिता स्वस्था भवति।**

ॐ णमो जिणाणं तथा ॐ णमो आमोसहिपत्ताणं से लगाकर ॐ णमो सव्वोसहिपत्ताणं से झ्रौं झ्रौं स्वाहा सहित मंत्र को सुगंधित पुष्पों से एक सो आठ बार जपता हुआ मंत्री गुल्म शूल (वायुगोला) प्लीहा (तिल्ली) गंडमाला कुष्ट ज्वर और दस्त आदि अन्य व्याधियों को शांत करता है। गोरोचन और चंदन से उपरोक्त यंत्र के लिखकर १०८ बार सुगंधित सफेद फूलों से जपकर जल से उस गंध से लिखे हुए यंत्र को धोकर रोगी को पिलाने से रोग नष्ट होता है।

## क्रूर प्राणी वशीकरण यंत्र

**मंत्रः ॐ णमो जिणाणं ॐ णमो मण बलीणं ॐ वचि बलीणं ॐ णमो काय बलीणं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अप्रति चक्रे फट् विचक्राय असि आ उ सा झ्रौं झ्रौं स्वाहा।**

इस मंत्र को लाल कनेर के फूलों पर एक सौ आठ बार जपकर जो बैठता है व्याघ्र सिंह, हाथी शार्दूल सिंह, सांप और क्रूर प्राणी उसके वश में हो जाते हैं।

## आकाशगामी मंत्र

**मंत्रः- ॐ णमो जिणाणं ॐ णमो विउव्वन इड्डि पत्ताणं ॐ णमो पत्ताणं ॐ णमो विज्जाहराणं ॐ णमो चारणाणं ॐ णमो पणसमणाणं ॐ णमो आगास गामीणं झ्रौं झ्रौं स्वाहा।**

इस मंत्र को ५ लाख जाप विधि पूर्वक करने से सिद्ध करने वाले को आकाश गामिनी विद्या सिद्ध हो जाती है।

## स्वप्न सिद्धि मंत्र

**मंत्रः— ॐ णमो जिणाणं से ॐ णमो आगास गामीणं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अप्रति चक्रे फट् विचक्राय असि आउसा झ्रौं झ्रौं स्वाहा।**

इस मंत्र से स्वप्न सिद्धि होती है।

## विष हरण मंत्र

**मंत्रः— ॐ णमो जिणाणं ॐ णमो आसीविषाणं ॐ णमो दिट्ठी विषाणं झ्रौं झ्रौं स्वाहा।**

इस मंत्र से विष को नष्ट करने की सिद्धि होती है।

## शत्रु को जीतने का मंत्र

**मंत्रः— ॐ णमो जिणाणं ॐ णमो उग्गत्तवाणं ॐ णमो दित्ततवाणं ॐ णमो तत्तवाणं ॐ णमो महातवाणं ॐ णमो घोर गुणाणं ॐ णमो घोर परक्कमाणं ॐ णमो घोर गुण ब्रह्मचारिणं झ्रौं झ्रौं स्वाहा।**

इस मंत्र का ढाई लाख बार जाप्य करने से शत्रु जीते जाते हैं।

## रोग शान्त करने का मंत्र

**मंत्रः– ॐ णमो जिणाणं ॐ णमो आमोसहिपत्ताणं ॐ णमो खेलोसहिपत्ताणं ॐ णमो जल्लोसहिपत्ताणं ॐ णमो विप्पोसहिपत्ताणं ॐ णमो सव्वोसहिपत्ताणं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अप्रति चक्रे फट् विचक्राय असि आ उ सा झ्रौं झ्रौं स्वाहा।**

इस मंत्र से सब रोग शान्त होते हैं।

## प्राण सिद्धि मंत्र

**मंत्रः – ॐ णमो जिणाणं ॐ णमो मण बलिणं ॐ णमो वचि बलिणं ॐ णमो काय बलिणं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अप्रति चक्रे फट् विचक्राय असि आ उ सा झ्रौं झ्रौं स्वाहा।**

इस मंत्र से महाप्राण की सिद्धि होती है।

## अमृत सिद्धि मंत्र

**मंत्रः– ॐ णमो जिणाणं ॐ णमो खीर सवीणं ॐ णमो सप्पि सवीणं ॐ णमो महूरसवीणं ॐ णमो अमिय सवीणं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अप्रति चक्रे फट् विचक्राय असि आ उ सा झ्रौं झ्रौं स्वाहा।**

इस मंत्र से मंत्रित करके वन की औषधि अमृत के समान हो जाती है।

## भंडार सिद्धि मंत्र

**मंत्रः– ॐ णमो जिणाणं ॐ णमो अक्षीण महाणसाणं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अप्रति चक्रे फट् विचक्राय असि आ उ सा झ्रौं झ्रौं स्वाहा।**

इस मंत्र से भंडार की सिद्धि होती है।

## सरस्वती सिद्धि मंत्र

मंत्रः– ॐ णमो जिणाणं ॐ णमो वढ्डमाण बुद्ध रिसीणं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अप्रति चक्रे फट् विचक्राय असि आ उ सा झ्रौं झ्रौं स्वाहा।

इस मंत्र से सरस्वती सिद्धि होती है।

## विजय मंत्र

मंत्रः– ॐ णमो जिणाणं ॐ णमो घोर गुणाणं ॐ णमो घोर गुण ब्रह्मचारीणं नमः ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अप्रति चक्रे फट् विचक्राय असि आ उ सा झ्रौं झ्रौं स्वाहा।

इस मंत्र से दूसरे पर विजय मिलती है।

## आरोग्य सिद्ध मंत्र

मंत्रः– ॐ णमो जिणाणं ॐ णमो सव्वोसहि पत्ताणं नमः ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अप्रति चक्रे फट् विचक्राय असिआउसा झ्रौं झ्रौं स्वाहा।

इस मंत्र से आरोग्य सिद्धि होती है।

## दिव्यौषधि मंत्र

मंत्रः– ॐ णमो जिणाणं ॐ णमो अमिय सवीणं नमः ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अप्रति चक्रे फट् विचक्राय असिआउसा झ्रौं झ्रौं स्वाहा।

इस मंत्र से दिव्य औषधि की सिद्धि होती है।

## वाणी सिद्धि मंत्र

मंत्रः– ॐ णमो जिणाणं ॐ णमो वढ्डमाण बुद्ध रिसीणं नमः मम बुद्धि वृद्धिरस्तु ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अप्रति चक्रे फट् विचक्राय असिआउसा झ्रौं झ्रौं स्वाहा।

इस मंत्र से वाणी की सिद्धि होती है।

हिमैला गुरु कर्पूर रोचना शित सर्षपैः।
लवंग कुष्ट दुर्वा ग्रौशीराद्यैश्च सुपेषितैः।।१।।

हिम (लाल चंदन) इलायची, अगर, कपूर, गोरोचन, सफेद सरसों, लोंग, कूठ, सहित वच और खस आदि को अच्छी तरह पीस कर।

रै सूच्या जाति कांडेन वर्हिषाद्‌र्वयाथवा।
उपातैः फलकैः भूर्ज्जे भुप्र ताम्र पटे यथा।।२।।
लिखे त्षट्‌कोण चक्रस्य मध्ये बिंदु युतां नभः।
कोणो दरेषु सव्येना प्रति चक्रे फंड लिखेत्।।३।।

सोने की कलम या डाभ की कलम से तखंती भोजपत्र या ताम्रपत्र पर षटकोण चक्रे के बीच में विंदु सहित नभ (ह) लिख कर कोनों में सव्य मंत्र अप्रति चक्रेफट् लिखे।

अपसव्यं विचक्राय स्वाहा कोणांतरेषु च।
बहिरस्मात् स्फुर चंद्र नीकाशं चंद्रमंडलं भू पुरंततः।।४।।
गण भृद्वलयारव्येन् मंत्रैणै तत्प्रवेष्टयेत्।
लिखेदऽस्मात् बहिश्चंद्रं मंडल भूपरंततः।।५।।

और दूसरे कोणों में अपसव्य मंत्र विचक्राय स्वाहा लिखे। इसके बाहर चन्द्रमा के समान उज्ज्वल चंद्र मंडल बनाया जावे। इसके पश्चात् उस यंत्र को गणधर वलय नाम के मंत्र से घेर देवे। उसके बाहर चंद्रमंडल और फिर पृथ्वीमंडल बनावे।

मंत्रेण प्रादिगर्भेण यश्चक्रं प्रार्चाये दिदं।
उपसर्गान् तस्यस्यु श्चौर मार्यादिभिः कृता।।६।।

जो पुरुष अप्रादि गर्भ मंत्र से इस यंत्र का पूजन करता है उसको चोर या शत्रु आदि से किये हुए उपसर्ग नहीं हो सकते हैं।

## अप्रादि गर्भ मंत्रःवश्य मंत्र

मंत्रः– ॐ **ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः** अप्रति चक्रे फट् विचक्राय **झ्रौं झ्रौं** स्वाहा।

तलोध्वांश लसत्साध्य साध्यका ह्वय गर्भितं।
कुंभोदरे जिनाग्रे वा पूजितं वशये दिदं।।७।।

अप्रदि गर्भ मंत्र के नीचे साध्य और ऊपर साधक के नाम को लिखकर उसे घड़े के पेट में रखे और इसका पूजन करे तो वशीकरण होता है।

मध्यस्थातुर संज्ञं तच्चकं गंधाक्षतादिभिः।
त्रिरात्रं सप्त रात्रं वा पूजितं सर्वरोगजित्।।८।।

हकार के मध्य में रोगी का नाम लिखकर इस गणधर वलय चक्र का गंध अक्षत आदि से तीन रात या सात रात तक पूजन करने से सब रोग जीते जाते हैं।

साध्यस्य हृदयं पूर्वं व्यश्रुवानं तत स्तुनुं।
सर्वं पीतमिदं ध्यातं स्यादति क्रोधरोध कृत्।।९।।

साध्य के हृदय को पहले सुनता हुआ फिर उसकी कल्पना इस यंत्र में करके इसको पीला ध्यान करने से साध्य के क्रोध का स्तंभन होता है।

कृष्ण वर्णं तथैवेदं ध्यायते स्निग्धयोर्द्वयोः।
तयोः परस्पर द्वेषः सप्त रात्रात् प्रजायते।।१०।।

यदि स्निग्ध पुरुषों के बीच में इस यंत्र का कृष्ण रूप में ध्यान किया जाये तो उनका सात दिन के अन्दर आपस में विद्वेषण हो जाता है।

ध्यातं तथैव साध्ये सित वर्णमिदं करोति निर्विषतां।
धूम्र प्रभ मुच्चाटं नील द्युति मोहनं तस्य।।११।।

उसी प्रकार साध्य में श्वेत रंग का ध्यान किया जाने से यह विष को दूर करता है। धुएँ के जैसा रंग का ध्यान किया जाने से उच्चाटन करता है। नील वर्ण का ध्यान करने से मोहन करता है।

व्या वर्णित मत्यद्भुत मिति गणधर वलय सामर्थ्यं।
अथ शक्तिं कथयाम्यहमपि गणधर वलय मंत्रस्य।।१२।।

इस प्रकार गणधर वलय की अत्यंत अदभुत सामर्थ्य का वर्णन किया गया है। अब गणधर वलय मंत्र की शक्ति का वर्णन किया जाता है।

सिद्धोमंत्रः कुरुते सजपादामुत्रिकार्य संसिद्धिः।
षटकर्म कर्म वत्वं नष्टादि ज्ञानमपि मेघां।।१३।।

यह मंत्र सिद्ध होने से इस लोक में तो कार्य सिद्ध करता है छहो कर्मो में कर्म शान्ति करता है। नष्ट वस्तु का ज्ञान करता है और अत्यंत बुद्धिदायक है।

तस्यांतर्वर्तिनो मंत्रा यंत्रस्याद्भुत शक्तयः।
विविधाः संति ते गम्या गुरुणामुपदेशत्।।१४

उसके अंदर के और मंत्रों की भी बड़ी अद्‌भुत अनेक प्रकार की शक्तियाँ है जिनको गुरु के उपदेश से ही जानी जा सकती हैं।

कथ्यंति तन्वर्त्तिषु चत्वार स्तेषु सं चक्रेस्यादौं।
णमो जिणाणं त्विति तेषामवयवः प्रथमः।।१५।।

उस मंत्र के मुख्य चार अवयव है या भाग है जिनमें से ॐ णमो जिणाणं पहला अवयव है।

आगास गामिनां घोर गुणादि ब्रह्मचारीणां।
सर्वोष ऋद्धी प्राप्ता नामऽमृतश्राविणामऽपि।।१६।।
झ्रौं झ्रौं स्वाहा वसानानि नमस्कार पदानिवै।
तेषां चतुर्णा मंत्राः स्युः क्रमतो मध्य वर्तिनां।।१७।।

आगास गामीणं से घोर गुणादि ब्रह्मचारीणं तक दूसरा अवयव है। सब औषधि की ऋद्धि प्राप्त करने वाले मंत्र तीसरे और अमृत देने वाली ऋद्धि मंत्र चौथा अवयव है। अन्त में झ्रौं झ्रौं स्वाहा और नमस्कार के बाद में उन चारों के बीच में रहने वाली ऋद्धि के मंत्र है।

शुद्धाष्टम्यां चतुर्दश्यां पंच दस्यामऽथापि या।
कृतोपवासः शर्वर्यां स्तुत्वाऽर्हतं समर्च्चे च।।१८।।

दक्षिण श्रवणं कुष्ट चंदनाभ्यां विलिप्य तत्।
स्पृशन्नष्टोत्तर शतं तेष्वाद्ये नाभि मंत्रयेत्।।१६।।

शुद्ध अष्टमी चतुर्दशी अथवा पूर्णमासी को उपवास करके रात्रि में भगवान अर्हंत् की स्तुति पूर्वक पूजन करके दाहिने कान पर कूठ और चंदन का लेप करके उसको छूता हुआ एक सौ आठ बार अभिमंत्रित करके।

मृत जीवन लाभाऽदौ कार्य किमपि चिंतयेत्।
स्वाप्याश्चवाम पार्श्वेन सुप्तो रूपं य दीक्ष्यिते।।२०।।
श्रृणोति वा वचोयं च तेन विद्यां बुधाः।
शुभ अशुभं वाऽपि तन्मिथ्यां कदाचन भविष्यति।।२१।।

जीवन मरण लाभ अलाभ आदि किसी कार्य को भी सोचकर बाई करवट से सोता हुआ जो कुछ वचन सुनता है। बुद्धिमान उसको शुभ अशुभ समझे वह कभी असत्य नहीं होगा।

द्वितीयोऽति बलं कुर्यात् तृतीय शमनं रुजां।
चतुर्थेन औषधं जप्तं सिंचितं स्यात्सुधोपमं।।२२।।
स्वाहा तमो ॐ मुख सप्त वर्ण तत पूर्वका ह परतो।
नमो र्हं विदिग्निशोराधतः क्रमेण मायावृतस्य त्रिगुणं लिषंतु।।२३।।

इति गणधर वलय मंत्र

## विशेष

● **ॐ णमो जिणाणं से ॐ णमो आगास गामीणं''** तक जप करने से स्वप्न सिद्धि होती है।

● **ॐ णमो उग्गत्तवाणम ॐ णमो घोर गुण ब्रह्मचारीणं''** तक जप करने से अत्यंत बल होता है।

• **ॐ णमो आमोसहिपत्ताणं से ॐ णमो सव्वोसहि पत्ताणं''** तक जप करने से रोगों को शांत करता है।

• **ॐ णमो खीर सवीणं सप्पिसविणं मुहुर सवीणं अमीय सवीणं''** जप करने से और मंत्रित औषधी देने से वह अमृत के समान हो जाती है।

• ॐ ह्रीं आदि सात वर्णों के पश्चात् र्हं और फिर नमो र्हं लगाकर अंत में स्वाहा लगावे इस मंत्र को रात्रि में विशाओं की तरफ मुख करके आराधना करता हुआ माया ह्रीं से तीन वार वेष्टित करके लिखे।

## गणधर वलय मंत्र

**मंत्रः— ॐ ह्रीं र्हं झ्रौं झ्रौं नमः र्हं नमो र्हं स्वाहा।**

विशंति सहस्राभ्यऽधिक लक्ष प्रमाणं।
पूर्व सेवया समाराध्य पश्चात पार्श्वनाथ सन्निधौ।।
श्री वर्द्धमान जिनेश्वर सन्निधौ द्वि सहस्राधिक।
दश सहस्र जाती कुसुमैः साधनीये भव्यः स सिद्ध विद्यः।
षट कर्म्माणि लीलया कर्तुं शक्रोतिः।।

पार्श्वनाथ जी स्वामी के निकट आराधना करके एक लाख बीस हजार मंत्र जपे फिर श्री वर्द्धमान जिनेश्वर के समीप चमेली के फूलों से बारह हजार जपे भव्य पुरुष इस प्रकार साधन के मंत्र के सिद्ध करें।

## महामंत्र णमोकार

ॐ **णमो** अरिहंताणं ॐ **णमो** सिद्धाणं ॐ **णमो** आइरियाणं ॐ **णमो णमो** उवज्झायाणं ॐ **णमो** लोए सव्व साहूणं।

# गणधर वलय मंत्र



ॐ णमो जिणाणं, ॐ णमो ओहि जिणाणं, ॐ णमो परमोहिजिणाणं,

ॐ णमो सव्वोहि जिणाणं, ॐ णमो अणंतोहि जिणाणं,ॐ णमो कोट्ठबुध्दीणं,

ॐ णमो बीज बुध्दीणं, ॐ णमो पादानुसारीणं, ॐ णमो संभिणसोदराणं,

ॐ णमो पत्तेय बुध्द्रिणं, ॐ णमो सयं बुध्दीणं, ॐ णमो बोहिय बुध्दीणं,

ॐ णमो उज्जुमदीणं, ॐ णमो विउलमदीणं, ॐ णमो दसपुव्वीणं,

ॐ णमो चउदस पुव्वीणं, ॐ णमो अट्ठांगमहाणिमित्त कुशलाणं, ॐ णमो विउव्वण इड्ढि पत्ताणं,

ॐ णमो विज्जाहराणं, ॐ णमो चारणाणं, ॐ णमो पणसमणाणं,

ॐ णमो आगास गामीणं, ॐ णमो आसीविसाणं, ॐ णमो दिट्ठि विसाणं,

ॐ णमो उग्गत्तवाणं, ॐ णमो दित्तवाणं, ॐ णमो तत्ततवाणं,

ॐ णमो महात्तवाणं, ॐ णमो घोरत्तवाणं, ॐ णमो घोर गुणाणं,

ॐ णमो घोर गुण परक्कमाणं, ॐ णमो घोरगुण ब्रह्मचारीणं, ॐ णमो आमोसहिपत्ताणं,

ॐ णमो खेलोसहि पत्ताणं, ॐ णमो जल्लो सहिपत्ताणं, ॐ णमो विप्पोसहिपत्ताणं,

ॐ णमो सव्वोसहि पत्ताणं, ॐ णमो मण बलीणं, ॐ णमो वचि बलीणं,

ॐ णमो कायबलीणं, ॐ णमो खीरसवीणं, ॐ णमो सप्पिसवीणं,

ॐ णमो महुरसवीणं, ॐ णमो अमिसवीणं, ॐ णमो अक्षीण महाणसणं,

ॐ णमो वढ्डमाणाणं, ॐ णमो लोए सव्व सिद्धायदणाणं,

ॐ णमो भय वदो महदि महावीर वढ्डमाण बुद्धि रिसीणं
**झ्रौं झ्रौं स्वाहा।**

इति गणधर वलय मंत्र

**मंत्र:– ॐ ह्रीं र्हं झ्रौं झ्रौं नमः।**

मंत्र:– ॐ **ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः** अर्हं असि आउसा अप्रति चक्रे फट्
विचक्राय स्वाहा।

मंत्र:– ॐ **ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः** अर्हंन अप्रति चक्रे फट् विचक्राय **ह्रीं**
अर्हं **झ्रौं झ्रौं** स्वाहा।

## गणधर वलय मंत्र का निरुपण

ॐ णमो जिणाणं अनेक जन्मों की गहन ज्ञान प्राप्ति के हेतु कर्म रूपी शत्रुओं को जीतने वाले जिन कहलाते हैं, क्योंकि वे घातिया कर्मों को पूर्ण रूप से नष्ट करते हैं। जिन ही केवलज्ञान आदि अनंत चतुष्टय को प्राप्त करने वाले अर्हंत हैं उनको नमस्कार होवे।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो उहि जिणाणं ॐ णमो जिणाणं।**

अवधि ज्ञान प्राप्त जिन भगवान को नमस्कार हो।

देश अवधि जिनानां देश तो घाति कर्म क्षय विधानात् प्राप्त।
देशावधि ज्ञानानां देसोहि जिणाणं मिति पाठ।।

देश अवधि जिनानां एक देश घाति या कर्मों को क्षय करने का विधान होने से देशावधि ज्ञान के प्राप्त करने के कारण देशावधि जिन कहा है।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो परमोहि जिणाणं परमोहि जिणाणं तद्विधानं देवप्राप्त परम अवधि ज्ञानानां।**

परम अवधि ज्ञान प्राप्त करने वाले जिन भगवान को नमस्कार हो।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो सव्वोहि जिणाणं सव्वोहि जिणाणं प्राप्त सकल अवधि ज्ञानानां।**

सकल अवधि ज्ञान धारी जिन भगवान को नमस्कार हो।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो अणंतोहि ज़िणाणं अणंतोहि जिणाणं न विद्यते अंते यस्या सावनंतो भवांतरानुगामी सोवधि येषां ते च जिनाश्च देशत् कर्म क्षय कारका महर्षयस्तेषां।**

अनंतावधि जिनानाम् जिसका अंत नहीं होवे उसको अनंत कहते हैं। दूसरे भव में साथ जाने वाले ज्ञान को अनंत अवधि ज्ञान कहा जाता है। उस ज्ञान के धारक एक देश कर्मों के नष्ट करने वाले महर्षियों को नमस्कार हो। अनंत अवधि ज्ञान के धारक जिन भगवान को नमस्कार हो।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो कोट्ठबुद्धिणं कोट्ठबुद्धिणं बुद्धिनां कोष्टांगार के घृत भूरि धान्या नाम विनष्टाव्यतीकीर्णानां यथावस्थानं तथैवा च स्थान मव धारित ग्रंथानां यस्यां बुधौ सा कोष्ट बुद्धि तयो माहात्म्याद्विध ाते येषां ते कोष्ट बुद्धय।**

कोष्ठबुद्धिनां जिस प्रकार बड़े भारी धानों के कोठों में धान बिना नष्ट हुए और बिना बिखरे हुए जैसे के तैसे रहते हैं। उसी प्रकार उनकी बुद्धि में याद किये हुए ग्रन्थों का उसी प्रकार का माहात्म्य होता है। उनको कोष्ठ बुद्धि वाले कहते हैं।

**ॐ अर्हं ॐ णमो बीज बुद्धिणं विशिष्ट क्षेत्रे कालादि सहाय मेकमप्युप्तं बीज अनेक बीज प्रदं यथा भवति तथैक बीज पद ग्रहणांऽदनेक पदार्थ प्रति पतिर्यस्यां बुधौ सा बीज बुद्धिः सातपः प्रभावाद्विद्यते येषांते बीज बुद्धयः उभयत्र तद्योगोत्र्रच्छष्टयं।**

जिस तरह से क्षेत्र कालादि की सहायता पाकर एक बीज से अनेक बीजों की उत्पत्ति होती है। उसी तरह एक बीज अक्षर से शेष शास्त्रों को जानने से बीज बुद्धि जिन के तप के प्रभाव से रहती है।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो पादाणु सारीणं पादाण सारीणं आदावंते यत्र तत्र चैकपद ग्रहणत समस्त ग्रंथस्यात् तस्यावधारणं यस्यांबुद्धौ सा पादानुसारिणी बुद्धि सा तपो माहात्म्यादि विद्यते येषां ते पदानुसारि बुद्धयः आपत्वाद्बुद्धिशब्दा प्रयोगः।**

किसी ग्रंथ का एक पद के ग्रहण करने से समस्त ग्रंथ उनकी बुद्धि से जाने वा याद रहते हैं।

ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो संभिन्न सोदराणं समस्त शब्द प्ररूपक मुनि भिन्न कहने वालों को नमस्कार हो ।

सम्यक्तं कर व्यतिरेकेण भिन्न विविक्तं शब्दरूपं श्रुणोतीति संभिन्न श्रोत्री बुद्धि द्वादश योजनायाम नव योजन विस्तार चक्रवर्ति स्कंधा वावरोत्पन्न नर करमाद्यक्षरानक्षरात्मक शब्द संदोहस्या न्योन्य विभिन्न स्य युगपत प्रतिभासो बुद्धौ सत्यां भवति सा संभिन्न श्रोत्रीत्यर्थ सा तपः प्रभावद्विद्यते येषां ते संभिन्नश्रोतारः।

## ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो सयं बुद्धाणंः।

अपने आप वैराग्य के कारण कुछ न देखकर बिना दूसरे के उपदेश के वैरागी हो वह स्वयं बुद्ध है।

**ये वैराग्य कारणं किंचिद् दृष्ट्वा परोपदेशं वानपेक्ष स्वयमेव वैराग्य गतास्ते स्वयं बुद्धा।**

ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो पत्तेय बुद्धाणं प्रत्येक बुद्धि ऋद्धि धारी मुनि को नमस्कार हो गरुड नागादि मान मदवादी जिनके प्रताप से शांत होते हैं।

**प्रत्येकान्निसिता बुद्धा प्रत्येक बुद्धा यथा अंजना विलयात् वृषभनाथ ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो बोहिय बुद्धाणं बोधित।**

हे बुद्ध ज्ञान जिनमें उनको नमस्कार हो।

ये वैराग्य कारणं भोगाशक्ता शरीरादिष्व शाश्वतादिरूपं प्रदर्श्य वैराग्यं नीता स्ते बोधित बुद्धा यथा सगर चक्रवर्ती।

ॐ ह्रीं अर्हं णमो उज्जमदीणं- सूक्ष्म पदार्थ अनेक जानने वाले ऋजु मति धारी शांति पुष्टि के करता ऋद्धिधारी मुनि को नमस्कार हो।

**ऋजु मतिर्मनः पर्यय ज्ञानिनां।**

मनपर्यय ज्ञान के धारी मुनिराजों को नमस्कार है।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो विउलमदीणं विपुल मतिर्मनः पर्य ज्ञानिनां विपुल मति ज्यौ।**

मनः पर्ययः ज्ञान के धारी मुनि सर्वशास्त्र के धारी क्षण क्षण मात्र में हो उनको नमस्कार।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो दश पुव्वीणं अभिन्न दश पूर्व धारिणं।**

दस पूर्व के धारी मुनिराजों को नमस्कार हो।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो चउदश पुव्वीणं उत्पातादि चतुर्दश पूर्व्वाणां।**

चौदह पूर्व के धारी मुनिराजों को नमस्कार हो।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो अट्ठंग महानिमित्त कुशलाणं अष्टांग महानिमित कुशलाणं।**

अंतरिक्ष भौम, अंग, स्वर, व्यंजन, लक्षण, चिन्ह, स्वप्न, यह आठ महानिमित्तं सूर्य, चन्द्रग्रह, नक्षत्र, उदय, अस्त के लक्षण जानकर शुभ, अशुभ फल कहे सो अंतरिक्ष, निमित्त, उद्यान, वापिका पर्वत, नदी, सरोवर आदि लक्षण जानकर भूमिगत, रत्न, सुवर्णादि को जाने वह भौम निमित्तज्ञान तिर्यंच अथवा मनुष्यों के लक्षण प्रकृति, रस, रुधिर, प्रमुख धातु को देखकर शरीर वर्ण गंध उच्च अवयव को देखकर जो निमित्त ज्ञान उत्पन्न हो वह अंग निमित्त है।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो विउव्वणं इड्डि पत्ताणं विविधा क्रिया अणु महदादि रूप तया काया देः कारणं यस्यामुद्धौ सा विक्रिया ऋद्धिः तां प्राप्ताणां।**

विक्रिया ऋद्धि के द्वारा शरीर छोटा बड़ा बनाया जाता है जैसे विष्णुकुमार मुनि यह विक्रिया ऋद्धि जिनको प्राप्त हुई है उनको नमस्कार हो।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो विज्जाहराणं अंग पूर्व वस्तु प्राभृतादि लक्षण सकल विद्याधर भूतानां।**

उपदेश से या बिना उपदेश से भावपूर्वक समस्त वृतांत जाने उन्हें विद्याधर मुनि कहिये, सो विद्याधरों की तरह आकाश में उड़कर चले ऐसे मुनि को नमस्कार हो।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो चारणाणं अष्ट विद्याश्चारणां भवंति जल जंघा तंतु फल फुल्लवीय आयासथि गई कुशला अट्ठ विह चारण गुणा वइरि कम हीं सुविहरंति इत्यभिधानात्।**

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो पणहसमणाणं विद्या धराहि संतोपि तपो गृन्हं ति तेषां प्रज्ञाऽतिशय स्तथैवो त्मद्यतई तित्ते प्रज्ञा श्रवण उच्यंते।**

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो आगास गामीणं चारण शब्देनोक्तानामऽप्याकाश गामिनां इतर चारणेभ्यो विशिष्टित्वात्पुनः पृथग् उपादानं।**

विद्याधर श्रेणी पर्यंत आकाश गमन करे सो आकाशगामी ऋद्धि धारी मुनिराजों को नमस्कार हो।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो आसीविषाणं आसीरा शंसनं तदेव विषंयेषां मिय स्वेतयुक्ते नियमेन म्रियते उपलक्षण मेतत् तेनाशीरमृतानामित्यरित्यपि गम्यते शापानुग्रह समर्थानामित्यर्थः यदि हिते परस्यापकारमाशंस ते तदापकारो भवति यदोपकार माशं शंसंते तदो पकारो भवतीति।**

तपोबल से मुनि ऋद्धि प्राप्त कर मुख से अगर कहे कि तु मर जा तो उसी क्षण मर जाय ऐसी सामर्थ्य जिनमें हो उनका नाम आसी विष है फल तथा सुमरण से सर्पादि का विष नष्ट होता है।

ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो दिट्ठि विसाणं।

इदं अप्पुलक्षणार्थतेन दृष्टयमृतानामिति गम्यते यदि हिते अप्रसन्न दृष्टया परभव लोकं ते तदा तद्भस्म करणे तेषां सामर्थ्य अथ प्रसन्न दृष्टया तमवलोकंते तदा ऋद्धि वृद्धि नीरोगतादि.करणे तेषां सामर्थ्या तपः प्रभावात् दृष्टि विशेष एवहि ते ताद्दशोनपुनः पुनरुपकार मपकारं व्रा ते कस्य चित्त कुर्वति शत्रो मित्रे च तेषां परमोदासीन तो पेतत्वात्।

तप बल से मुनि क्रोध को प्राप्त कर देखते ही मनुष्य मृत्यु को प्राप्त होता है। दृष्टि मात्र से दूसरे को देखने की जिनकी सामर्थ्य होती है। अगर प्रसन्न दृष्टि से देखे तो ऋद्धि वृद्धि निरोगता आदि करने की जिनकी सामर्थ्य होती है। तप के प्रभाव से उपकार और अपकार विचारने मात्र से कर सकते हैं तथा स्थावर जंगम विष दृष्टि मात्र से दूर होवे ऐसी ऋद्धि के धारी मुनियों को नमस्कार हो।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो उग्गतवाणं**

**ये पंचम्यांऽष्टम्यां चतुर्दश्यां च प्रति ज्ञातोपवसा लाभ द्वये त्रये वा तथैव निर्व्वाह यंति ते ये च प्रकार उग्र तपसः।**

पांच उपवास, आठ उपवास, चार उपवास, पंचमी, अष्टमी, चतुर्दशी को उपवास ग्रहण किया है, जिन्होंने उनको अगर उपवास पारणा का अलाभ होय तो फिर उपवास करे। तीन उपवास, चार उपवास, पांच उपवास करके काल का निर्वाह कर इसे उग्रतप कहते हैं। ऐसे उग्रतप करने वाले मुनिराज को नमस्कार हो।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो दित्ततवाणं तपः प्रभावोदभूतया देह दीप्त्या प्रहतांधकाराणां।**

शरीर की दीप्ति कर बारह सूर्य का तेज जिनमें होय उसे दीप्त ऋद्धि कहते हैं। शत्रु सेना क्षण में भस्म करने की शक्ति दीप्त ऋद्धि से होती है।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो तत्तत्तवाणं तप प्रभावा देव तप्ताय: पिंडयतित जल कणवत गृहीत अहार शोषणान्नीहार रहिताणां।**

गरम लोहे के पिंड में जल बिन्दु भस्म होय उसी तरह ग्रहण किये हुए आहार का शोषण कर आहार रहित से दिखे उसे तप्त ऋद्धि कहते हैं। दावानल अग्नि भी जो शांत करे ऐसे तप्त तप ऋद्धि धारी मुनिराजों को नमस्कार हो।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो महात्तवाणं पक्ष मासपवासाऽद्यनुष्टान पराणां।**

पक्षमास, षणमास, वर्षोपवास करने वाले मुनि महातप्त ऋद्धि धारी कहलाते हैं। वर्ष उपवास पीछे पारणा करे और केवल ज्ञान उपजे पीछे पारणा नहीं करे इनको स्मरण करने से सर्व शांति होती है।

**ॐ अर्हं ॐ णमो धोरत्तवाणं सिंह शार्दूलद्या कुलेषु गिरि गह्वरादिषु भयानक श्मशानेषु च प्रचुरतर शीतवाना तपदंश मशकादि युक्तेषु गत्वा दुद्धरोपसर्ग सहन पराणां।**

सिंह, व्याघ्र, चीता आदि क्रूर जानवरों का उपसर्ग आवे भयंकर पर्वत गुफा श्मसान में अत्यधिक शीतवान धूप आदि सहकर दर्द्धुर उपसर्ग सहे उसे घोर तप ऋद्धि कहते हैं।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो घोर गुणाणं घोर अद्‌भुता महांतो गुणां येषां ते घोर गुणाणं।**

घोर वीर गुणों के धारी मुनिराजों को नमस्कार हो।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो घोर गुण परक्कमाणं पराक्रमो दुर्द्धर व्रत धारण सामर्थ्यं घोरः अचित्यं पराक्रमो येषां तेषां।**

भूत वेताल प्रेत राक्षस शाकिनी आदि घोर दुर्द्धर व्रत धारण करने को

जिनका पराक्रम सामर्थ्य हो ऐसे मुनिराजों को देखते ही भय को प्राप्त हों तथा क्रूर जीव शांति का प्राप्त हों उन घोर गुण पराक्रम धारी मुनियों को नमस्कार हो।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो घोर गुण ब्रह्मचारीणं**

**घोर दुर्द्धरोगुणा निरतिचारता लक्षणो यस्य तत घोर गुणां दिव्यां गुणां लिंगनादि भिरप्य क्षुभित चितं अथवा घोरा अद्भुताः गुणा यस्मात्प्राणिनां भवंति तत घोर गुणं तच्च तद्ब्रह्मचर्यं तच्चरंत्यनु तिष्टं तीत्येवं शीलानां।**

अतिचार रहित घोर दुर्द्धर दिव्य गुणों से भूषित ब्रह्मचर्य शीलधर्म का पालन करने वाले ऐसे मुनिराज जिनके चरण सिंह, व्याघ्र आदि से सेवित हैं, जिनके स्मरण मात्र से जन्मान्तर के बैर शांत होय उनको नमस्कार हो।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो आमोसहिपत्ताणं आम अपक्व आहारः सर्व औषधि तां प्राप्तानां।**

आमर्ष ऋद्धि के संयोग से समस्त रोग व अपक आहार के रोग जाते रहे, आमर्ष औषधि धारक मुनि को नमस्कार हो।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो खेलोसहिपत्ताणं क्ष्वेलो निष्टीवनं सएवोषधिः तां प्राप्ताणां सा वा प्राप्तायेषा स्तेषां।**

जिन मुनि के खंकार को छूने मात्र से दूसरों के रोग नष्ट हो उन मुनियों को नमस्कार हो।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो जल्लोसहि पत्ताणं सर्वांग मलो जल्लः सः एवौषधि तां प्राप्तानां।**

जिन मुनि के जल ऋद्धि उपजे तिनके सर्वांग मल जल के स्पर्श मात्र से दूसरे रोग नष्ट हो उसे नमस्कार हो।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो विप्पोसहिपत्ताणं विपुधो ब्रह्म विदंवः शेषं पूर्ववत्।**

जिन मुनि की विष्टा के स्पर्श से दूसरे के सब रोग नष्ट हो उनको नमस्कार हो।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो सव्वोसहिपत्ताणं सर्व मूत्र पुरीष नख केशादिकं शेषं पूर्ववत्।**

जिन मुनि के मूत्र विष्टा केश आदि मलों के स्पर्श से दूसरे के सब रोग नष्ट हो उनको नमस्कार हो।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो मणबलिणं नो इंद्रय श्रुतावरण वीर्यांतराय क्षयोपशम प्रकर्षे सति स्वेद मंतरेणांत मुहूर्ते सकल श्रुतार्थ चिंतनम्व-धातुम समर्थास्ते मनो बलिन्स्तेषां।**

अंतर्मुहूर्त में समस्त शास्त्रों का चिंतवन करने की सामर्थ्य वान होवे सो मण बलि ऋद्धिधारी मुनिराजों को नमस्कार हो।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो वचो बलिणं वचो जिव्हाश्रुतावरण वीर्यांतराय क्षयोपशम प्रकर्षे सति अंर्तर्मुहूर्ते सकलश्रुतोच्चारण समर्थास्तेवाग वलिन स्तेषां।**

अंतर्मुहूर्त में समस्त शास्त्र के पाठ करने की जिनकी सामर्थ्य है सो वचनबलि है।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो कायबलिणं वीर्यांतराय क्षयोपशमादा विर्भूता साधारण काय बल त्वादंगुल्यग्रेण त्रिभुवन क्षोभनादिनि पुंसा स्तेकाय बलिन स्तेषां।**

अंगुली के अग्रभाग से तीन लोक को उठाकर दूसरी जगह स्थापन करने की जिनकी सामर्थ्य है ऐसे कायबली ऋद्धिधारी मुनियों को नमस्कार है।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो खीरसवीणं। क्षीरस्य श्रावो श्रवणं स्वादो वासोस्ति ते क्षीर श्रवण: क्षीर स्वापि नोवा तेषांक दशन मपिहि पाणौ**

**पतितं तपो माहात्म्यात क्षीरं श्रवति स्वदत्ते वा ए व मुत्तर त्रयोपि मधुर शब्देन तु मधुर शब्देन तु मधुरो रसो गृह्यते।**

जिन मुनि के हाथ में रस रहित भोजन रखने से वह भोजन खीर समान मुधर हो व खीर श्रवे वे खीरश्रावि ऋद्धि धारक है उनको नमस्कार हो।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो सप्पिसवीणं। सर्पिषो घृतस्य श्रावः श्रवणं स्वादो वा येषां ते सर्पिश्राविणः सर्पि स्वादिनो वाकदशन मपिहि पाणौ पतितं तपो माहात्म्यत सर्प्पिः श्रवति स्वदत्ते वा।**

जिनके हाथ से लूखा भोजन से घृत झरने लगे अथवा मुनि के वचन घृत की तरह तृप्ति करे सो घृत श्राविणीं ऋद्धि है।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो मुहरस वीणं। मधो मधुर सस्य श्रावक श्रवणं स्वादो वा येषांते मधुर श्राविणः मधुर स्वादिनोवाक दशनः मपि हि पाणौ पतितं तपो माहात्म्यात् मधुर श्रवति स्वदत्ते वा।**

जिन मुनि के हाथ में रखा हुआ रस रहित भोजन मिष्टान हो जावे अथवा जिनके वचन श्रोता को मिष्ट गुण को प्राप्त हो सो मधुर, श्राविणी धारी मुनियों को नमस्कार हो।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो अमिय सवीणं। अमृतस्य श्रावः श्रवणं वा स्वादो वा येषां ते अमृत स्वादिनो वाक दशनमपि हि पाणौ पतितं तपोमाहात्म्यात् अमृतं श्रवति स्वदत्तेवा।**

जिन मुनिराज के हाथ में चाहे जैसा रस रहित आहार हो सो आहार अमृत समान हो जाय या जिनके वचन सुनने से अमृत समान मालूम हो उनको नमस्कार हो।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो अक्षीण महाणसाणं। अक्षीणं महानसं रसबती येषां ते यतो भाजना दुद्धतस्य भोजनं तेभ्यो दत्त तं चक्र वर्ति स्कंधा वारेपि भोजिते ऋद्धि विशेष वशातन् क्षीयते आ अस्तमयात।**

जिसके घर मुनि भोजन आहार करे तो उस के घर भोजन की कमी नहीं होए उसी दिन कम नहीं होय। चक्रवर्ती की सेना भोजन करे तो भी घटे नहीं यह अक्षीणमहाणस ऋद्धि है। इस ऋद्धि से कल्पवृक्ष की तरह वांछित फल मिले।

**ॐ अर्हं ॐ णमोवडमाणाणं अवसमंतांद ऋद्धिं व्याप्तं मानं ज्ञानं येषां।**

तपकर परम ऋद्धि से जिनके मान बढे हैं। निर्मल चारित्र के धारी ऐसे मुनि वर्द्धमान भगवान है उनको नमस्कार है।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो सिद्धाय दणाणं सिद्धानां मुक्तात्मा नामा यतनानि निर्वाण स्थानानि।**

लोक के अन्दर सर्व सिद्धायतन चैत्यालय है उनको नमस्कार हो निर्मल भावों से जप करने से राजादि वश में होते हैं।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो च्चारणाष्यो सहिपत्ताणं।**

जिन मुनिराजों के उच्चारण रूपी औषधि के स्पर्श से मनुष्यों के रोग नष्ट होवे उन मुनियों को नमस्कार होवे।

**ॐ ह्रीं अर्हं ॐ णमो भयवदो महदि महावीर वडमाण बुद्धि रेसीणं चेदि भगवतः सहज विशिष्ट मत्यादि ज्ञान त्रय वतः पूजातिशय वतो वा महति महावीरः बुद्धि रिसीणं चेदि बुद्धो हेयो पादेय विवेक सम्पन्न ऋद्धिः प्रत्यक्ष वेदी च शब्दादि वीरादिनाम ग्रहणं इति शब्देन प्रकारार्थेन एवं प्रकारेभ्यो महर्षिभ्यो नमो।**

भगवान महावीर वर्द्धमान बुद्धि ऋद्धि के धारी मुनिराजों को नमस्कार होय भगवान के स्मरण मात्र से बलवान वैरी स्मरण करने वालों को नहीं जीत सके।

इति शब्देन प्रकारार्थेन एवं प्रकारेभ्यो महर्षिभ्योनमः

—●—

# पार्श्वनाथ स्तोत्र एवं सिद्धि

## कार्य सिद्धि

श्री मद्देवेन्द्र वृंदारक मुकुट मणि ज्योतिषां चक्रवाले-।
र्व्यालिढिं पाद पीठं शठ कमठ कृतोपद्रवा-र्वाधितस्य।।
लोकालोकावभासि स्फुर दुरु विमलज्ञान सद्दीपदीपः।
प्रध्वस्त ध्वांत जालः स वितरतु सुखं पार्श्वनाथोत्रनित्यं।।१।।

ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः विभास्वन्मरकतमणि भाक्रांत मूर्त्ते हि।
वं मं हं सं तं बीज मंत्रैः कृत सकल जगत क्षेम रक्षोरुवक्षः।।
क्षीं क्षीं क्षूं क्षें समस्त क्षिति तल महित ज्योति क्षैं क्षों क्षौं क्षं क्षः क्षिप्त।
बीजात्मक सकल त नोनः सदा पार्श्वनाथः मां रक्ष रक्ष।।२।।

ह्रीं कारं रेफ युक्तं र र र र र रां देव सं सं प्रयुक्तं।
ह्रीं क्लीं ब्लूं द्रां द्रीं सरेफं वियदमल कलापंचकोद्भासि।।
हूं हूं घूं घूं धूम्र वर्णै रखिलमिह जगन्मेवि देह्यां मुवश्यं।
मंत्रं पठंतं त्रिजगदधिपते पातु मां पार्श्व नित्यं पार्श्वमां रक्षः रक्षः।।३।

ॐ ह्रीं क्रों सर्व वश्यं कुरु कुरु सरसं क्रामणं तिष्ट तिष्ट।
हूं हूं हूं रक्ष रक्षं प्रबल बल महाभैरवाराति भीतं।।
द्रां द्रीं द्रूं द्रावय हन हन फट फट वषट बंध बंधः।
स्वाहा मंत्रं पठंतं त्रि जगुदधि पते पार्श्वमां रक्ष नित्यं।।४।।

हंसः झ्वीं क्ष्वीं स हंसः कुवलय कलि तैरं कितांग प्रसूनै।
ॐ वं व्हः प क्षि हं हं हर हर हर हु पक्षि पः पक्षि कोपं।।
वं झं हं संभवं सः सर सर सर सुंसः सदा बीज मंत्रौः।
स्त्राय स्वस्थावरादि प्रवल विष मुखं हारिभिः पार्श्वनाथैः।।५।।

क्ष्मां क्ष्मीं क्ष्मूं क्ष्मौं क्ष्म: एतैरहि पति विनुते मंत्र बीजेश, नित्यं।
हा हा करोग्र नादैर्ज्वल दनल शिखाकल्प दीर्घोर्द्धकेशै:।।
पिंगाक्षै र्ल्लोल जिव्है र्विषम विषधरा लं कृतै स्तीक्ष्ण दंष्ट्रै:।
भूतै प्रेतै पिशाचैरनद्य कृत महोपद्रवाद्र रक्षं:।।६।।

उँ झ्रौं झ्रं किनिनां सर्पादि हर मदंभिंदि सुद्धेर्द्धबुद्धे।
ग्लौं क्ष्मं ठं दिव्य जिव्हा गति मर्ति र्कुपतिं स्तंभनं सं विधेहि।।
फट। फट फट सर्वरोग ग्रहमरणभयोच्चाटनं चैवं।
पार्श्वत्राय स्वाशेष दोषाद मरनर वरैर्नूत पादारविंद:।।७।।

स्क्रां स्क्रीं स्क्रूं स्क्रौं स्क्र: प्रवल वल फलं मंत्र बीजं जि।
नेन्द्र रां रीं रूं रौं र: एभि परम तरहितं पार्श्व देवादि देवं।।
क्रां क्रीं क्रूं क्रौं क्र: मेति ज ज ज ज ज जराज र्जरि कृत्यं देवं।
धूं धूं धूं धूम्र वर्ण दुरित विहारितं पार्श्वमां रक्ष नित्यं।।८।।

इत्थं मंत्राक्ष रोत्थं वचन मनुपमं पार्श्वनाथस्य नित्यं।
विद्वेषोच्चाटन स्तंभन जनवश कृत पाप रोगापनोदि।।
प्रोत्सर्पज्जंगम स्थावर विषम विषध्वसनं चायु दीघ।
मारोग्यैश्वर्व्यादि भक्त्या स्मरति पठति य: स्तोति तस्येष्ट सिद्धि।।९।।

मंत्राक्षरों से निकला हुआ उपमा रहित वचन श्री पार्श्वनाथ जी का स्तोत्र है। यह विद्वेषण उच्चाटन, स्तंभन और वशीकरण करता है। रोगों को नष्ट करता है। बैठे हुए जंगम और स्थावर कठिन विषों को नष्ट करता है। बड़ी आयु आरोग्य और ऐश्वर्य देता है। यहां तक कि जो इसको भक्ति पूर्वक पढ़ते हैं स्मरण करते हैं अथवा इसकी स्तुति करते हैं उसकी इच्छा किए हुए सब कार्य सिद्ध होते हैं।

अथ श्री पार्श्वनाथस्य पाद पद्यौ प्रपूज्येत।
पंचोपचार विधिना मूलं यंत्र ततोर्च्चं येत्।।

श्री पार्श्वनाथ भगवान के चरण कमलों को पहले पंच उपचारों से पूजे और इसके पश्चात् मूल यंत्र का पूजन करें।

सन्निद्यो पार्श्वनाथस्य मूलमंत्रं ततो जपेत।
लक्षं तद्दशमांशं च होमं कुर्यात् स सिद्धयति।।

इसके पश्चात् श्री पार्श्वनाथ भगवान के समीप बैठकर मूल मंत्र का एक लाख जप करके उसका दसवाँ भाग अर्थात दस हजार होम करने से मंत्र सिद्ध होता है।

प्रजप्तः सप्त कृत्वोयं प्रयुक्तः सर्वमां मयं विघ्न।
विषं भयं दुष्टं ग्रहादींश्च विनाशयेत्।।

इसके पश्चात् इसको सात बार जपने से ही सब रोग, विघ्न, विष, भय और दुष्ट ग्रहों को नष्ट करता है।

वशयेत पुरुषान् राज्ञः स्त्रीश्च सं स्तंभयेदरीन।
आत्मनश्च संदापदभ्यो विदधीता भिरक्षणं।।

यह राजा पुरुष स्त्रियों को वश में करता है। शत्रुओं का स्तंभन करता है और निरंतर अपनी रक्षा करता है।

## ज्वर हरण मंत्रः

नमो नमो भगवते बीजस्याधो विलिख्य तस्याथः।
न्यस्येच्च पार्श्वनाथये त्यों उँ ह्रीं बीज वेष्ट्रांततः।।

ॐ नमो भगवते बीज के नीचे नाम लिखकर उसके नीचे श्री पार्श्वनाथाय लिखे और उसको क्रम से ॐ ह्रीं से वेष्टन करें।

वहि रष्टं दलं कमलं दलेषु शेषाक्षरापि मंत्रस्य,।
रक्षोहर दलयोस्तु द्वे द्वे मंत्राक्षरे दद्यात्।।

उसके बाहर आठ दल का कमल बनाकर उनमें मंत्र के शेष अक्षरों को लिखे रक्ष हर एक दलों में दो दो अक्षर दे देवें।

नामोध्वर्दा विलिखित बीजाद्येना मुना बहिस्तेषां।
मंत्रेणवेष्टयित्वा विलेखिद्भूमंडलं बाह्ये।।

नाम के ऊपर और नीचे लिखे हुए इस बीज आदि के बाहर यंत्र को इस मंत्र से वेष्टित करके बाहर पृथ्वी मंडल बनावे।

यंत्र मिदं नव कमलं योद्भावन शुभंकं सभाजने लिखितं।
मंत्रेणार्पित्तमंभः पीतं शमयेत् ज्वरान् सर्वान।।

इस नवीन कमल वाले उत्तम यंत्र को उत्तम पात्र में (अथवा ताम्रपत्र) लिख कर उसमें इस मंत्र से मंत्रित किये हुए जल को पीता हैं। उसके सब प्रकार के ज्वर शांत हो जाते हैं।

**मंत्र– ॐ नमो भगवते पार्श्वनाथाय ऐहि ऐहि ह्रीं ह्रीं भगवती दह दह हन् हन् चूर्णय चूर्णय भंजय भंजय कडु मर्द्दय मर्द्दय ह्म्ल्व्र्यूं आवेशय आवेशय हूँ फट् स्वाहा।**

मार्तंड संख्यया जापं सह च कुसुमैः।
पुराग्त्तद्दशांसेन होमेनाप्येष मंत्रः प्रसिद्धयति।।

पहले इस मंत्र की फूलों के साथ बारह हजार जपे और बारह सौ होम से सिद्ध करके तब काम में लेना चाहिए।

ज्वर ग्रह पिशाचाद्या स्तोभं कृत्वा शिरो व्यथां।
नश्यतिं पार्श्वनाथस्य मंत्रेण तेन तत्क्षणात्।।

पार्श्वनाथ स्वामी के इस मंत्र से ज्वर ग्रह पिशाच आदि रुक जाते हैं सिर का दर्द उसी क्षण नष्ट हो जाता है।

## नील कंठ मंत्र

मंत्र– ॐ नमो भगवते पार्श्व तीर्थंकराय नीलकंठी नीलकंठी निर्मलाक्षि निर्मलाक्षी अमृतवर्षिणी अमृतवर्षिणी शीघ्रं शीघ्रं आवेशय एहि पर ॐ क्षीं फट् स्वाहा।

अथवा

**मंत्र– ॐ नमो भगवते पार्श्व तीर्थंकराय नीलकंठी नीलकंठी, निर्मलाक्षि निर्मलाक्षि, नागदूती नागदूती, अमृतवर्षिणी शीघ्रं-शीघ्रं आवेशय आवेश्य एहि एहि पर पर ॐ फट् स्वाहा।**

श्री पार्श्वनाथ जिनवर पादांबुज पार्श्वसंस्थितं पद्मैः।
संजप्प नील कंठीमंत्रमिमं द्वादश सहस्त्रं साधयतु तत्रक्षिप्तं।
रुग्विष जिदस्य सं स्पर्शाः स्वस्थावेशकृदष्टोत्तर शतंतन्मंत्र संजाप्तिः।।

इस नील कंठ मंत्र का श्री पार्श्वनाथ भगवान के चरण कमलों के समीप बैठकर १२ हजार जाप्य करें।

इस मंत्र को १०८ बार जप कर शीघ्र ही सिद्ध कर लेना चाहिए।

## विष एवं रोग नाशक मंत्र

**मंत्र– ॐ नमो भगवतो पार्श्व तीर्थंकराय काली मुखीरवीनां वासुकिनां कर्कोटकानां कपिलानां काल दंतानां काल दंष्टाणां काल दृष्ट्रं करालकानां अष्टादश वृश्चिकानां एकादशदेवतानां पणरसविष सर्पाणां षोडश मूषिकाणां षोडश मर्कटानां, व्यंतरं, विषं वा सर्प विषं वा सर्वरोग विनाशिनी, सर्व विद्या छेदिनी, आत्म विद्या रक्ष रक्ष हितंकारी हितंकारी, वशं करि वशंकरि, अत्र यं करि मनोहारि सर्व**




रोग शमं करि भीम करिभीम भीष्ण दंष्ट्रा करालाय सर्वजन वंश कराय सर्वराज वशमानय वशमानय सर्वलोक मृगभूत पिशाचादीन वशमानय हन हन दह दह पंच पंच शीघ्रं शीघ्रं आवेशय आवेशय मुंच मुंच नमो भगवते पार्श्वतीर्थंकरेभ्यो नमो नमः स्वाहा।

इस मंत्र के द्वारा छूने से वह रोग और विष को जीतकर निरोग कर देता है।

## केवली मंत्र

मंत्र– ॐ णमो अरहंताणं ॐ णमो भगवते त्रैलोक्यनाथाय नमोस्तु परमेश्वराय क्ष्रीं नमो भगवते केवलि तीर्थंकराय देवकरे देवकरे, यक्षकरे यक्षकरे

राक्षसकरे, राक्षसकरे देव कटाक्ष करे, देव कटाक्ष करे, गरुडाक्ष करे गरुडाक्ष करे, गंधर्वाक्ष करे गंधर्वाक्ष करे, भूताक्ष करे भूताक्ष करे, पिशाचक्ष करे- पिशाचक्ष करे, राक्षसकरे- राक्षस करे, साधु राक्षस करे, साधु राक्षस करे, सर्वाक्ष करे, सर्वाक्ष करे, गवाक्ष करे, पिंगलाक्षकरे पिंगलाक्ष करे, कनाताक्ष करे कनाताक्ष करे गुंजाक्षकरे गुंजाक्षकरे मंडलाक्ष करे मंडलाक्ष करे, युद्धाक्ष करे, युद्धाक्ष करे, दक्ष करे दक्ष करे, धरयु धरयु, धर-धर तव-तव हुत-हुत सुच-सुच भूत-भूत, पुष्प-पुष्प दुष्ट-दुष्ट, महादुष्ट- महादुष्ट ग्रहदुष्ट -ग्रहदुष्ट, पर पर, हर-हर, भर-भर गरुडवाहिनी हुरू हुरू वशनि फट् फट् हूं फट् ह्रीं हूं फट् चारण तीर्थंकरेभ्य स्वाहा।

द्वादश सहस्त्र जापात् होमाचायं प्रसाधितः कुर्यात्।
केवलि तीर्थकरव्यो मंत्रः सर्वाणि कार्याणि।।

अष्टोत्तर शत जपतः स्वकर तलान्योन्य ताडनं।
ग्रह शांति शत्रु क्षयं च कुरुते मंसुरिकां हरति भस्म जंतु कृज्जप्तं।।

तन्मंत्रितः मुदिकादि व्याधीन सर्वान प्रणाशयेत्पीतं।
तज्जप्ताः सं स्पृष्टाः पुष्पंति फलंति च द्रुम लताद्याः।।

तन्मंत्रितः सिकता कृत परिवृत्ति सं रक्षिते।
भागः मूषक मूषिक विषधर शार्दूलाद्यै परिहियंते।।

यह केवली मंत्र तीर्थंकर मंत्र बारह हजार जाप और होम से सिद्ध होता है। और सब कार्यों को करता हैं यह मंत्र १०८ बार जप कर हथेली बजाने से ग्रहों की शांति तथा शत्रु का नाश करता है। इस मंत्र से जपी हुई भस्म को देने से मसूरिका (शीतला चेचक) दूर होती है।

इस मंत्र से मंत्रित जल को पीने से सर्व रोग नष्ट होते हैं इस मंत्र को जप कर छूने से वृक्ष लता आदि पर फल फूल आने लगते हैं।

इस मंत्र से जपी हुई बालू को मार्ग में अपने चारों तरफ डालकर मार्ग की रक्षा करने से चूहे, सर्प और सिंह आदि मार्ग से भाग जाते हैं।

## रक्षा मंत्र

मंत्र - ॐ नमो भगवते अरहंत सिद्ध आईरिय उवज्झाया साधु रक्षा, चतुर्विंशंति तीर्थंकर रक्षा, ब्रह्मा रक्षा, विष्णु रक्षा, क्षेत्र शत कोटि पिशाच रक्षा, त्रियस्त्रिशदिद्रं रक्षा, ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः क्षां क्षीं क्षूं क्षौं क्षः स्वाहा।

सं सिद्ध सर्व रक्षाख्यो मंत्रोयं सार्वकार्मिकैः।
अनेन विहितं स्नानं शांत्यादि शुभ कर्मकृत।।

यह सर्व रक्षा मंत्र सब कार्यों को सिद्ध करता है। इस मंत्र से स्नान करने से शांति आदि उत्तम कार्य होते हैं।

## व्याधि हरण मंत्र

**मंत्र– ॐ नमो भगवते पार्श्वचंद्राय अष्टमहासिद्धि कराय लूति ज्वाला गर्द्दभ सर्वशूल मूल व्याधि दुष्ट वृण विनाशाय अनेक विधि विष संहाराय छिंद छिंद भिंद भिंद ज्वाला ग्रह संतापं हन हन रण रण रुण रुण कुण कुण सिलि सिलि चिलि चिलि मिलि मिलि कलि कलि ॐ ह्रां हंसः ॐ ह्रीं हंसः ॐ ह्रूं ॐ ह्रौं हंसः ॐ ह्रः हंस ॐ हंस ग्लौं क्ष्मं ठः ठः स्वाहा।**

सर्वव्याधि हरो मंत्रः श्री पार्श्वस्य जिनेशिनः।
जपे होमादिनानित्यं सर्वकर्म करो भवेत्।।

श्री पार्श्वनाथ स्वामी का सर्व व्याधि हरण मंत्र जप होम इत्यादि से सदा ही सब कार्यों को करता है।

## सर्वशान्ति मंत्र

**मंत्र –– ॐ नमो भगवते पार्श्वनाथाय धरणेन्द्र पद्मावती सहिताय फणामणि मंडिताय कमठ विध्वंसनाय सर्व ग्रहोच्चाटनाय सर्वविष हराय सर्वशांति कांति च कुरु कुरु ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः असि आ उ सा मम् सर्व शांति कुरु कुरु स्वधा स्वाहा।**

श्रीमत: पार्श्वनाथस्य मंत्र: सर्वार्थ साधन: ।
शांति पुष्टि करोत्येव मंत्राराधन योगत: ।।१६।।

श्री पार्श्वनाथ स्वामी का मंत्र सब प्रयोजनों को सिद्ध करने वाला है। मंत्र सिद्धि होने से शान्ति और पुष्टि करता है।

## घुमाने वाला मंत्र

**मंत्र– ॐ ह्रीं पद्मावती नालिकरं भ्रामय भ्रामय शीघ्रं शीघ्रं हूं फट् स्वाहा।**

यह कुंभ को घुमाने वाला पद्मावती देवी का मंत्र अपने प्रभाव से शीघ्र ही नारियल को घुमाता है।

## ऋषि मंडल स्तोत्र एवं यंत्र मंत्र

आद्यंताऽक्षर सं लक्ष्यमक्षरं व्याप्य यत्स्थितं।
अग्नि ज्वाला समं नादं विंदु रेखा समन्वितं।।1।।
अग्नि ज्वाला समाक्रांतं मनोमल विशोधनं।
दैदीप्यमानं हृत्पद्मे तत्पदं नौमि निर्मलं।।2।।

स्वर व्यंजनों के आदि के अक्षर अ और अंत का अक्षर ह को अग्निज्वाला (र) और इसके मस्तक पर बिन्दु और अर्धचन्द्र रेखा सहित करना अर्थात् अर्हं ऐसा बनाना यह अर्हं बीज अग्नि की ज्वाला के समान प्रकाश वाला है। मन के मैल पाप को धोने वाला निर्मल है और अर्हत पद का कहने वाला, प्रकाश मान अर्हं पद को हृदय के अष्टदल कमल में स्थापित करके उसको मन वचन काय से नमस्कार करता हूँ।

ॐ नमो: ऽर्हद्भ्य: इशेभ्य: ॐ सिद्धेभ्यो: नमो नम: ।
ॐ नम: सर्व सूरिभ्य: उपाध्यायेभ्य: ॐ नम: ।।३।।
ॐ नम: सर्व साधुभ्य: तत्त्व दृष्टिभ्य: ॐ नम: ।
ॐ नम: शुद्धे बोधेभ्यश्चारित्रेम्यो: नमो नम: ।।४।।

अर्हंत भगवान को जो ईश अर्थात तीन लोक के स्वामी है। अठारह दोष रहित हैं। चौत्तीस अतिशय आठ प्रतिहार्य, अनन्त चतुष्टय और छयालीस गुण सहित हैं। उनको नमस्कार हो। सूरि अर्थात् आचार्य छत्तीस गुण सहित, सर्व ऋद्धि के धारक, तद्भव मुक्तिगामी हैं। उनको नमस्कार हो। उपाध्याय परमेष्ठी हो संपूर्ण द्वादशांग के ज्ञाता पच्चीस गुण सहित तद्भव मोक्ष गामी हैं। उनको मेरा नमस्कार हो। सर्व साधु जो अट्ठाइस मूल गुण धारक तद्भव मोक्षगामी हैं तथा आठ अंग सहित सर्वोत्कृष्टज्ञान के धारक सर्व साधु परमेष्ठी को नमस्कार हो। सम्यकज्ञान तथा तत्त्वदृष्टि अर्थात सम्यक् दर्शन को नमस्कार हो। तेरह प्रकार के चारित्र धारी हैं उनको नमस्कार हो।

श्रेयसेऽस्तु श्रिये स्त्वेतऽर्हदाद्यष्टकं शुभं।
स्थानेष्वष्टसु संन्यस्तं पृथग् बीज समन्वितं।।५।।



श्रेयसे अर्थात कल्याण के कर्ता हैं, श्रेय लक्ष्मी के कर्त्ता हैं अर्हंत भगवान से आरंभ करके अर्थात अर्हन्त, सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय सर्वसाधु, सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान, सम्यकचारित्र आठों पद एवं कल्याण स्वरूप ॐ बीजाक्षर सहित अलग अलग आठ दिशाओं में स्थापन किये गये सुख देवे और लक्ष्मी को देवें।

आद्यं पदं शिरो रक्षेत् परं रक्षेतु मस्तकं।
तृतीय रक्षेन्नेत्रे द्वे तुर्यं रक्षेच्च नासिकां।।६।।
पंचमं तु मुखं रक्षेत् षष्ठं रक्षेत्तु घंटिकां।
सप्तम् रक्षेन्नाभ्यंतं पादांतं चाष्टमं पुनः।।७।।

अर्हंतादि आठ पदों में क्रम से पहला अरहंत पद शिर की रक्षा करो। दूसरा सिद्ध पद मस्तक की रक्षा करो। तीसरा आचार्य पद दोनों नत्रों की रक्षा करो। चौथा उपाध्याय पद नासिका (नाक) की रक्षा करो। पाँचवा सर्व साधु पद मुख की रक्षा करो। छटा सम्यकदर्शन पद गले की रक्षा करो। सातवाँ सम्यक ज्ञान पद नाभि की रक्षा करो। और आठवां सम्यकचारित्र पद पैरों की रक्षा करो।

पूर्वं प्रणवतः सांत सरेफो द्वित्रि पंचषान्
सप्ताष्टदश सूर्यांकान् श्रितो बिन्दु स्वरान् पृथक्।।८।।
पूज्यनामाक्षराद्यस्तु पंच दर्शन बोधकं
चारित्रेभ्यो नमो मध्ये ह्रीं सांत समलं कृतः।।९।।

पहले तो प्रणव अर्थात् ॐ को लिखें, बाद में सकारांत अर्थात् ह में रकार मिलाकर उसमें दूसरी कला आ मिलावे। अर्थात् ह्रां हुआ। फिर हकार और रकार में तीसरी कला इ पांचवी कला उ छट्ठी कला ऊ सांतवीं कला (स्वर) ए आठवी ऐ नवमी मात्रा औ की मात्रा बिन्दु अनुस्वार सहित लगावे। अर्थात् ॐ ह्रां ह्रीं ह्रुं ह्रूं ह्रें ह्रैं ह्रौं ह्रः इस तरह लिखें। इसके बाद पूज्य पंच परमेष्ठियों के आदि के पांच अक्षर लेवे अर्थात्

असि आउसा लिखे, फिर सम्यग्दर्शन ज्ञान चारित्रेभ्यो लिखकर अंत के नमः पद से पहले शोभायमान ह्रीं को लिखे तब मंत्र मिलकर

**मंत्रः- ॐ ह्रां ह्रीं ह्रुं ह्रूं ह्रें ह्रैं ह्रौं ह्रः असि आउसा सम्यग्दर्शन ज्ञान चारित्रेभ्यों ह्रीं नमः।**

ऐसा २७ अक्षर का मंत्र है।

## आराधकस्य शुभनव बीजाक्षरः अष्टादश शुद्धाक्षरः एव मेकतर सप्तविशत्यक्षर रूपं

इस ऋषि मंडल यंत्र का मूल मंत्र सत्ताईस अक्षर का है। जिसमें ९ (नौ) बीज अक्षर हैं और अठारह शुद्ध अक्षर है यह मंत्र आराधना करने वाले की सब मनोकामना पूर्ण कर देने के कारण शुभ है। इस मंत्र में जो ॐ अक्षर पहले लगता वह गिनती में नहीं आता है। परन्तु उसके लगने से ही मंत्र शक्ति प्रगट होती है।

जंबु वृक्ष धरो द्वीपः क्षीरोदधि समावृतः।
अर्हदाद्यष्टकैरष्ट काष्टाऽधिष्टैरलंकृतः।।१०।।

तन्मध्ये संगतोमेरुः कूट लक्ष्यैरलंकृतः।
उच्चैरुच्चैस्तर स्तारस्तारामंडल मंडितः।।११।।

तस्योपरि सकारांतं बीजमध्यास्य सर्वगं।
नमामि बिंबमार्हत्यं ललाटस्थं निरंजनं।।१२।।

जंबु वृक्ष को धारण करने वाला द्वीप जंबू द्वीप है। उसके चारों तरफ से लवण समुद्र ने घेर रखा है। वह द्वीप आठ दिशाओं के स्वामी अर्हंत आदि पदों से शोभायमान है। अर्थात् अर्हंत सिद्ध आचार्य उपाध्याय सर्व साधु सम्यग्दर्शन सम्यक् ज्ञान सम्यकचारित्र यह आठ दिशाओं के अधिष्ठाता हैं, तो आठों दिशाओं में स्थापित करें।

इन आठों दिशाओं के मध्य में सुमेरु पर्वत है जो निन्यानवे हजार योजन ऊँचा है। एक हजार योजन भूमि में गड़ा हुआ है। चौड़ाई लम्बाई दस हजार योजन है। गोलमेरु है जो सौ कूट शिखरों से शोभायमान एक लाख योजन ऊँचे सुवर्ण का है। ७६० योजन की ऊँचाई पर तारामंडल है। दस योजन पर सूर्य का विमान है। ८० योजन ऊपर चन्द्रमा है इससे ४ योजन ऊपर नक्षत्र है नक्षत्रों से ऊपर ४ योजन ऊपर बुध है इससे ३ योजन ऊपर शुक्र है शुक्र से ३ योजन ऊपर बृहस्पति है जिससे ३ योजन ऊपर मंगल है इससे ३ योजन ऊपर शुक्र है शुक्र से ३ योजन ऊपर बृहस्पति जिससे ३ योजन ऊपर मंगल है इससे ३ योजन ऊपर शनिश्चर का विमान है शेष नक्षत्र चित्राभूमि से ऊपर बुध और शनिश्चर के बीच में स्थित हैं इसे ज्योतिचक्र कहते हैं।

यह सब सुमेरु पर्वत के चारों तरफ परिक्रमा देने से बहुत रमणीक मालूम होते हैं। ऐसे सुमेरु पर्वत के ऊपर सकारांत बीज ह्रीं को विराजमान करके उसमें बैठे हुए घातिकर्म अंजन से रहित अर्हंत भगवान को अपने ललाट (मस्तक) में स्थापन करके नमस्कार पूर्वक ध्यान करें।

अक्षयं निर्मलं शांतं बहुलं जाड्यतोज्झितं।
निरीहं निर हंकार सारं सार तरं धनं।।१३।।

अनुद्धुतं शुभं स्फीतं सात्विकं राजसं मतं।
तामसं विरसं बुद्धं तैजसं शर्वरी समं।।१४।।

साकारं च निराकारं सरसं विरसं परं।
परापरं परातीतं परं पर परापरं।।१५।।

एकवर्ण द्विवर्ण च त्रिवर्ण तुर्य वर्णकं।
पंच वर्णं महावर्णं सपरं च परापरं।।१६।।

सकलं निष्कलं तुष्टं निभृतं भ्रांति वर्जितं।
निंरजनं निराकांक्षं निर्लेपं वीत संशयं।।१७।।

ब्रह्माणमीश्वरं बुद्धं शुद्धं सिद्धं भंगुरं।
ज्योति रूपं महादेवं लोकालोक प्रकाशकं।।१८।।

अब अर्हंत के बिंब के ध्यान का स्वरूप बतलाते हैं। अर्हत भगवान का बिंब अक्षय शाश्वत जन्म मरण रूप से रहित है। कर्मरूपी मल से रहित है। शांतमूर्ति शांतमुद्रा वाले हैं। अत्यंत श्रेष्ठ है। अज्ञानता से रहित है। मद से रहित है। अभिलाषा से रहित है। अहंकार से रहित है। श्रेष्ठ श्रेष्ठों से भी अत्यंत श्रेष्ठ हैं।

मद रहित है (उद्धतपने से रहित हैं) शुभ हैं, स्वच्छ हैं, शांत गुण होने से सात्विक हैं। तीन लोक में मालिक होने से राजस गुणवाले हैं। मतं अर्थात् कहा है। अष्ट कर्मों के नाश करने के लिए तामस गुण युक्त हैं। श्रृंगार आदि रसों से रहित हैं। ज्ञानवान हैं। ज्योतिरूप सहित हैं। पूनम की अर्हंत रात के समान उज्ज्वल व आनन्द कारी हैं।

अर्हंत की अपेक्षा शरीर सहित होने से साकार अर्थात् आकार सहित हैं। सिद्ध की अवस्था में शरीर रहित होने से निराकार आकार रहित हैं। ज्ञान रस से भरे होने के कारण सरस हैं। परन्तु रसादि विषय से रहित हैं।

रम अर्थात उत्कृष्ट है। क्रम से उत्कृष्ट है। परातीतं अर्थात् शत्रुता से रहित हैं। परंपरं अनुक्रम से अतीत है। परात्परं आदि से भी परे अर्थात् अनादि है।

सपर अर्थात् स से परे आगे का वर्ण हकार अक्षर जो अरहंत का वाचक है वह एक वर्ण का सफेद है, दो वर्ण का श्याम है, तीन वर्ण का लाल है। तूर्यवर्ण अर्थात् ४ चार रंग का अर्थात् नीले वर्ण का है। पांच वर्ण का पीला वर्णमाला है। महावर्ण अर्थात् उत्कृष्ट वर्ण का है। उत्कृष्ट से भी उत्कृष्ट पांच वर्ण का हकार है।

सकलं अर्थात् कला सहित है। अर्हंत की अपेक्षा सकल है सिद्धों की अपेक्षा शरीर रहित है। तुष्टं अर्थात उनको देखने से संतोष उपजाने वाला है। निर्वृत्तं अर्थात् भ्रमण रहित होने से कल्याण के हेतू हैं। भ्रांति भ्रमण रहित है। कर्मांजन से रहित हैं। इच्छा से रहित हैं। कर्मरूपी लेप से रहित हैं। संशय रहित हैं। ब्रह्म स्वरूप हैं सब भव्यजीवों को हित की शिक्षा देने से ईश्वर तीन लोक के स्वामी हैं ज्ञानवान हैं। अठारह दोषों के न होने से शुद्ध हैं। सिद्ध स्वरूप है। संसार में आवागमन न होने से क्षण भंगुरता से रहित हैं। ज्योति स्वरूप हैं। देवों से पूजनीय होने से महादेव है तीन लोक और अलोकाकाश को अपने ज्ञान से प्रकाशने वाले हैं।

अर्हदाख्य सवर्णांतः सरेफो बिंदु मंडितः।
तुर्यस्वर समायुक्तो बहुध्यानादि मालितः।।१६।।

अर्हंत का आख्य वाचक सवर्णांत (स अक्षर के आगे का अक्षर) हकार है। वह रकार और बिन्दु अनुस्वार सहित हैं रेफ और बिन्दु से शोभायमान हैं। तथा चौथा स्वर ईकार सहित है। सो सब मिलाकर ह्रीं हुआ यह ह्रीं बीज बहुत प्रकार से ध्यान करने योग्य हैं।

अस्मिन् बीजे स्थिताः सर्वे ऋषभाद्या जिनोत्तमाः।
वर्णै र्निजैर्निजैर्युक्ता ध्यातव्यास्तत्र संगताः।।२०।।

इस ह्रींकार बीजाक्षर में ऋषभनाथ जी लेकर चौबीस जिनेश्वर वर्द्धमान जी पर्यंत विराजमान हैं। उनका अपने अपने रंगों सहित ध्यान करना योग्य है।

नादश्चद्र समाकारो बिन्दुर्नील समप्रभाः।
कलारु समासांतः स्वर्णाभ सर्वतोमुखः।।२१।।

शिरः संलीन ईशारो विनीलो वर्णतः स्मृतः।
वर्णानुसारि सं लीनं तीर्थकृन्मडंलं नमः।।२२।।

ह्रीं बीजाक्षर की नाद कला ओध चन्द्रमा के आकार की है। वह सफेद रंगवाली है। नाद पर जो बिन्दु है वह श्याम रंग का गोले है। मस्तक रूप कला लाल रंग की प्रभावशाली है। सांत अर्थात् सकार के आगे अक्षर हकार चारों तरफ से सोने के समान पीले रंग का है।

सिर से मिला हुआ ईकार नीले रंग का है उस ह्रीं में अपने रंग के अनुसार तीर्थंकर समूह का स्थापन किया जाये उनको नमस्कार है। अब आगे इन पांचों भागों में जो तीर्थंकर स्थित है वह अलग अलग रंग सहित बताते हैं।

चन्द्रप्रभ पुष्पदंतौ नाद स्थिति समाश्रितौ।
बिन्दु मध्य गतौ नेमि सुव्रतौ जिन सत्तमो।।२३।।

चंद्रप्रभजी और पुष्पदंतजी यह दोनों तीर्थंकर जो श्वेत वर्ण के हैं अर्ध चन्द्रमा के आकार की जो ह्रींकार की नाद हैं उसमें स्थापन करने चाहिए। ह्रींकार की बिन्दु गोल श्याम वर्ण की है। उसमें नेमिनाथजी मुनिसुव्रतनाथ जी जिनकी शरीर की कांति श्याम वर्ण है वह दोनों जिनेन्द्र देव बिन्दी में विराजमान महाउत्तम हैं।

पद्मप्रभ वासु पूज्यो कला पद्म मधिश्रितौ।
शिरः ईस्थिति संलीनौ सुपार्श्व पार्श्वौ जिनोत्तमौ।२४।।

पद्म प्रभ वासुपूज्य ही यह दोनों तीर्थंकर लाल वर्ण के हैं। ह्रींकार की कला भी लाल वर्ण की हैं उसमें तिष्ठित हैं मस्तक में ईकार की मात्रा जिसका रंग नीला उसमें श्री पार्श्वनाथजी और सुपार्श्वनाथ जी जिनके शरीर की कांति नीले वर्ण की है। उसमें तिष्ठित है।

शेषा स्तीर्थंकराः सर्वेरहः स्थाने नियोजिताः।
मायाबीजाक्षरं प्राप्ताश्चतुर्विंशतिरर्हंतां।।२५।।

बाकी शेष रहे सोलह तीर्थंकर वह सब हकार और रकार में तिष्ठित है। इस हकार और रकार का रंग सुवर्ण जैसा पीला है। इस प्रकार

श्री ऋषभनाथजी, अजितनाथजी, संभवनाथजी, अभिनंदनजी, सुमतिनाथ जी, शीतलनाथ जी, श्रेंयांस नाथ जी, विमलनाथ जी, अनंत नाथ जी, धर्मनाथजी, शांतिनाथजी, कुंथुनाथजी, अरनाथजी, मल्लिनाथ जी नमिनाथजी, महावीर स्वामीजी, यह सोलह तीर्थंकर माया बीज अक्षर ह्रींकार के हकार और रकार अक्षर में ही तिष्ठित हैं। इस प्रकार चौबीस तीर्थंकर ह्रीं बीजाक्षर में स्थित हैं।

गतराग द्वेष मोहाः सर्वपाप विवर्जिताः।
सर्वदा सर्वलोकेषु ते भवंतु जिनोत्तमाः।।२६।।

वह जिनेन्द्रदेव राग द्वेष मोह से रहित हैं। सब पाप कर्मों से रहित हैं। सर्वकाल विषय अतीत अनागत वर्तमान तथा सर्वलोक विषय पाताल पृथ्वी आकाश में अर्थात् तीनों काल व तीनों लोक में जिन भगवान उत्तम से उत्तम महा उत्तम हैं इनके बराबर और कोई नहीं हैं।

देवदेवस्य यच्चक्रं तस्य चक्रस्य या विभा।
तयाच्छादित सर्वांगं मां मा हिंसतु पन्नगाः।।२७।।

देवों के देव श्री जिनेन्द्र भगवान तीर्थंकर के समूह रूपी चक्र की प्रभा से ढ़के हुए मेरे शरीर के सब अंगों को सर्प जाति के जीव पीड़ा नहीं दे मुझे न सतावे।

देवदेवस्य यच्चक्रं तस्य चक्रस्य या विभा।
तयाच्छादित सर्वांगं मां मा हिंसतु नागिनी।।२८।।

देवों के देव श्री जिनेन्द्र भगवान तीर्थंकरों के समूह रूपी चक्र की प्रभा से ढ़के हुए मेरे शरीर के सब अंगों को सर्पनी जाति के जीव पीड़ा नहीं दें मुझे न सतावे।

देवदेवस्य यच्चक्रं तस्य चक्रस्य या विभा।
तयाच्छादित सर्वांगं मां मा हिंसतु गोहरा।।२९।।

साधना विधि से सिद्ध करें।

पद्मावती देवी का लाल कमल के फूलों और लाल कनेर के फूलों पर तीन लाख जाप करने से सिद्ध होती है।

## होम विधि

एक ताम्र पर नाम को ह्रीं से वेष्टित करके उसके चारों ओर द्रां द्रीं क्लीं, ह् लीं स: को लिखकर और बाहिर फिर ह्रीं लिखकर उसको त्रिकोण होम कुण्ड में गाड़ दें। घी-दूध-शक्कर और गूगल को चने के बराबर गोलियों के तीस सहस्त्र होम से पद्मावती देवी सिद्धि होती हैं। इस साधन विधि में कुछ कमी रह जाने पर यदि मंत्री को मंत्र न हो तब भी उसके कार्य निश्चय से ही सिद्ध हो जाते हैं।

## शिष्य को विद्या देने की विधि

एक चौकोर मण्डल को श्वते रक्त-हरित और कृष्ण इन पांच प्रकार के रंगों के चूर्ण से बनाकर उसके चारों कोनों में जल पूर्ण कलश रखे। उसके ऊपर अत्यन्त बड़ा मण्डल बनावे। जो सुगंधित पुष्प से भरा हुआ हो और चन्द्रमा के समान उज्जवल घंटा और सुन्दर दर्पणों से युक्त हो। यह बीच का मण्डल अष्टदल कमल के आधार का हो. उसकी कर्णिका में कपूर चन्दन ओर केशर से–

**ॐ अर्हद्भ्य: स्वाहा। ॐ सिद्धेभ्य: स्वाह। ॐ सूरिभ्य: स्वाहा। ॐ पाठकेभ्य: स्वाहा। ॐ सव्व साधुभ्य: स्वाहा।**

उसके पूर्वादि दिशाओं में आठों दलों में निम्नलिखित मंत्र लिखे–

**ॐ जयाये स्वाह। ॐ जम्भायै स्वाहा। ॐ विजयायै स्वाहा। ॐ मोहायै स्वाहा। ॐ अजितायै स्वाहा। ॐ स्तम्भायै स्वाहा। ॐ अपराजितायै स्वाह। ॐ स्तम्भिन्यै स्वाहा।**

और उसकी दक्षिण दिशा में देवी के स्वर्णमयी पादुका बनावे। इस मंत्र की पंच परमेष्ठी के मंत्र और देवी के चरणों की जलादि अष्ट द्रव्य से पूजा करे। फिर एक शिष्य को जो अन्य मत के शास्त्रों से विमुख हो तथा जिनदेव व जिनधर्म में भक्ति रखने वाला है– उसे स्नान कराके तथा अलंकार पहनाकर मंडल के सामने लावे। और पूर्व से ही यंत्र के चारों ओर रखे हुए चारों कलशों से उसका स्नान कराकर और अन्य आभूषण आदि देकर पूर्व कर्म से चला आया हुआ मंत्र दे और कहे–

"तुमको मैंने यह गुरु परम्परा से चला आया हुआ मंत्र अग्नि-सर्प-चन्द्र-नक्षत्र आदि की साक्षी पूर्वक दिया है। तुम भी इसको उन्माद रहित पुरुष को ही देना जो कि देव-शास्त्र-गुरु में भक्ति रखता हो। यदि तुम इसको लोभ या प्रेम से अन्य मतावलम्बियों को दोगे तो तुमको बाल हत्या-स्त्री हत्या-मुनि हत्या, जीव हत्या का पाप लगेगा।

इस प्रकार मंत्री उसको गुरु और देवता के सामने शपथ देकर मंत्र साध ान के विधान के अनुसार मंत्र दे दे।

## पद्मावती आह्वानन मंत्र

**ॐ नमोऽर्हते भगवते श्रीमते श्रीमत् पार्श्वचन्द्राय त्रैलोक्य विजयालंकृताय, सुवर्ण वर्ण धरणेन्द्र नमस्कृताय नीलवर्णाय, कर्मकान्तारोन्मूलन मत्त-मत्तङ्गजाय, संसारोतीर्णाय, प्राप्त परमानन्दाय, तत्पादारविन्द सेवा हे वाक् चंचरीकोप में मानव देव-दानव विनम्र मोलि मुकुट मण्डली मयूख मंजरी रजितांघ्री पीठे सेवक जन वाच्छितार्थ पूरणाधरीकृतक चिन्तामणि काम धेनु कल्प लतेः विकएज्जा कुसुमोदितार्क पद्मरागारुण देह प्रभाभासुरीकृत समस्ताकाशादिक चक्रवाल लीला निर्दलित रौद्र दारिद्रोपद्रवे शरणागत त्राणकारिणी, दैत्यौप सर्ग निवारिणी भूत-प्रेत-पिशाच-यक्ष राक्षसाकाश जल, स्थल देवता दोष निर्णाशिनी मातृ मुग्दल चेटकोग्र ग्रहण शाकिनी**

योगिनी वृन्द वेताल रेवती पीड़ा प्रमर्दित परविद्या मंत्र यन्त्रोच्छेदिनी पर सैन्य विध्वंसिनी स्थावर जंगम विष संहारिणी सिंह शार्दूल व्याघ्रोरग प्रमुख दुष्टसत्व भयापहारिणि कास-श्वास, ज्वर भगन्दर श्लेष्मवातपित्त कंडूकामल क्षयो दुम्बर प्रसूति प्रमुख रोग विध्वंसिनी चोरानल जल राजग्रहविच्छेदिनी एकाहिक द्वायहिक त्रयाहिक चातुर्थिक भौतिक वातिक सान्निपादतिक पैत्तिक ज्वरोच्चाटिनी त्रिभुवन जन मोहनी भगवती श्री पद्मावती महादेवी एहि एहि आगच्छ आगच्छ प्रसादं कुरु कुरु वषट् स्वाहा।

## पद्मावती माला मंत्र लघु

ॐ नमो भगवते पार्श्वनाथाय पद्मावती सहिताय धरणोरगेन्द्र नमस्कृताय सर्वोपद्रव विनाशनाय, पर विद्याच्छेदनाय, परमंत्र प्रणाशनाय सर्व दोष निर्दलनाय आकाशान् बंधय-२ पातालान् बंधय बंधय देवान् बंधय-२ लाकिनी बंधय-२ जाकिनी बंधय-२ ग्रहीत मुक्तकाम बंधय-२ दिव्य योगिनी बंधय-२ वज्र योगिनी बंधय-२ खेचरी बंधय-२ भूचरीम् बंधय-२ नागान् बंधय-२ वर्ण राक्षसान् बंधय-२ जोटिगान् बंधय-२ मुग्दल ग्रहान् बंधय-२ व्यन्तर ग्रहान् बंधय-२ आकाश देवी बंधय-२ जल देवी बंधय -२ स्थल देवी बंधय-२ गोत्र देवी बंधय-२ एकाहिंक द्वायहिकत्रयाहिक चातुर्थिक नित्य ज्वंर रात्रि ज्वर सर्व ज्वर मध्यान्ह ज्वर वेला ज्वर वातिक-पैतिक श्लेष्मिक-सान्निपातिक-सर्व दोष देव कृत-मानव कृत यंत्राकृत कार्मण उच्छेदय- २ विस्फोटय-२ सर्व दोषान् सर्व भूतान् हन-हन दह-दह पच-पच भस्मी कुरु कुरु धे धे।

ॐ ह्रीं पार्श्वनाथाय धरणेन्द्र पद्मावती सहिताय ठ्म्ल्व्र्यूं क्ष्मां क्ष्मीं क्ष्मूं क्ष्मौं क्ष्यं क्ष्मः कलिंकुण्ड दण्ड स्वामिन्नतुल बलवीर्य पराक्रम मम् शाकिन्यादि भयोपशमनं कुरु कुरु आत्मविद्यां रक्ष रक्ष पर विद्यां छिंदि छिंदि भिंदि भिंदि ह्रीं फट् स्वाहा।

# पद्मावती मंत्र

ॐ नमो भगवते श्री पार्श्वनाथाय धरणेन्द्र पद्मावती सहिताय सर्व लोक हृदयानन्द कारिणि भृंगी देवी सर्व सिद्धि विद्या विधायिनी कालिका सर्व विद्या मंत्र यंत्र मुद्रा स्फेटिनिकरालि सर्व पर द्रव्ययोग चूर्ण मथिनि सर्व विष प्रमर्दिनि देवि। अजितायाः स्वकृत विद्या मंत्र तंत्र योग चूर्ण रक्षिणि जृम्भे पर सैन्य मर्दिनि नोमोदानन्द दायिनि सर्व रोग नाशिनि सकल त्रिभुवानन्द कारिणि भृंगी देवि सर्व सिद्ध विद्या विधायिनि महामोहिनी त्रैलोक्य संहार कारिणि चामुण्डि ॐ नमो भगवती पद्मावती सर्वग्रह निवारिणि फट् २ कम्प २ शीघ्रं चालय २ बाहुं चालय २ गात्रं चालय २ पादं चालय २ सर्वाङ्ग चालय २ लोलय धनु धनु कम्प २ कम्पय २ अजिते ह्रीं २ हन २ दह २ पच २ पाचय २ चल २ चालय २ आकर्षय २ आकम्प २ विकम्पय २ क्ष्म्ल्व्र्यूं क्षां क्षीं क्षूं क्षौं क्षः हूँ फट् फट् निग्रह ताडय २ क्म्ल्व्र्यूं स्रां स्रीं हूँ क्रौं क्षं क्षौं क्षः क्षः हः २ सः २ धः २ सं २ भ्म्ल्व्र्यूं हूँ २ धर २ कर २ हूँ फट् फट् फट् ॐ शंख मुद्रया धर २ य्म्ल्व्र्यूं पुर हूँ फट् कठोर मुद्रया मारय २ ग्राहय २ क्ष्म्ल्व्र्यूं हर हर स्वस्तिक मुद्रा ताडय २ रम्ल्व्र्यूं पर २ प्रज्वल २ प्रज्वालय २ धग २ धूमान्धकारणी रां रां प्रां प्रां क्लीं हः २ वः २ आं नंद्यावर्त मुद्रया त्रासय २। क्ष्म्ल्व्र्यूं शंख चक्र मुद्रया छिंदि २ भिंदि २ ग्म्ल्व्र्यूं मुशल मुद्रया ताडय २ पर विद्यां छेदय २ पर मंत्र भेदय २ ध्म्ल्व्र्यूं धम २ बन्धय २ भेदय २ हलमुद्रया पः २ वः २ यं कुरु २ व्म्ल्व्र्यूं ब्रां ब्रीं ब्रूं ब्रौंब्रः समूद्रे मज्जय २ घ्म्ल्व्र्यूं छ्रां छ्रीं छ्रौं छ्रः अंत्राणि छेदय २ पर सैन्यमुच्चाटय २ परं रक्षां क्षः क्षः क्षः हूँ ३ फट् फट् कपर सैन्य विध्वंसय २ मालय २ दारय २ विदारय २ गातिं स्तम्भय २ भ्म्ल्व्र्यूं भ्रां भ्रीं भ्रूं भ्रौं भ्रः श्रवय २ श्रावय २ ट्म्ल्व्र्यूं यः प्रेषय २ पं छेदय २ द्वेषय २ विद्वेषय २ स्म्ल्व्र्यूं स्रां स्रीं स्रूं स्रौं स्रः श्रावय २ मम रक्षां रक्ष २ पर मंत्र क्षोभय २ छेद २ छेदय

२ भेद २ भेदय २ सर्व यंत्र स्फोटय २ मं मं म्म्ल्व्र्यूं म्रां म्रीं म्रूं म्रौं म्रः जृम्भय २ स्तम्भय २ दुःखय २ दुःखाय २ ख्म्ल्व्र्यूं ख्रा ख्रीं ख्रौं ख्रः हाः ग्रीवां भंजय २ मोहय २ त्म्ल्व्र्यूं त्रां त्रीं त्रूं त्रौं त्रूः त्रासय २ नाशय २ क्षोभय २ सर्वाङ्ग स्तम्भय २ चल २ चालय २ भ्रम २ भ्रामय २ धूनय २ कम्पय २ आकम्पय २ भ्म्ल्व्र्यूं स्तम्भय २ गमनं स्तम्भय २ सर्वभूतं प्रमर्दय २ सर्व दिशा बंधय सर्व विघ्नान् छेदय २ निकृन्तय २ सर्व दुष्टान् निग्राहय २ सर्व यंत्राणि स्फोटक २ सर्व श्रृखलान् त्रोटय २ मोटप २ सर्व दुष्टान् आकर्षय ह्म्ल्व्र्यूं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः शान्ति कुरु २ तुष्टिं कुरु २ पुष्टि कुरु २ स्वस्ति कुरु २ ॐ आं क्रौं ह्रीं ह्रौं ह्रः पद्मावती आगच्छ २ सर्व भयात् माम रक्ष २ सर्व सिद्धि कुरु २ सर्व रोगं नाशय २ किन्नर किं पुरुष गरुड़ महोरग गंधर्व यक्ष राक्षस भूत प्रेत शाकिनी मर्दय २ सर्व रोग योगिनी गणं चूर्णय गणं चूर्णय २ नृत्य २ गाय २ काल २ किलि २ हिलि २ मिलि २ सुलु २ मुलु २ कुलु २ कुरु २ अस्माकं वरदेः पद्मावतीः हन २ दह २ पच २ सुदर्शन चक्रेण छिंदि ह्रीं २ क्लीं प्लीं प्लुं प्लुं ह्रां ह्रीं श्रूं ह्रूं भ्रूं स्त्रूं स्त्रं ह्रूं ग्रीं प्रीं श्रां श्रीं त्रां त्रीं ह्रां ह्रीं प्रां प्रीं प्रः पद्मावती धरणेन्द्र माज्ञापयति स्वाहा।

यह पद्मावती माला मंत्र पढ़ने मात्र से सिद्ध होता है। नित्य त्रिकाल पढ़ें। सर्व कार्य की सिद्धि होती है, भूत प्रेतादि व्याधियां नष्ट होती हैं।

## पंचोपचारी पूजा

आह्वानं स्नापनं देव्याः सन्निधीकरणं तथा।
पूजां विसर्जनं प्राहुर्बुधाः पञ्चोपचारकम्।।

**आह्वानं, देव्याह्वानं, स्थापनं, सन्निधीकरणं, देव्याः सन्निधीकरणं, तथा तेनैव प्रकारेण पूजा, देव्यार्चनं, विसर्जनं, देव्याविसर्जनं। बुधाः पचोपचारकं, एतत्पंचोपकारकं, प्राहुः कथयंति।**

महादेवी का अवाहन्, स्थापना, सन्निधीकरण करना, पूजन करना और विसर्जन करना– इनको विद्वानों ने पञ्चोपचार पूजा कहा है।

ॐ ह्रीं नमोस्तु भगवति एह्येहि संवौषट्।
कुर्यादमुना मंत्रेणाह्वानमनुस्मरन् देवीं।।

**ॐ ह्रीं नमोस्तु भगवतिपद्मावति ऐह्येहि संवौषडिति अनेन मंत्रेण अनुस्मरन्देवीं, देवीं पद्मावती चिंतयन् देव्याह्वानं कुर्यात्।**

ॐ ह्रीं नमोस्तु भगवति एहि–२ संवौषट्। इस प्रकार मंत्र का चिन्तवन करता हुआ देवी का आह्वानन करे।

तिष्ठद्वितयं टांत द्वयं व संयोजयेत् स्थिती करणे।
सन्निहिता भव शब्दं मम वषडिति सन्निधिकरणे।।

**तिष्टद्वितयं प्राक्कथित मंत्राग्रे तिष्ट तिष्टेति पद द्वयं न केवलं तिष्ठ तिष्टेति पदद्वयं, ठं, त द्वयं च ठ कार द्वयं च, संयोजयेत्, सम्यक् योजयेत्, क्व स्थिति करणे, देव्यास्थाने, सन्निहिता भव शब्दं, ममवषडिति प्राक्कथित मंत्रस्याग्रे मम् सन्निहिते भव वषडिति पदं योज्यं, सन्निधी करणे देव्याभि मुखी करणे।**

पूर्वोक्त मंत्र के साथ तिष्ठ तिष्ठ पद को लिखे, उसके बाद ठः ठः दोनों को भी लिखे, स्थिति करण के लिए, फिर देवी की स्थापना में मम् सन्निहितो भव २ वषट् इसको भी पूर्वोक्त मंत्र के आगे लिखे देवी को अभिमुख करने के लिए।

गंधादीन् गृन्ह गृन्हेति नमः पूजा विधानके।
स्वस्थानं गच्छगच्छेति जः त्रिस्वात्तद्विसर्जने।।

**गंधादीन् गृन्हेति नमः, प्राक्कथित मंत्रस्याग्रे गंधादीनं गृह्ण गृह्ण नमः। इति योज्यं, क्वपूजाभिधानके, देव्यार्चन, विधाने स्व स्थानं गच्छ**

गच्छेति जः स्त्रि स्यात्, प्राक्कथित मंत्रस्याग्रे स्व स्थानं गच्छ २ जः जः जः इति त्रिवारं योजयेत्, क्व विसर्जने, देव्याविसर्जने।

## मंत्रोद्धार

**ॐ ह्रीं नमोस्तु भगवति पद्मावति एह्येहि सँवौषट्।**

**ॐ ह्रीं नमोस्तु भगवति पद्मावति तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः इति स्थितिकरणं।**

**ॐ ह्रीं नमोस्तु भगवति पद्मावति मम् सन्निहिता भव वषट।**

**ॐ ह्रीं नमोस्तु भगवति पद्मावति गंधादीन् गृह्ण २ नमः।**

इति पूजाभिधानं।

**ॐ ह्रीं नमोस्तु भगवति पद्मावति स्व स्थानं गच्छ २ जः जः जः, इति विसर्जनं।**

आह्वानन स्थापन और संनिधिकरण करने के बाद पूर्वोक्त मंत्रका उच्चारण करता हुआ जल, गंध, अक्षत, पुष्प, चरु, दीप, धूप, फल, अर्घ्य को समर्पण करता हुआ, गृह्ण २ बोलता हुआ, पूर्वोक्त मंत्र के साथ स्वस्थानं गच्छ २ जः ३ इस प्रकार तीन बार कहे, देवी का विसर्जन करने के लिए।

पूरक रेचक योगादाह्वान विसर्जनं करोतु बुधः।<br>
पूजाभिमुखी करणे स्थापन कर्माणि कुंभकतः।।

बुद्धिमान् मनुष्य पूरक योग से देवी का आह्वानन करे, रेचक योग से देवी का विसर्जन करे, कुंभक येग से पूजाविधि और सन्निधिकरण स्थापना करे।

ब्रह्मादि लोक नाथं ह्रैं कारँ व्योमषान्तमदनोपेतम्।<br>
पद्मे च पद्म कटिनि नमोऽन्तगो मूलमन्त्रोऽयम्।।

पहले ब्रह्म माने ॐ कार, लोक नाथ माने मायाबीज ह्रीं कार,

हैं आकाशबीज माने हूं कार, ष का अंत सकार कामबीज माने ल्कीं कार मिलकर हस्ल्की, पद्मे पद्मकटिनि और नमः शब्द है अंत में जिसके ऐसा यह मूल मंत्र है।

सिध्यति पद्मादेवी त्रिलक्ष जाप्येन पद्मपुष्पाणाम्।
अथवारुण करवीरक संवृत पुष्प प्र जाप्येन्।।

इस मंत्र का कमल के फूलों से तीन लाख जाप्य करने से मंत्र सिद्ध होता है, कमल फूलों के अभाव में लाल कनेर के डाली सहित फूलों से तीन लाख जाप्य करने से पद्मावती देवी सिद्ध होती है।

ब्रह्म माया च हैं कारं व्योम क्लीं कार मूर्धगम्।
श्रीं च पद्मे ! नमो मंत्रं प्राहुर्विद्यां षडक्षरीम्।।

ब्रह्म ॐ कार माया ह्रीं कार हैं कार हस्ल्कीं और श्रीं बीज पद्मे, यह पद और नमः इस पद से बना हुआ इस मंत्र को मंत्रवादी षडक्षरो मंत्र कहते हैं।

**मंत्रोद्धार– ॐ ह्रीं हैं हूँ क्लीं श्रीं पद्मे नमः।**

वाग्भवं चित्तेनाथं च ह्रौं कारं षान्तमूर्धगम्।
बिन्दुद्वययुतं प्राहुर्विबुधाख्यक्षरीमिमाम्।।

वाग्भवं माने ऐं कारं चित्तनाथं माने ल्कीं कारम् ह्रौं कारं, उसके बाद आये हुए सकार और विसर्ग सहित ह्सौ यह बीज इस मंत्र को विद्वानों ने तीन अक्षर का मंत्र है।

**मंत्रोद्धार– ॐ ऐं क्लीं ह्सौ नमः।**

वर्णान्तः पार्श्वजिनो यो रेफस्तलगतः स धरणेन्द्रः।
तुर्यस्वरः सबिन्दुः स भवेत् पद्मावतीसंज्ञः।।

वर्णों के अंत में का हकार, वह हकार पार्श्वनाथजिन संज्ञा का

वाचक है, उस हकार के नीचे, रेफ वह रेफ धरणेन्द्र संज्ञा वाला होता है, चौथा नंबर का स्वर, याने ई कार वह बिन्दु अनुस्वार युक्त वह पद्मावती संज्ञा वाला है, इस प्रकार से बनने वाले मंत्र को एकाक्षरी मंत्र कहा है।

**मंत्रोद्धार– ॐ ह्रीं नमः।**

यह एकाक्षरी विद्या है।

त्रिभुवनजनमोहकरी विद्येयं प्रणवपूर्वनमनान्ता।
एकाक्षरीति संज्ञा जपतः फलदायिनी नित्यम्।।

यह एकाक्षरी मंत्र तीनों लोकों को मोहित करने वाला है और जाप्य करने वाले मंत्री को हमेशा (नित्य) फल देने वाली विद्या है।

## होम विधि

तत्वावृत नाम विलिख्य पत्रे तद्धोमकुण्डे निखनेत् त्रिकोणे।
स्मरेषुभिः पञ्चभिराभिवेष्टय बाह्ये पुनर्लोकपति प्रवेष्ट्यम्।।

ताम्रपत्र पर नाम लिख कर, उस नाम को ह्रीं से वेष्टित करे। याने ह्रीं के मध्य में नाम लिखे, फिर चारों तरफ से कामबाण, द्राँ द्रीं क्लीं ब्लूँ सः ये पांच लिखे, उसके बाद ह्रीं से वेष्टित करे, इस यंत्र को त्रिकोण होम कुण्ड में गड़ दे।

मधुरत्रिक सम्मिश्रित गुग्गुलकृतचणकमात्र वाटिकानाम्।
त्रिशतसहस्त्रस्त्रहोमात् सिध्यति पद्मावती देवी।।

फिर घी, दुग्ध, शक्कर से संयुक्त गुग्गुल की चने के बराबर ३०,००० तीस हजार गोली बनावे, इन गोलियों से होम करे, पद्मावती देवी सिद्ध होती है।

# मंत्राराधनाके समय पास रखनेका यंत्र



मन्त्रस्यान्ते नमः शब्दं देवताराधना विधौ।
तदन्ते होमकाले तु स्वाहा शब्दं नियोजयेत्।।

अर्थ– मंत्र के अन्त में नमः। शब्द लगाकर जाप्य करे, फिर होम करने के समय मंत्र के अन्त में स्वाहा शब्द लगाकर होम करे, तब सिद्धि हो जाती है।

## धरणेन्द्र यज्ञ की साधन विधि

दशलक्षजाप्य होमात् प्रत्यक्षो भवति पार्श्वयक्षोऽसौ।
न्यग्रोध मूलवासी श्यामाङ्गस्त्रिनयनो नूनम्।।

धरणेन्द्र यक्ष के मंत्रों का दश लाख जाप्य करने से वट्वृक्ष के ऊपर

रहने वाले पार्श्वयक्ष जो की काला रंग वाला, और त्रिनेत्र वाला है, उस यक्ष की सिद्धि होती है, होम १,००,००० एक लाख मंत्रों से करे। याने १०,००० दशलक्ष जाप्य से और एकलक्ष मंत्र होम से धरणेन्द्र यक्ष की सिद्धि होती है।

**मंत्रोद्धार– ॐ ह्रीं पार्श्वयक्ष दिव्य रूप महर्षण एहि–२ ॐ क्रों ह्रीं नमः।**

यह यक्षाराधना मंत्र है।

निजसैन्यैर्मायामय समुच्छ्तैर्वैरिलोकमप्रस्थम्।
विमुखीकरोति यंत्रः सङ्ग्रामें निमिषमात्रेण।।

यह लक्ष अपनी मायामय सेना बनाकर, बड़ी भारी शत्रु सेना को भी क्षण मात्र में जीत लेता है। युद्ध भूमि में आये हुए बड़ी सेना भी क्षण भर में भी भाग जाती है। माया ह्रीं कोट के प्रभाव से।

सान्तं बिन्दूर्ध्वरेफं बहिरपि विलिखेदायताष्टाब्जपत्रं।
दिक्ष्वै श्रीं ह्रीं स्मरेशो गजवशकरणं ह्रौं तथा ब्लै पुनर्यू।।
बाह्मे ह्रीमों नामोऽर्हं दिशि लिखित चतुर्बीजकं होमयुक्तं।
मुक्ति श्री वल्लभोऽसौ भुवनमपि वशं जायते पूजयेद् यः।।

बिन्दु और रेफसे सहित हकार यानी र्हं बीज को लिखकर उसके बाहर आठ पंखुड़ी का कमल बनावे उस कमल के चारों तरफ से चारों दिशाओं के दलों में ऐं श्रीं ह्रीं और क्लीं को लिखे, फिर विदिशाओं के दलो में क्रौं झ्रौं ब्लें और यूँ अं को लिखकर, उस यंत्र के बाहर के भाग को ह्रीं कार से वेष्टि करे, फिर पूर्वादि चारों दिशाओं में ॐ नमोऽर्हं ऐं श्रीं ह्रीं क्लीं स्वाहा, मंत्र से वेष्टित करे। इस प्रकार चिन्तामणि यंत्र की जो कोई पूजन करता है उस मनुष्य के वश में संपूर्ण लोक रहता है और मोक्ष लक्ष्मी भी वश में रहती है।

ॐ क्ष्म्ल्व्र्यूं क्लीं जये विजये अजिते अपराजिते झ्म्ल्व्र्यूं जम्भे भ्म्ल्व्र्यूं मोहे म्म्लव्र्यूं स्तम्भे ह्म्ल्व्र्यूं स्तम्भिनि अमुकं मोहय २ मम वश्यं कुरु २ (आँ) क्लीं ह्रीं क्रों वषट्।




वाजिमाहिषकेशैश्च विपरीत मुखस्थयोः।
आवेष्टय स्थापयेद् भूम्यां विद्वेषं कुरुते तयोः।।

फिर उस यंत्र को घोड़े का और भैंसे का बाल लेकर लपेटे तदन्दर श्मशान भूमि में दोनों यंत्रों का उल्टा मुँह कर के गाड़ दे यंत्रों में लिखे दोनों पुरुषों से परस्पर द्वेष उत्पन्न हो जाता है याने द्वेष उत्पन्न कर देता है।

श्मशाने निखनेद् रोषात् कृत्वा तद् भस्मपूरितम्।
करोति तत्कुलोक्चाटं वैरिणां सप्तरात्रत:।।

फिर उस यंत्र को क्रोध में आकर श्मशान की राख से भरकर श्मशान में फेंक दे तो इस यंत्र के प्रभाव से सात दिन में शत्रु के सम्पूर्ण परिवार का उच्चाटन कर देता है। उच्चाटन कर्म के लिए यह ह रंजिका यंत्र है।

फडक्षरं नम: स्थाने श्मशान स्थित कर्पटे।
निम्बार्कजरसेनैतद! विलिखेत् कुद्धचेतसा।।

पहले कहे अनुसार यंत्र के समान ह कार के स्थान पर फट् अक्षर श्मशान के कपड़े पर नीम का रस और अकौए का रस से क्रोध में आकर भरकर यंत्र को लिखे।

सुवर्णगठितं कृत्वा बाहौ वा धारयेद् गले।
करोतीदं सदा यन्त्रं तरुणीजन मोहनम्।।

यह यंत्र सोने के ताबीज में डाल कर हाथ में अथवा गले में बांधे तो सदा ही यंत्र तरुणी जन को मोहित करता है, वश करता है।

क्षाद्यक्षरपदे योज्यं लं शिलातलसम्पुटे।
विलिक्ष्योर्वीपुरं बाह्मे स्तम्भने तालकादिभि:।।

पूर्वोक्त यंत्रनुसार (क्षवषट्) के स्थान पर लंकार को लिखे, कहां लिखे? पृथ्वी में रहने वाले शिलातल संपुट पर लिखे। किस से लिखे? हरतालादि पीले द्रव्यों से लिखे और इन द्रव्यों से पृथ्वी मंडल बनाकर रखे, तो स्तंभन होता है।

स्तम्भने तु मैन्द्रं निज बीजमैन्द्रं (न्दं) श्री कुङ्कु माद्योर्लिखितं सु भूर्ज्जे।
त्रिलोहवेष्टयं विधृतं स्वबाहौ, करोति रक्षां ग्रह मारी रुम्भ्य:।।



पूर्वोक्त यंत्र के अनुसार लंकार की जगह पर श्रीं कार को लिख कर स्थापन करके इस यंत्र को भोजपत्र पर सुगन्धित द्रव्यों से लिखकर त्रिलोह के मादलीया में डालकर अपनी दाहिनी भुजा में धारण करे तो यह मंत्र ग्रह मारी आदि रोगों से रक्षा करता है।

**मंत्र– ॐ नमो भैरवी अग्नि स्तंभिनि, पंचदिव्यो तारिणि श्रेयस्करी यशस्करी ज्वल-ज्वल प्रज्वल-प्रज्वल सर्व कर्म साधिनी स्वाहा।**

त्रीकारं चिन्तयेद् वक्त्रे विवादे प्रतिवादिनाम्।
त्रां वा रेफं ज्वलन्तं वा स्वेष्ट सिद्धि प्रदायकम्।।



दूसरे के साथ शास्त्रार्थ करते समय अपनी विजय हो, इसलिए मुँह में त्रींकार त्रां अथवा जाज्वल्यमान रकार माने (रँ अग्नि बीज) का चिंत वन करने से इष्ट सिद्धि होती है।



मंत्रोद्धार– ॐ थंभेई अमुके अमुकस्य जल ज्जलणं चिंन्तिय मिन्तेण पंचणमु यारो अरि मारि चोर राउल घोरुवसग्गं विणासेई स्वाहा।

ॐ वार्तालि ! वराहि ! वराहमुखि । जम्भे ! जम्भिनि ! स्तम्भे ! स्तम्भिनि ! अन्धे ! अन्धिनि! रून्धे! रून्धिनि! सर्वदुष्टप्रदुष्टानां क्रोधं लिलि गतिं लिलि जिह्वां लिलि ॐ ठः ठः ठः। अयं वार्तालीमंत्र।

## वार्ताली मंत्रोद्धार




ॐ वार्तालि, वाराहि, वाराहमुखि, जम्भे, जम्भिनि स्तंभे, स्तंभिनि, अन्धे, अन्धिनि, रून्धे, रून्धिनि सर्वदुष्ट प्रदुष्टानां क्रोधं लिलि गतिं लिलि, मतिं लिलि, जिव्हां लिलि ठः ठः ठः।

## ऋषभनाथ का मंत्रोद्धार

ॐ णमो भगवदो रिसहस्स पडिनिमित्तेण चारण पण्णति इंदेण भणामइ ययेण उपाडिया अजीहा, कण्ठोठ मुह तालु वर वीलियायेमइ

भंसदू योमइ दुट्ठदिट्ठिए वज्जसंखलाए देवदत्तस्स मणं हिययं कोह जीव्हा खीलिया भेलखियाये, ल ल ल ल ठ ठ ठ ठ।

## मंत्रोद्धार

ॐ उच्छिष्ट स्वच्छन्द चाण्डालिनि! स्वाहा।

ॐ हूँ ह्रीं क्लैं ग्लौं स्वाहा ठ ठ देवदत्तस्य पट्टाश्वे ॐ हूँ ह्रीं क्लैं ग्लौं स्वाहा ठ ठ देवदत्तस्य पट्टगजे ॐ हूँ ह्रीं इत्यादि मंत्रेण समन्ततो वेष्टयेत।




ॐ हूँ ह्रीं क्लैं ग्लौं स्वाहा ठ ठ देवदत्तस्य पट्टाश्वं, ॐ हूँ ह्रीं क्लैं ग्लौं स्वाहा ठ ठ देवदत्तस्य पट्टगजे ॐ हूँ ह्रीं ऐं ग्लौं स्वाहा ठः ठः।

मंत्र– ॐ ह्रीं भैरवरूपधारिणि चण्डशूलिनी, प्रतिपक्ष सैन्यं चूर्णय २ घूर्म्मय २ भेदय २ ग्रस २ पच २ खादय २ मारय २ हूँ फट् स्वाहा।

## आकर्षण मंत्र

द्विरेधयुक्तं लिख मान्तयुग्मं षष्ठस्वरौकारयुंत सबिन्दु।
स्वरावृत पञ्च पुराणि वन्हें रेफात् क्रमात् क्रोमथ ह्रीं च कोणे।।

दो रेफ से युक्त छट्ठा स्वर उकार और औकार युक्त अनुस्वार सहित दो यकार लिखना, यानी यूँ और यौं को लिखना, फिर इस बीज के बाहरी भाग में सोलह स्वरों को लिखे, तदनंतर उसके बाहरी भाग में पांच अग्निपुर का लेखन करे, पांच अग्निपुर के प्रथम मंडल में तीनों कोनों में क्रौं और ह्रीं बीज को अनुक्रम से लिखे।

**मंत्र– ॐ नमो भगवति (अम्बे, अम्बाले, अम्बिके) अंबिके अंबालिके यक्ष देवि यूँ यों ब्लैं ह्स्लकी ब्लूँ ह् सौं रः रः रः रां रां नित्ये, क्लिन्ने मदद्रवे मदनातुरे ह्रीं क्रों अमुकीं मम् वश्याकृष्टि कुरु कुरु संवौषट्।**

## वलय मंत्रोद्धार

**ॐ नमो भगवति ! कृष्णामाताङ्गिनि ! शिलावल्कल कुसुम रूप धारिणि ? किरात शवरि ! सर्वजनमोहिनि सर्वजनवशीकरि ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं हः आकर्षय २ अमुकां मम वश्याकृष्टिं कुरु कुरु संवौषट्।**




सेनास्तंभन यंत्रचित्र नं. २४,

## वलय में लिखने के लिए मंत्र

ॐ नमो भगवति कृष्णमातङ्गिनिशिलाव त्कल कुसुम रूप धारिणि किरात शवरि सर्वजन मोहिनि सर्वजन वशकरि ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अमुकां (कीं) आकर्षय २ मम वश्या कृष्टिं कुरु कुरु संवौषट्।



## वलयमंत्रोद्धार

मंत्र– ॐ ह्रीं ह् स्कलीं ह् सौ आँ क्रों य्र्यूं नित्यक्लित्रे ! मदद्रवे! मदनातुरे ! अमुकी मम् वश्याकृष्टिं कुरु कुरु संवौषट्।

ॐ ह्रीं ह्स्ल्कीं ह् सौ आँ क्रौं य्र्यूं नित्य क्लिन्ने मदद्रव मदनातुरे

अमुकीं मम् वश्या कृष्टिं कुरु कुरु संवौषट्।

ॐ ह्रीं हैं ह्क्लीं पद्मे पद्म कटिनि अमुकां मम् वश्याकृष्टिं कुरु कुरु संवौषट्।



रविदुग्धादिविलिप्ते युवतिकपालेऽथवा लिखेद् यंत्रम्।
पुरुषाकृष्टौ च पुनर्नृकपाले यन्त्रमेवेदम्।।

इस यंत्र को आंकड़े के दूध अथवा भूअर के दूध, गृह की धुआं, सफेद सर्सों और नमक आदि द्रव्यों से किसी स्त्री के कपाल पर लिखे, पहले कहे हुए यंत्र को अथवा पुरुषाकर्षण में पुरुष के कपाल पर लिखे, यंत्र को खेर की अग्नि पर तपावे तो सात दिन में स्त्री आकर्षित होती है।

## वलय मंत्रोद्धार

ॐ नमो भगवति ! चण्डि ! कात्यायनि ! सुभग दुर्भग युवतिजनानाकर्षय आकर्षय ह्रीं र र य्र्यूं संवौषट् देवदत्ताया हृदयं घे घे।



मंत्र– ॐ नमो भगवति चण्डि कात्यायनि सुभग दुर्भग युवति जनानामाकर्षय २ ह्रीं र र य्र्यूं संवौषट् देवदत्तायां हृदयं घे घे।

## वशीकरण

भूर्ये सुरभिद्रव्यैर्विलिख्य तत् सिक्थकेन परिवेष्टय।
नूतनघटेऽम्बुपूर्णे तद्यन्त्रं स्थापयेद् धीमान्।।

मंत्रसाधक इस यंत्र को भोज पत्र पर केसर, कर्पूर, आदि सुगन्धित द्रव्यों से लिखकर, यंत्र को मोम मे लपेट कर, ठंडे पानी से भरे हुए नवीन घड़े में रखे।

तन्दुलपूर्ण मृण्मयभाजनमप्युपरि तस्य संस्थाप्य।
श्री पार्श्वनाथ सहितं करोति दाहज्वरोपशमम्।।

फिर चांवलों से भरे हुए मिट्टी के घड़े के ऊपर स्थापना कर उसके ऊपर श्री पार्श्वनाथ भगवान को स्थापना करने से दाह ज्वर शांत होता है।

## मंत्रोद्धार

**ॐ ह्रीं ह्रैं ह्स्लकीं पद्मे ! पद्मकटिनि ! नमः।**



कृत्वा ततश्चोभय सम्पुटं च श्रीपार्श्वनाथस्य पुरो निवेश्य।
सन्ध्यासु नित्यं करवीर पुष्तैर्भवेदवश्यं जपतः सुसाध्यम्।।

उसके बाद साधक यंत्र और साध्य यंत्र को संपुट करके माने दोनों को एक साथ यंत्र का एक ही तरफ मुंह करके, मुह मिलाकर यंत्र को संपुट कर दो, फिर उस यंत्र को पार्श्वनाथ तीर्थकर की मूर्ति के समान स्थापन करके, त्रिकाल कनेर के फूलों पर जाप्य करने से साधक को यंत्र की सिद्धि होती है।



ॐ ह्रीं श्रीं क्लीं ब्लूं असिआउसा अनाहतविद्यायै नमः।

भूर्यपत्रे पटे वाऽपि विलिखेच्च हिमादिभिः।
ॐ द्रां द्रीं क्लीं ब्लूँ सकारान्त्यमन्त्रं क्षोभकरं जपेत्।।

इस यंत्र को भोजपत्र वा वस्त्र पर कपूर, केशरआदि सुगंधित द्रव्यों से लिखे, और ॐ द्रां द्रीं क्लीं ब्लूँ सः। इस मंत्र का जन क्षोभ करने के लिए जप करना चाहिए।

तद् बाह्येऽर्कशशिभ्यां जपतः शून्यैश्च पञ्चभिर्नित्यम्।
नागनरामरलोकः क्षुभ्यति वश्यत्वमायाति।।

इस यंत्र के बाहर भाग में चंद्र और सूर्य को बनावे, फिर पांच शून्याक्षरों का सर्व काल जाप करने वाले साधक कने नाग लोक, मनुष्य लोक, देव लोक ये तीनों लोक के जीव वश्य हो जाते हैं क्षोभ को प्राप्त हो जाते हैं। वशीभूत होते हैं।

अष्टौ लघुपाषाणान् दिशासु परिजप्य निक्षिपेद् धीमान्।
चौरादिरौद्र जीवादभयं सन्पद्यतेऽटव्याम्।।

आठ छोटी कंकरियों लेकर निम्न लिखित मंत्र से मंत्रित कर आठों दिशाओं में फेकने वाले बुद्धिमान व्यक्ति को अरण्य में अथवा अन्य जगह भयंकर पशुओं जीवों से होने वाला भय नष्ट हो जाता है।

मंत्र–ॐ नमो भयवदो अरिट्ठणेमिस्स अरिट्ठेण बंधेण बंधामि रक्खसाणं भूयाणं खेयराणं चोराणं दार्ढाणं साइणीणं महोरगाणं अण्णे जे के वि दुट्ठा संभवंति तेसिं सव्वेसिं मणं मुहं दिट्ठिं बंधामि धणु धणु महाधणु महाधणु जः ठः ठः ठः हुं फट।

## अरिष्ठ नेमि मंत्र

ॐ णामो भयवदो अरिट्ठणेमिस्स बंधेण बंधामि रक्खसाणं भूयाणं खेयराणं दाढीणं महोरगाणं, अण्णे जे के वि दुट्ठा संभवंति तेसिं सव्वेसिं मणं मुहं गहं दिट्ठि बंधामि धणु धणु महाधणु–२ जः जः जः ठः ठः हूं फट्।

मंत्रोद्धार– ॐ ह्मक्लीं ह्रीं ऐं नित्ये क्लिन्ने मदद्रवे मदनातुरे ममामुकीं वश्याकृष्टि कुरु कुरु वषट् स्वाहा।



मंत्र– ॐ ऐं ह्रीं देवदत्तस्य सर्वजनवश्यं कुरु कुरु वषट्।

इस यंत्र को सर्व काल पूजने से और हाथ में बांधने से त्रैलोक्य में रहने वाले सर्व लोग मोहित होते हैं।

**मंत्र– ॐ भ्रम भ्रम केशि केशि भ्रम माते भ्रम माते भ्रम विभ्रम विभ्रम मुह्य मुह्य मोहय मोहय स्वाहा।**

**मंत्र– ॐ भ्रम २ केशिभ्रम २ मातेभ्रम २ विभ्रम २ मुह्य २ मोहय २ स्वाहा।**

एतेन लक्षमेधं भ्रमिमसम्प्राप्त सर्षपैर्जप्त्वा।
क्षिप्ते गृहेदेहल्यामकालनिद्रां जनः कुरुते।।




इस प्रकार कहे हुए मंत्र को भूपि पर नहीं गिरे हुए सफेद सरसों से एक लक्ष जाप्य करे और उन सरसों को घर की देहली (चौखट) फेंक दे तो घर के सब लोग अकालनिद्रा को प्राप्त हो जाते हैं। यानि सब सो जाते हैं।

## फलपुष्पादिक को मंत्रित करने का मंत्र

मंत्र– ॐ द्रां द्रीं क्लीं ब्लूँ सः ह्क्लीं ऐं नित्य क्लित्रे मदद्रवे मदनातुरे सर्वजनं मम् वश्यं कुरु कुरु वषट्।

## ज्वर हरण मंत्र यत्र




मंत्र– ॐ चण्डेश्वर ! चण्ड कुठारेण अमुकं ज्वरेण ह्रीं गुह्ल गुह्ल मारय मारय हूं फट् घे घे।

मंत्रोद्धार– ॐ नमो चण्डेश्वर चण्ड कुठारेण अमुकं ज्वरेण ह्रीं गृह्ल २ मारय २ हूँ फट् घे घे।

ॐ चण्डेश्वराय स्वाहा।

जाप्य सहस्त्रदश

उपरोक्त विधि के पहले साधक को लाल कनेर के फूलों से १०,००० जाप्य कर लेना चाहिए।

## होम द्रव्य विधान




शाल्यक्ष्रतदूर्वाङ्कु रमलयजहोमेन शान्तिकं पुष्टिम्।
करवीर पुष्प हवनात् स्त्रीणां कुर्याद् वशीकरणम्।।

शाठी के चांवल, दूर्वा के अंकुरे और लाल चंदन के होम से शांतिक और पुष्टि कर्म, लाल कनेर के पुष्पों से हवन से भी स्त्रियों का वशीकरण होता है।

महिषाक्षपद्महोमात् प्रति दिवसं भवति पुरजनक्षोभः।
क्रमुकफलपत्र हवनात् राजानो वश्यमायान्ति।।

गूगल और कमल पुष्प अथवा लाल कनेर के पुष्पों से होम करने से नगरवासी लोग प्रतिदिन क्षोभ को प्राप्त होते रहते हैं। सुपारी और नागरवेल पान के हवन से राजा लोग वश में होते हैं।

तिलधान्यानां होमैराज्ययुतैर्भवति धान्य धनवृद्धिः।
मल्लि प्रसूनहोमात् सघृताद् वश्या योगिजनाः।।

तिल, धान्य और घृत से होम करने से धन धान्य की वृद्धि होती है, गाय के घी के साथ मल्लिका पुष्प, को मिलाकर होम करने से योगीजन भी वश हो जाते हैं।

घृतयुक्तचूत फलनिकर होमतो भवति खेचरी वश्या।
वटयक्षिणी च होमाद् भवति वशा ब्रह्मपुष्पाणाम्।।

आम के गुच्छों के साथ घी का होम करने से विद्याधरी देवी वश में होती है और पलाश (ढाक) के पुष्पों के साथ घृत का होम करने से वट यक्षणी नाम की देवी सिद्ध होती है, वश होती है।

गृह धूम निम्बराजीलवणान्वित काक पक्षकृतहोमैः।
एकोदर जातानामपि भवति परस्परं वैरम्।।

घर के धुए का काजल, नीम, काली सरसों, समुद्र का नमक, कौए के पंख सहित होम करने से एक माता से उत्पन्न होने वाली अत्यंत स्नेही संतान में भी द्वेषभाव उत्पन्न होता है।

## ज्ञान मंत्र साधना

सिद्धयति सहस्त्रजाप्यै दशगुणितैः प्रणवपूर्वहोमान्तैः।
दर्पण निमित्त मन्त्रश्चले चुले चूले प्रभतिनोच्चार्यः।।

दर्पणनिमित्त के मंत्र का दश हजार जाप्य करने से मंत्र सिद्ध होता है दशांश होम आहुति मंत्र की अवश्य देनी चाहिए।

**मंत्र– ॐ चले चूले चूडे (ले) कुमारिकयोरङ्गप्रविश्य यथाभूतं यथा भाव्यं यथा सत्यं, मां विलम्बय ममाशां पूरय-पूरय स्वाहा।**

## मंत्रोद्धार

**ॐ नमो मेरु महामेरु, ॐ नमो गौरी महागौरी, ॐ नमः काली महाकाली, ॐ इन्द्रे महाइन्द्रे, ॐ नमो विजये महाविजये, ॐ नमः पण्णसमणि, अवतर अवतर देवी अवतर अवतर स्वाहा।**

दर्पण अंगुष्ठ दीपकादि निमित में देखे, मंत्रवादी को नीचे लिखे मंत्र को आठ हजार जाप्य करने से सिद्धि मिलती है।

## आराधन का मंत्र

**ॐ नमो मेरु महामेरु ॐ (नमो धरणि महाधरणि) ॐ नमो गौरी महागौरी, ॐ नमो काली महाकाली, ॐ नमो इन्द्रे महाइन्द्र ॐ नमो जये महाजये ॐ नमो विजये महाविजये ॐ नमो पण्णसमणि, महापण्ण समणि, अवतर-अवतर देवि अवतर- देवि अवतर मम चिन्तितं कार्यं ब्रूहि -२ स्वाहा।**

## स्थानत्रय संस्थापन मंत्रोद्धार

**ॐ क्रों क्षाँ क्षीं क्षूं स्वाहा।**

जाप्यं भानुसहस्त्रैः सितपुष्पैश्चन्द्र किरणसङ्काशैः।
सिद्धयति दशांश होमादार्दश निमित्त मन्त्रोऽयम्।।

दर्पण निमित्त मंत्र की सिद्धि बारह हजार चंद्रमा के समान उज्जवल सफेद पुष्पों के जाप्य करने से और दशांश होम करने से होती है।

# कर्ण पिचासनी मंत्र

**मंत्रोद्धार– ॐ श्रवणपिशचिनि मुण्डे स्वाहा।**

मन्त्र परिजप्त कुष्टं हृन्मुखकर्णाङ्घ्रि युगल मालिप्य।
सुप्तस्य कर्णमूले कथयति यच्चिन्तितं कार्यम्।।

मंत्रवादी इस मंत्र से कूठ को २१ बार मंत्रित करके उसको पीसकर हृदय, मुख दोनों कानों पर दोनों पैरों पर लगाकर सोवे तो कर्णपिशाचिनी देवी सोते समय चिन्तित कार्य को कान में कहती है।




मार्तण्ड स्नुहि दुग्धं त्रिकटुकहय गन्ध सद्म भवधूमैः।
आलिप्य ललाटस्थं गृहिणां कुरुते गृहावेशम्।।

इस यंत्र को अकोवे का दूध, चार धारी वाले थूअर का दूध, त्रिकुट (सोंठ, काली मिर्च और पीपल ( असगंध, घर के धुआं से बनाकर ग्रह से पकड़े हुए के मस्तक पर रखने से ग्रह दूर हो जाता है।

## वशीकरण मंत्र

लवंगं कुङ्कु मोसीरं नागकेसर राजिका: ।
एलामन: शिला कुष्टं तगरोत्पल रोचना: ।।

लवंग, केशर, चन्दन, नागकेशर, सफेद सरसों, इलायची, मनशिल, कूठ, तगर सफेद कमल ओर गोरोचन।

श्री खण्ड तुलसी पिक्वी पद्मकं कुटजान्वितम् ।
सर्वं समानमादाय नक्षत्रे पुष्यनामनि ।।

लाल चंदन, तुलसी, पिक्का (गन्ध द्रव्य) पद्माखा कुटज, (चंदन, तुलसी, कपूर, केशर, कुटज) (चंदन, केशर, कस्तूरी, कुटज) सबको बराबर पुष्य नक्षत्र में खरीद कर लावे।

कन्या पेषयेत् सर्वं हिम भूतेन वारिणा ।
कुरु चन्द्रोदये जाते तिलकं जनमोहनम् ।।

कुमारी कन्या से धतूरे के रस में सबको पिसवाकर, ओले के पानी से, चंद्रोदय होने पर तिलक करने से संसार मोहित होता है।

## स्त्री वशीकरण

बर्हि शिखासित गुञ्जा गोरम्भानु कीटस्य मलम् ।
जिन पञ्च मलोपेतं चूर्णं वनितां वशीकुरुते ।।

मयूरशिखा, सफेद गुँजा, गोरखमुँडी (गोभी) आक का पत्ता, कीट का मल और अपने पाचों मलों का चूर्ण, पान के अन्दर खिलाने से स्त्री वशीकरण होती है।

## स्त्री वश्य गुटिका

करवीर भुजङ्गाक्षी जारी दण्डीन्द्र वारुणी ।
गोबन्धिनी सलज्जानां विधाय वटिका बहू: ।।

लाल कनेर, भुजङ्गाक्षी, जटा, ब्रह्मदण्डी, इन्द्रायन, गोबन्धनी (गोखुरी) (अधोपुष्पी या प्रियंगु) लज्जावती के चूर्ण की गोलियों बनावे।

## वश्य चूर्ण

मृत भुजग वदन मध्ये लज्जरिकां सन्निधाय सितगुञ्जाम्।
रुद्र जटा सम्मिश्रामाकृष्य दिनत्रयं यावत्।।

मरे हुए काले सांप के मुंह में लाजवंती, सफेद गुँजा और रुद्र जटा को रखकर इनको तीन दिन बाद निकाले।

लाङ्गलिकाया: कन्दे गोमय लिप्ते परिक्षिपेच्चूर्णम्।
परिभाव्य शुनीपयसा स्वमलै: पञ्चाङ्ग सम्भूतै:।।

उस चूर्ण को काली कुतिया के दूध और अपने पांचों मलों से भावित करके गोबर से लिपे हुए कलिहारी के सम्पुट कन्द में डाले।

## वश्य दीपक

पञ्च पयस्त रुपयसा पोत वयण्ड करसेन परिभाव्य।
तिल तैल दीप वर्तिस्त्रिभुवन जन मोहकृद्भवति।।

दूध के पांच प्रकार के पेड़ों का दूध (बड, गूलर, पीपल, पिलरबन और अंजीर इन पांचों के पेड़ों का दूध) और ऐरन्ड के रस में बन कपास, आक, कमलसूत्र, सेंभल की रुई और पटवन (सन) की बनी हुई (पंचसूत्री बत्तिका) बत्ती को भावना देकर काले तिलों का दीपक जलाने से तीनों लोक वश में हो जाते हैं।

## वशीकरण प्रयोग

विषमुष्टि कनक हलि नीपिशाचिका चूर्णमम्बु देहभवम्।
उन्मत्ताक भण्डगतं क्रमुकफलं तद्वशं कुरुते।।

डोड़ा काला धतूरा कालि हरी हलिनि, पिशाचिका छोटी जटामांसी को अपने मूत्र में मिलाकर उन्मत्तक (सफेद धतूरा) को बर्तन में सुपारी सहित रखने से वशीकरण होता है।

क्रमुकफलं मुखनिहितं तस्माद्दिवस त्रयेण संगृह्य।
कनक विष मुष्टि हलिनी चूर्णैः प्रत्येकं संक्षिप्य।।

मरे हुए सर्प के मुंह में सुपारि को तीन दिन रख कर काले धतूरे की जड़ का चूर्ण विषमुष्टि के चूर्ण और हलिनी (विशल्याकन्द) के चूर्ण के साथ पृथक-पृथक पीस कर डाले।

खरतुरगशुनीक्षीरैः क्रमशः परिभाव्य योजयेत् खाद्ये।
अबलाजन वशाकरणं मदनक्रमुकं समुद्दिष्टम्।।

उस पीसे हुए द्रव्य को अर्थात् उस सुपारी को और धतूरे के चूर्ण को गधी के दूध में भावित करे, (विषमुष्टि) जहर कुचला के चूर्ण को घोडी के दूध में भावित करे, हलिनी चूर्ण को कुतिया के दूध के साथ भावित करे, उस सुपारी को तीन दिन भावना देनी चाहिए। इस प्रकार सिद्ध हुई सुपारी को खाद्य पदार्थ में खिलाकर अथवा पान के साथ खिलावे तो स्त्रीजन का वशीकरण होता है।

## वश्य काजल

पुत्तं जारीकुङ्कुमशर पुङ्खीमोहनी शमी कुष्टम्।
गोरोचनाहि केसर तगर रुदन्ती च कर्पूरम्।।

पुत्रजारी, केशर, सरफोंका, मोहिनी, शमी, कूठ, गोरोचन, नागकेशर, तगर रुद्रवन्ति और कपूर।

कृत्वैतेषां चूर्णं यावक मध्ये ततः परिक्षिप्य।
पङ्कजभवतन्तुवृता वर्तिः कार्या पुनस्तेन।।

इन सबका चूर्ण करके इनको अरुत्तक के पटल में रखकर और कमल सूत्र से लपेट कर इनकी बत्ती बनावे।

कारुकिकुच भव पयसा त्रिवर्ण योषास्तु स्तनक्षीरैः।
परिभाव्य ततः कपिला घृतेन परिबोधयेदीपम्।।

फिर ब्राह्मण स्त्री का दूध, क्षत्रिय स्त्री का दूध, वैश्य स्त्री का दूध इन में उसको भावित करके कपिला गाय के घी में दीपक जलावे।

उभय ग्रहणे दीपोत्सवे च नवकर्परऽञ्जनं धार्यम्।
गोमयविलिप्त भूम्यां स्थित्वा मन्त्राभिषिक्तायाम्।।

सूर्य ग्रहण अथवा चंद्र ग्रहण वा दीपमालिका को नवीन माटी के बर्तन में काजल को ग्रहण करना, गोबर से लिपी हुई और नीचे लिखे हुए मंत्र से अभिषिक्त की हुई पृथ्वी पर बैठ कर काजल ग्रहण करना।

## मंत्रोद्धार

**ॐ भू भूमि देवते! तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः।**

**मंत्र– ॐ नमो भगवते चन्द्रप्रभाय चन्देन्द्र महिताय नयन मनोहराय हरिणि हरिणि सर्व वश्यं कुरु कुरु स्वाहा।**

**मंत्र– ॐ नमो भूताय समाहिताय कामाय रामाय ॐ चुलु चुलु गुलु गुलु नील भ्रमरि नील भ्रमरि मनोहरि नमः।**

कज्जल रञ्जितनयने दृष्ट्वा तां वाञ्छतीह मदनोऽपि।
नरमप्यञ्जित नयनं भूपाद्यास्तस्य यान्तिवशम्।।

इस काजल से युक्त आंखों की जो कोई देखता है वह वश में हो जाता है, स्त्री ने अपने आंखों में डाला तो पुरुष वश में होते हैं, अगर पुरुष आंखों में डालकर राजा के सामने जावे तो राजा भी वश में होता है।

## पिशाची पान

विषमुष्टिकनकमूलं रालाक्षत वारिणा ततः पिष्टम्।
तद्रसभावितपत्रं पिशाचयत्युदर मध्यगतम्।।

जहरी कुचला, काले धतुरे की जड़ को, कांगनी चांवल के धोवन के पानी में पीसकर उस रस में पान को भिगोकर, जिसको खिलावे, वह पिशाच के समान आचरण करे, अर्थात् उदर में प्रवेश करते ही पिशाच तुल्य आचरण करने लगता है।

## शत्रु भय करण काजल

चिक्कणिके केप्सितरूपापिशाचिका सार्द्र चित मषीमथिते।
नृकपाले मातृगृहे कान नका पसिकृतवर्त्या।।

चिक्कणि सुपारी, मोम, कोंचको को पीसकर, उनको जंगली कपास में मिलाकर बत्ती बनावे, उस वत्ती से सप्तमातृका के गृहों में गिली चित्ता की स्याही से (काजल) मथे हुए मनुष्य के कपाल पर।

धार्यं कृष्णाष्टभ्यामञ्जनमेतन्महाघृतोद्भूतम्।
तेन त्रिशूलमञ्जनमपि कुर्यादङ्कभीत्यर्थम्।।

## कज्जलोद्धार मंत्र

**ॐ नमो भगवति ! हिडिम्बवासिनि ! अल्लल्ल मांसप्पिये नहयलमंडल पइट्ठिए तुह रणमत्ते पहरणदुट्ठे आयासमंडि ! पायालमंडि सिद्धमंडि जोइणिमंडि सव्वमुहमंडि कज्जलं पड्ड स्वाहा।**

इस महाघृत से कृष्णपक्ष की अष्टमी अथवा चतुर्दशी को अञ्जन बनावे, इस काजल को आंखो में भी डाले और मस्तक पर त्रिशूल बनावे। इसे जो कोई देखेगा, वह महा भयभीत होगा।

## अदृश्य गुटिका तंत्र

चित वन्हिदग्धभूतद्रुमय शाखामषीं समाहृत्य।
अंकोल्लतैलसूतककृष्णबिडाली जरायुश्च।।

चिता की अग्नि से जले हुए बहेड़े के वृक्ष को दक्षिण दिशा की स्याही को लेकर, उसको अरंडी के तेल में।

धूकनयनाम्बुमर्दितगुलिकां कृत्वा त्रिलोह सम्मठिताम्।
धृत्वा तामात्मसुखे पुरुषोऽदृश्यत्वमायाति।।

उल्लू के आंखों के पानी में गोली बनाकर, फिर उसको त्रिलोह के साथ सोलह अग्नि देकर अपने मुख में रखे-तो अदृश्य हो जावे।

**सितशरपुंखामूलं धृत्वा सितकोकिलाक्ष बीजं च।**
**वनवसलारसपिष्टं वीर्यस्तम्भं मुखे संस्थम्।।**

सफेद सरफोंके की जड़ और सफेद कोकिलाक्ष के बीजों को जंगली पोदीने के रस में पीसकर गोली बनावे, उस गोली को मुख में रखे तो वीर्य स्तम्भन होता है।

## वाद विवाद विजय तंत्र

मूलं श्वेतापमार्गस्य कुबेरदिशि संस्थितम्।
उत्तरात्रितयं ग्राह्यं शीर्षस्थं द्यूतवादजित्।।

उत्तर दिशा में रहने वाला सफेद आंधी झाड़ा की जड़ को उत्तरा फाल्गुनी उत्तराषाढा, उत्तरा भाद्रपद इन तीनों नक्षत्र के भीतर लेकर शिर पर रखने से सदा, जुआँ वादविवाद में जय होती है।

## अच्छा रोजगार चलाना

निर्गुण्डिका च सिद्धार्था गृहद्वारेऽथवापणे।
वद्धं पुष्यार्क योगेन जायते क्रयविक्रयम्।।

निर्गुण्डि और सफेद सरसों को पुष्य नक्षत्र में लेकर घर के द्वार पर बांधने से अथवा दुकान के दरवाजे पर बांधने से अच्छा माल बिकता है।

## घर से सर्प भगाने का मंत्र

**ॐ कुरु कुल्ले ! हूँ फट्।**

घर में प्रवेश करने के द्वार के ऊपर की ओर गरुड यंत्र बनाकर उसमें गरुड बंध मंत्र लिखे तो उस सर्प घर से भाग जाता है।

## घंटाकरण




घंटाकर्ण मंत्र निर्देश–

ॐ प्रणम्य गिरिजा कान्तं,. ऋद्धि सिद्धि प्रदायकं।
घंटाकरस्य कल्यां चा, रिष्ट कष्ट निवारणम्।।

शुभ मुहूर्त–प्रथम शुभ महीना, शुक्ल पक्ष, तिथि पंचमी दशमी पूर्ण तिथि

शुभवार शुभयोग लें। अमृत सिद्धि, श्रीवत्स, छत्र व आनन्द सिद्ध योग शुभ कार्यों में श्रेष्ठ हैं। शुभ बलवान चन्द्रमा देखकर, फिर साधन करें।

अशुभ बार, हस्त, मूल, पुष्यार्क आदि नक्षत्र कृष्णपक्ष की अष्टमी चतुर्दशी, अमावस्या, आदि तिथि मारण उच्चाटन आदि कर्म में श्रेष्ठ है।

स्थान- पवित्र स्थान में आसन लगावे। वन में बाग में, देवस्थल अथवा घर में जहां एकान्त पवित्र स्थान हो वहां साधन करे।

साधन समय निम्न मंत्र पढ़कर भूमि शुद्ध करे।

## भूमि शुद्धि मंत्र

**ॐ ह्रीं श्रीं भूम्यादि देवाय नमः।**

उपरोक्त मंत्र जपकर धूप खेवे, दीपक जलावे और अक्षत, पुष्प, नैवेद्य आदि से भूमि शुद्ध (पूजा) करे। फिर निम्न मंत्र पढकर स्नान करे-

## स्नान मंत्र

**ॐ ह्रां ह्रीं क्लीं गंगे जलाय नमः।**

उसके पश्चात् निम्न मंत्र पढ़कर शुद्ध वस्त्र पहन कर शुद्ध क्रिया से रहे।

## वस्त्र धारण मंत्र

**ॐ ह्रीं क्लीं आनन्द देवाय नमः।**

इसके पश्चात् निम्न घंटाकरण मंत्र जपे।

## घंटाकर्ण मंत्र प्रथम

ॐ घंटाकर्णो महावीर, सर्व व्याधि विनाशकः।
विस्फोटक भये प्राप्ते, रक्ष रक्ष महाबलः।।१।।
यत्र त्वं तिष्ठते देव, लिखितोऽक्षरपंक्तिभिः।
रोगास्तत्र प्रणश्यांति वात पित्त कफोद्भवाः।।२।।

तत्र राज भयं नास्ति, यांति कर्णे जपात्क्षयं।
शाकिनी भूत वैताला, राक्षसा प्रभवंति नः।।३।।
नाकाले मरणं तस्य, न च सर्पेण डस्यते।
अग्निन चोरभयं नास्ति, ह्रीं घंटाकर्णो मनोऽस्तुते।।५।।
ठः ठः ठः स्वाहा।

## घंटाकर्ण मंत्र द्वितीय

ॐ ह्रीं श्रीं क्लीं ऐं अर्हं म्म्ल्व्र्यूं ॐ घंटाकर्णे ह्रीं नमः।

ॐ ह्रीं घंटाकर्णो महावीर, सर्व विघ्न (शत्रु...विनाशकः

विस्फोटकभये प्राप्ते, रक्ष रक्ष महाबल।
लक्ष्मी वृद्धिकरं देवं ह्रींकाराय नमोस्तु ते।
यत्र त्वं तिष्ठसे देव, लिखितोऽक्षरपंक्तिभिः
रोगास्तत्र प्रणश्यंति, वातपित्तकफोद्भवाः।।२।
तत्र राजभयं नास्ति, यांति कर्णे जपात्क्षयं।
शाकिनी भूतवैताला, राक्षसा प्रभवंति नः पिशाचा ब्रह्म राक्षसाः।।३।।
नाकाले मरणं तस्य, न च सर्पेण दश्यते।
ग्रह देवा क्षेत्रपाला, स्वपन भवंति कदाचन।।
अग्नि चोर भयं नास्ति, ह्रीं घंटाकर्ण (महावीराय) नमोऽस्तु ते।।४।।

**ॐ ह्रीं श्रीं क्लीं ब्लीं ऐं घण्टाकर्णो नमोस्तु ते ॐ नर वीर ठः ठः ठः स्वाहा।**

१. ॐ शत्रुनाशिने नमः    ८. ॐ गृहणयादिनाशिने नमः।
२. ॐ भयनाशिने नमः    ९. ॐ परवादिनाशिने नमः

३. ॐ गदनाशिने नमः | १०. ॐ व्यंतर आदि दोषनाशिने नमः
४. ॐ मिथ्यावादनाशिने नमः | ११. ॐ राक्षसादिदोषनाशिने नमः
५. ॐ राज्यभयनाशिने नमः | १२. ॐ सर्पभयनाशिने नमः
६. ॐ विशूच्यादिनाशिने नमः | १३. ॐ अग्निभयनाशिने नमः
७. ॐ निर्नैमिकायनाशिने नमः | १४. ॐ चोरभयनाशिने नमः

## मंत्र साधन उपाय

यह घण्टाकर्ण मंत्र का जाप ४२ दिन तक प्रतिदिन त्रिकाल १०८ बार जपे। धूप खेवें। मिर्च, सरसों जप कर होम करे तो इष्ट देव को भय नहीं होता।

ॐ घण्टाकर्णो महावीरः आदि एक सौ पैंतीस (१३५) अक्षर का मंत्र राजभय हरण निमित्त जपें तब एक वस्त्र पहनें और एक वस्त्र ओढें। पूर्व मुख होकर गूगल की गोली दस हजार (१००००) और कनेर के फूल ग्यारह हजार (११०००) लेकर एक बार मंत्र जपकर होमते जायें। सात दिन तक ऐसा करें। भोजन एक समय करें अथवा उपवास करें। राजभय न रहे।

ॐ घंटाकर्णो महावीरः' आदि मंत्र के पीछे 'मम बंदि मोक्षं कुरु कुरु स्वाहा। लगाकर कैदी के छुड़ाने के अर्थ पश्चिम दिशा में मुख करके २१ दिन तक दस हजार जाप करे। तब यह मंत्र सिद्ध होता है। बंदी के छूट जाने के पश्चात् दशांश पंचामृत होम करे।

डाकिनी शाकिनी नाशन निमित्त १०८ बार जपे और गूगल से होम करे।

## भूत के नाशार्थ

१०८ बार मंत्र जपे तथा गुगल और घी से होम करे। राक्षसादि भगाने के लिए एक हजार जप करें और घर के बीच में गूगल और घी से होम करे तब राक्षस का नाश होता है और घर सुखी होता है।

## अग्निभय नाश

२१ बार मंत्र पढ़कर जल का छींटा दे तो अग्नि शान्त हो जाती है।

चोर भय के निमित्त सात सात बार मंत्र पढ़कर कंकरी आठों दिशाओं में फेंकने से तो चोर का भय दूर हो जाये। तथा २१ बार मंत्र पढ़कर चोटी में गाँठ दे तो मार्ग में चोर का भय नष्ट हो।

सर्पभय के विनाशार्थ १०८ बार मंत्र पढ़कर पानी पिलायें, तथा १०८ बार मंत्र पढ़कर काली मिर्च, तथा पान व नीम की निमौली चबा दे तो सर्प का विष नष्ट हो जाता है।

मंत्र यंत्र लिखकर होम करके गले में बाँधे तो वात-पित्त-कफ और ज्वरादि सर्व रोग नष्ट हो जाय। डोरा करके दीजिये तो ताप, तजेरा और वेला ज्वर नष्ट हो जाये। सर्व रोग व्याधि नष्ट हो जाय।

इस मंत्र का स्मरण करने से गर्भ के सब दुख दूर हो जाते हैं। तथा मंत्र से १०८ बार अभिमंत्रित जल पिला दें। इस मंत्र को तीनों संध्याओं में १०८ बार जपे तो नाना प्रकार का सुख मिले।

इस मंत्र के पीछे "मम अमुकं वश्यं कुरु कुरु स्वाहा।" लगाकर खोपरा, पेड़ा, सुपारी २१ बार मंत्रित कर रविवार के दिन जिसको देवे वह वश्य होय।

इस मंत्र को षट्काल में केशर से अक्षर पंकित लिख ऊपर बाँधे रोग नाश करे अथवा मंत्र पानी में धोये पिलायें तो सर्व रोग जायें। इस मंत्र को नित्य १०८ बार जल मंत्रित कर पिलायें तो वात, पित्त, कफ से उत्पन्न सब रोग दूर हो जावे।

इस मंत्र का जो नित्य जाप करता है और यंत्र पास रखता है, उस पुरुष को राजभय नहीं होता और शाकिनी, भूत, बैताल, पिशाच, राक्षस आदि के भय उत्पन्न नहीं होते। इस मंत्र के जाप से सर्प न डसे, अग्नि का भय न होय, चोर का भय न होय, पशुओं के रोग जाय। नित्य पाठ करने वाले के सहस्र पाप क्षमा हो जाते हैं, ऐसा इस मंत्र का प्रभाव है।

इस मंत्र का तेंतीस हजार ४२ दिन तक नित्य त्रिकाल १०८ बार जाप कीजे, धूप खेवे, दीपक जलावे। जाप करके मिर्च सरसों से होम करे तो दुष्ट

का नाश होय, दुष्ट का भय मिटे। परचक्र का भय नहीं उपजै। दशांश होम करे। दही, दूध, घृत, केशर, कस्तूरी, कूपर, गूगल, मिर्च, सरसों, कडुवे तेल की आहुति दें।

घण्टाकर्ण मंत्र स्मरण करने से परिवार रोग, मृगी रोग टलै, मार्ग में सुमरिये चोर कटक भय टलै। डोरो का दीजे बेला ज्वर, एकान्तरो जाप तेजरो जाय।

डोरा मंत्रित कर २१ गाँठ दीजे, तो चौरासी बार जाप्य, सात दिन तक एक झाड़ा दे शाकिनी, डाकिनी, भूत प्रेत रोग दोष सर्व जाय। २१ बार झाड़ा देकर लोहे सों पानी पढ़ देना, सर्व दोष मिट जायें।

नोट– घण्टाकर्ण मंत्र जिस कामना पै जपे तिस प्रकार वैसा ही श्लोक बदलकर पाठ करे तो वही कामना होय।

सकल कार्य कर्ता सम्पूर्ण भय हर्ता घण्टाकर्ण मंत्र रोग, शोक, पीड़ा भय, मिथ्यावाद, अपार संवाद निवारण के लिए सात दिन तक एक समय भोजन करे, ब्रह्मचर्य से एकान्त स्थान में षोडशांगुल प्रमाण जमीन में कुण्ड १००८ (११००) बार नित्य जपे। दीप, धूप से युक्त कुंदरु, घृत, मेवा, सिलारस से होम करे। सिद्ध हो जाता है।

## सामान्य विधि

जिस कार्य की इच्छा से इस मंत्र का जप करें, सो कामना घण्टाकर्ण देवता पूर्ण करे। जैसा कार्य हो तैसी ही विधि करे जो कि आगे लिखी है, सत्य मानों। तीनों समय १०८ बार जपे, ब्रह्मचर्य से रहे। किसी के हाथ का भोजन न करे, अपने हाथ का भोजन करे, भूमि पर सोवे, इस विधि से मंत्र सिद्ध हो। सर्व कामना सिद्ध होय। साधन चूके तो दुख पावे, सिद्ध न होय, यह सत्य है। इस मंत्र से सभी कार्य आगे सिद्ध हुए हैं। यह दुधारा खड्ग है जो सीधे सो सिद्ध होय। इस प्रयोग के अतिरिक्त प्रयोग नहीं है। ऐसा इसका माहात्म्य है।

## घण्टाकर्ण का मूलमंत्र

ॐ घण्टाकर्ण महावीर, सर्वव्याधि विनाशक।
विस्फोटक भयं प्राप्तौ, रक्ष रक्ष महाबल।।१।।

यत्र त्वं तिष्ठते देव; लिखितोऽक्षर पंक्तिभि:।
रोगास्तत्र प्रणश्यन्ति, वात-पित्त कफोद्भवा:।।२।।
तत्र राजभयं नास्ति, यांति कर्णे जपाक्षयं।
शाकिनी भूत वेताला, राक्षसा च प्रभवंतिन:।।३।।




नाकाले मरणं तस्य न सर्पेण दंस्यते।
अग्निश्चौरभयं नास्ति, घण्टाकर्णो नमोस्तुते।।४।।

ॐ ह्रीं श्रीं क्लीं घण्टाकर्णे ठ: ठ: ठ: स्वाहा।

## मंत्र साधन विधि

प्रथम भूमि शुद्धि करें। उस समय निम्नोक्त मंत्र पढ़ें–

ॐ ह्रीं श्रीं भूम्यादि देवताय नम:।

इस मंत्र को सात बार पढ़कर भूमि पर जल के छींटे देवें।

इसी मंत्र से जलगंधादि समर्पण करें।

**ॐ ह्रीं श्रीं भू देवाय अत्र आगच्छ अत्र तिष्ठ तिष्ठ अत्र मम सन्निहितो भव वषट् सन्निधिकरणं।**

**ॐ ह्रीं भू देवाय इदं जलं, गंधं, अक्षतं, पुष्पं, चरुं, दीपं, धूपं, फलं, स्वस्तिकं च यज्ञभागं च यंजामहे अर्घ्यं समर्पयामि स्वाहा।**

भूमि शुद्धि में– मिट्टी से भूमि को लेपे फिर उपरोक्त मंत्र से भूमि पूजा करें।

## स्नान करने का मंत्र

**ॐ ह्रीं क्लीं शुद्धजलेन स्नानं करोमि स्वाहा।**

इसके बाद शुद्ध वस्त्र पहनकर यह मंत्र पढ़ें

**ॐ ह्रीं क्लीं शुद्धवस्त्र परिधानोपधारयामि स्वाहा।**

## मंत्र व विधि में नियम

एक समय भोजन करें, ब्रह्मचर्य का पालन करें, भूमिशयन करें, मंत्र साधना पूर्ण होने तक जूते, चप्पल आदि का उपयोग नहीं करें, लोभ कषाय का त्याग करें, झूठ बोलने का त्याग करें, क्रोध का त्याग कर हित–मित–प्रिय शब्द मृदुता से बोलें, आहार विहारादि प्रत्येक क्रिया में शुद्धता रखें, अष्टपल्लवादि का ध्यान रखते हुए मंत्र जाप्य करें।

## दुष्टदेव व शत्रु का भयनिवारण विधि

उपरोक्त घण्टाकर्ण मूलमंत्र का ४२ दिन में ३३००० जाप्य विधि पूर्वक करें। १०८ बार नित्य करें।

पीली सरसों, काली मिर्च से मंत्र का दशांश होम करें, तो दुष्टदेव व शत्रु का भय निवारण होता है।

# यंत्र बनाने की विधि

पुरुषाकार एक पुतला बनावें, उस पुतले के पेट पर बारह कोटे निकाले, उन कोटों में यह मंत्र लिखें–

## लक्ष्मी प्राप्ति मंत्र




षट्कोण बनावे, षटकोण में ये मंत्र अक्षर लिखें–

**" ॐ ह्रीं ह्रां ह्रीं ह्रौं नमः"**

इसके बाद ऊपर एक वलय खीचें उसके ऊपर घण्टाकर्ण मूलमंत्र वेष्ठित करें। उसके बाद साधन करें।



लक्ष्मी प्राप्ति के लिए पूर्व दिशा में मुख करके, सफेद वस्त्र पहन कर सफेद आसन पर बैठकर, सफेद माला से एकाग्रचित होकर संयम से रहते हुए जाप्य करें।

जाप्य १,२५,००० बार ७२ दिन में करें अर्थात् सवालक्ष जाप्य करें।

एकान्त में एक समय गेहूं के सामान से बना भोजन करें। किशमिस, चिरौंजी, बादाम छुहारा, खोपरा का होम करें।

जलगंधाक्षत पुष्पादि से पूजन करें। उस समय यंत्र अपने पास में रखें।

**फल**— एक महिने अथवा दो महिने में फल अवश्य मिलेगा अर्थात् लक्ष्मी की प्राप्ति होती है, कल्याण होता है, यश मिलेगा, सुख-सम्पत्ति की प्राप्ति होती है, आनन्द ही आनन्द प्राप्त होता है।

# फोड़ा विनाशक यंत्र

ॐ घण्टाकर्णो महाबल: सर्वव्याधिविनाशक: ।
विस्फोटकभये प्राप्ते रक्ष रक्ष महाबल: ।।

इस मंत्र को कुंकुम या गौरोचन से कुँआ या नदी के किनारे बैठकर भोजपत्र पर लिखें। पश्चात् फोड़े के चारों ओर लाल कपड़े से कुण्डली दे अथवा गले में पहना दे तो फोडा नष्ट हो।



# अन्य यंत्र विधि

घण्टाकर्ण मूलमंत्र को रवि या पुष्य नक्षत्र या रवि मूल नक्षत्र में या किसी शुभ दिन में १२५०० (साढे बारह हजार) जाप्य करें। यह १४ या २१ दिन में पूरा करें।

उस समय वस्त्र शुद्ध हों, महावीर प्रभू के सामने दीप धूप सहित आठ प्रकार के धान्यों के अलग-अलग ढेर लगाकर एकासन करें, ब्रह्मचर्य का पालन करें।

इस मंत्र को तीनों काल में पढ़ने से मृगी रोग शांत होता है। घर में इस रोग का प्रवेश ही नहीं होगा।

सोते समय इसे तीन बार पढ़कर तीन बार ताली बजाकर सोये तो सर्पभय, चोरभय अग्निभय और जलभय इत्यादि भय नहीं होते हैं।

अछूते पानी से २१ बार इस मंत्र को मंत्रित करें और उस पानी के छींटे देवें तो अग्नि बुझ जाती है।

मंत्र को लिखकर घंटे में बांधें और घंटा बजाने पर उसकी आवाज जहाँ-जहाँ जाएं वहां वहां के उपद्रव शांत होते हैं।

कन्या के द्वारा काता हुआ सूत्र में ७ गांठें लगावें और २१ बार इसे पढ़ता जाए, इस सूत्र को बच्चे के गले में बांधे तो नजर नहीं लगे।

उसी सूत्र को २१ बार मंत्रित कर धूप देवें और हाथ में बांधे तो एकान्तरा ज्वर का नाश होता है।

# अन्य विधि

दीपावली की रात में या शुभ मुहूर्त में मंत्र जाय प्रारंभ कर भगवान महावीर के सामने ब्रह्मचर्य पालन करते हुए पूर्वोक्त विधि के अनुसार १२ दिन में १२५०० जाप्य पूरा करें।

बाद में गुगुल ढाई पाव, लाल चंदन, घृत, बिनोला (कपास के बीज) तिल,

राई, सरसों, दूध, दही, गुड़, लाल कनेर के फूल इन चीजों को मिलाकर साढ़े बारह हजार गोली बनाना, फिर एक-एक करके मंत्र के साथ अग्नि में होम करें– इस प्रकार मंत्र का दशांश होम करें तब मंत्र सिद्ध होता है। नित्य देव पूजा करना, माला चंदन की होनी चाहिए।

## फल

राजद्वार में जाते समय मंत्र को तीन बार पढ़कर मुख पर हाथ फेरें, राजसभा वश में होती है।

खाने की वस्तु को २१ बार मंत्रित करके जिसको खिलाएं, वह वश में होता है।

रात के पिछले पहर में गुगुल खेकर १०८ बार मंत्र पढ़कर, मुख पर हाथ फेरे तो वाद-विवाद में जीत हो, वचन ऊपर रहें याने उसकी बात को सब माने।

पहले गुगुल की गोली से १०८ बार होम करना फिर रोगी को झाड़ा देना तो भूत प्रेत सर्पादिक दोष जाते रहते हैं।

## अन्य विधि



घंटे के आकार के यंत्र को घंटे के ऊपर खुदवाकर घंटे की प्राण प्रतिष्ठा करें।

घण्टाकर्ण मूलमंत्र का १२५०० (बारह हजार पांच सौ) बार शुद्धि पर्वूक शुद्ध वस्त्रादि पहनकर दीप धूप जलाकर चंदन की माला से मन एकाग्र करके जाप्य करें।

## यंत्र की पूजा

जब तक जाप्य पूरा न हो तब तक यंत्र का पंचामृत अभिषेक करके अष्टद्रव्य से पूजा करें, जाप्य पूरा होने पर उत्तम-उत्तम पदार्थों से दशांश होम करें अथवा गुगुल से हवन करें।

उस घंटे को ऊंचे लटका कर घण्टा बजावे जितने प्रदेश में इस घंटे की ध्वनि जायेगी, उतने प्रदेश का वातावरण शुद्ध हो जायगा। उतने प्रदेश में किसी प्रकार की मारि अरि आदि नाना प्रकार की व्याधि नष्ट हो जाती है।

यह घण्टा कार्य पड़े तब ही बजावें नित्य नहीं।

यह मंत्र सर्व व्याधि विनाशक है।

मंत्र का जाप करते समय जितनी शुद्धता और स्वच्छता रखोगे उतना ही फायदा है।

## जीवन मरण विचार

**मंत्र– ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः ॐ ह्रीं नम कृष्ण वा ससे क्ष्मौं शत सहस्त्र लक्ष कोटि सिंह वाहने फ्रैं सहस्त्र वदने ह्रौं महाबले ह्रौं अपराजिते ह्रीं प्रत्यंगिरे हयौं पर सैन्य निर्णाशिनी ह्रीं पर कार्य कर्म विध्वंशनीह्य: पर मन्त्रोच्छेदिनि य: सर्व शत्रूच्चाटनी ह्यौं सर्वभूत दमनि ठ: सर्व देवान् बंधय बंधय ह्रूं फट् सर्व विघ्नान् छेदय २ य: सर्वानर्थान निकृत्य २ क्ष: सर्व दुष्टान् भक्षय २ ह्रीं ज्वाला जिह्वे ह्रौं कराल वक्त्रे ह्य: पर**

यंत्रान् स्फोटय २ ह्रीं वज्र श्रृंखलान् त्रोटय २ असुर मुद्रां द्रावय २ रोद्र मूर्ते ॐ ह्रीं प्रत्यंगिरे मम् मनश्यिति तं मंत्रार्थ कुरु कुरु स्वाहा।

विधिः– अस्य स्मरणात् सर्व सिद्धि।

मंत्रः- ॐ नमो महेश्वराय उमापतये सर्व सिद्धान नमो रे वार्चनाय यक्ष सेनाधिपते इंद कार्यं निवेदय तद्यथा कहि २ ठः ठः।

विधिः- एनं मंत्रं वार १०८ क्षेत्रपाल्स्याग्रे पूजा पूर्व जपेत्। ततो वार २१ गुग्गलेनाभिमन्त्रय आत्मानं धूपयित्वा सुप्यते स्वप्ने शुभाशुभं कथयति।

## कार्य सिद्धि मंत्र

मंत्रः– ॐ विधुज्जिहे ज्वालामुखी ज्वालिनी ज्वल २ प्रज्वल २ धग २ धूमांधकारिकी देवी पुरक्षोभं कुरु कुरु मम् मनश्चिततिं मंत्रार्थं कुरु कुरु स्वाहा।

विधिः- अमुं मंत्रं कर्पूर चन्दनादिभिः स्थालादौ लिखित्वा श्वेत पुष्पाक्षतादि मोक्षं पूर्व सहस्त्र जाप्येन प्रथमं साध्य पश्चात्नित्यं स्मर्यमाणात्सिद्धिः।

## व्यंतर बाधा दूर करने का मंत्र

मंत्र–ॐ नमो भगवते पिशाच रुद्राय कुरु २ यः भंज २ हर २ दह २ पच २ गृन्ह २ माचिरं कुरु रुद्रो आज्ञां पयति स्वाहा।

विधि– अनेन मंत्रेण वार १०८ गुग्गल, हींग (हिंगुल) सर्षप चुलिका एकत्र मेलयित्वागर्भन्त्रय धूपोदेयः तत्क्षण शाकिन्यादि दुष्ट व्यंतरादि गृहीतं पात्रं सद्यो विमुच्यते स्वस्थं भवति।

## दुःख दूर करने का मंत्र

मंत्रः- ॐ इटि मिटि भस्मं करि स्वाहा।

विधिः- अनेन बार १०८ जलमभिमन्त्रय पाय्यते उदर व्यधोपशा भ्यति।

## वर्द्धमान मंत्र

**मंत्र**– ॐ णमो भयवदो वड्ढमाणस्स रिसहस्स चक्कं चलं तं गच्छइ आयासं पायालं लोयाणं भूयाणं जये वा विवादे वा थंभणे वा रणांगणे वा रायंगणेवा मोहेण वा सव्व जीवसत्ताणं अपराजिदो मम् भवदु रक्ख २ स्वाहा।

**विधि**– इस वर्द्धमान महाविद्या को उपवास करके एक हजार जप सुगन्धित पुष्पों में जप करें, दसमांस होम करें, तो ये मंत्र सिद्ध हो जाता है। फिर कहीं से भय आने वाला हो अथवा आ गया हो, तो सरसों हाथ में लेकर सर्व दिशाओं में फेंक देने से आगत उपद्रव, भय, परकृत विद्याएं सर्व स्तमभित हो जायेंगे। घर में स्मरण मात्र से ही शान्ति हो जायेगी। विशेष गुरु गम्य है।

## यक्षिणी कल्प

| | | |
|---|---|---|
| १. विचित्रा | २. विभ्रमा | ३. विशाला |
| ४. सुलोचना | ५. बाला | ६. मदना |
| ७. हंसिनी | ८. माननी | ९. शतपत्रिका |
| १०. मेखला | ११. विकला | १२. लक्ष्मी |
| १३. काल करणी | १४. महाभय | १५. माहिन्द्रीका |
| १६. श्मशानी | १७. वट यक्षिणी | १८. चन्द्रिका |
| १९. चक्रपाली | २०. भीषणा | २१. जनरंजिका |
| २२. विशाला | २३. शोभना | २४. शंखिनी |

## विचित्रा

**मंत्र–** **ॐ ऐं विचित्रे विचित्र रूपे सिद्धिं कुरु कुरु स्वाहा।**

**विधि–** वट वृक्ष के नीचे एक लाख जाप करने से, विचित्रा नामक यक्षिणी सिद्धि होती है।

**प्राप्ति–** दीर्घ आयु का वरदान देती है।

## विभ्रमा

**मंत्र–** **ॐ ह्रीं भर भर स्वाहा।**

**विधि–** एक लाख जाप करें तथा तीन कोनों में यज्ञ कुंड बनाकर उसमें दुग्ध, घृत व शर्करा से दशांस हवन करें तो विभ्रमा नामक यक्षिणी सिद्ध होती है।

**प्राप्ति–** साधक के पास अदृश्य रूप में रहती है तथा चिंतित अर्थ देती है।

## विशाला

**मंत्र–** **ॐ ऐं विशाले ह्रीं ह्रीं क्लीं एहि एहि ह्रौं विभ्रम भुये स्वाहा।**

**विधि–** श्मशान में दो लाख जाप करें। गुग्गल व घृत व दशांस हवन करें।

**प्राप्ति–** साधक के पास अदृश्य रूप में रहे। ५०० व्यक्तियों तक का भोजन दे।

## सुलोचना

**मंत्र–** **ॐ लैं लैं सुलोचने सिद्धं देहि-देहि स्वाहा।**

**विधि–** पर्वत पर या नदी के किनारे तीन लाख जाप करें। घृत में दशांस हवन करें, तो सुलोचना नामक यक्षिणी सिद्ध हो।

**प्राप्ति–** आकाश गामिनी दो पादुकाऐं भेंट करें जिससे जहाँ चाहे जा सके।

## मदना

**मंत्र–** ॐ **ऐं मदने मदन बिंटबिनी आत्मीय मम देहि देहि श्रीं स्वाहा।**

**विधि–** राज द्वार पर एक लाख जाप करें तथा जाति पुष्प व दूध से दशांस हवन करें तो मदना नामक यक्षिणी सिद्ध होती है।

**प्राप्ति–** एक गुटिका भेंट करें, जिसे मुंह में रखने से अदृश्य हो जाने की शक्ति प्राप्ति होती है।

## मानिंनी

**मंत्र–** ॐ **ऐं मानिनी ह्रीं ऐहि-ऐहि सुन्दरि हस-हस समीह में सगमकं स्वाहा।**

**विधि–** जहां चौपाये जानवर रहें। वहां बैठकर १,२५००० जाप करें व लाल फूल व तीन सुधर वस्तुओं से दशांस होम करें, तो मानिनी नामक यक्षिणी सिद्ध हो।

**प्राप्ति–** साधक के पास स्त्री रूप में आकर उससे वार्ता करें। उसके बाद एक तलवार भेंट दें। जिससे वह विद्याधर बनने की शक्ति प्राप्त करें।

## हंसिनी

**मंत्र–** ॐ **हंसिनी हंसयनि क्लीं स्वाहा।**

**विधि–** नगर द्वार पर एक लाख जाप करें व कमल पत्र से दशांस हवन करें तो हंसिनी नाम यक्षिणी सिद्ध हो।

प्राप्ति– साधक को अंजन भेंट करें, जिससे पृथ्वी के अन्दर की वस्तुयें देखी जा सकें।

## शतपत्रिका

**मंत्र-** ॐ शतपत्रिके **ह्रां ह्रीं** ध्वीं स्वाहा।

विधि– वट वृक्ष के नीचे एक लाख जाप करें व धृत से दशांस हवन करें, तो शतपत्रिका नामक यक्षिणी सिद्ध हो।

प्राप्ति– पृथ्वी में गड़े खजाने को बताये।

## मेखला

**मंत्र– ॐ हूं मम मेखले ग ग ह्रीं स्वाहा।**

विधि– पलाश वृक्ष के नीचे १४ दिन तक जाप करें, तो मेखला नामक यक्षिणी सिद्ध हो।

प्राप्ति– इस मंत्र के जाप्य से मन में सोचे हुए कार्य सिद्ध हो।

## विकला

**मंत्र– ॐ विकले ऐं ह्रीं श्रीं हूं स्वाहा।**

विधि– घर में तीन मास तक जाप करें, तो विकला नामक यक्षिणी सिद्ध हो।

प्राप्ति– अणिमा (छोटा होना) आदि विद्या दे।

## लक्ष्मी

**मंत्र– ॐ ऐं कमले कमल धारिणी हंस स्वाहा।**

विधि– लाल कनेर के फूलों से एक लाख जाप करें। कुण्ड में गुग्गुल से दशांस हवन करें। इससे लक्ष्मी नामक यक्षिणी सिद्ध हो।

प्राप्ति– पांच विद्या दे तथा मनवांछित धन दे।

## कालकर्णि

**मंत्र– ॐ क्रौं कालकर्णिके ठ: ठ: स्वाहा।**

विधि– ब्रह्म वृक्ष के नीचे एक लाख जाप करें, शर्करा मिश्रित दशांस हवन

